सुरुजकिरन जनु गगन बिसेखी ।
जमुना माँझ सरसुती देखी ॥
खाड़इँ धार रुहिर जनु भरा ।
करवत* लेइ बेनी पर धरा ॥
तेहि पर पूरि धरे जो मोती ।
जमुना माँझ गंग कइ सोती ॥
करवत तपा लीन्ह होइ चूरू ।
मकु सो रुहिर लेइ देइ सिँदूरू ॥
कनक दुआदस बानि होइ चह सोहाग वह माँग ।
सेवा करहिँ नखत अउ तरइ उए गगन जस गांग† ॥ २ ॥
कहउँ लिलाट दुइज कर जोती ।
दुइजहि जोति कहा जग ओती ॥
सहसकिरान जु सुरुज दिपाए ।
देखि लिलाट सोऊ छपि जाए ॥
का सरि बरनक दियउँ मयंकू ।
चाँद कलंकी वह निकलंकू ॥
ओहि चाँदहि पुनि राहु गरासा ।
वह बिन राहु सदा परगासा ॥
तेहि लिलाट पर तिलक बईठा ।
दुइजपाट जानउँ धुव डीठा ॥
कनकपाट जनु बैठेउ राजा ।
सबइ सिँगार अस्त्र लेइ साजा ॥
ओहि आगइ थिर रहइ न कोऊ ।
दहुँ का कहँ अस जुरा सँजोऊ ॥

दोहा

खरग धनुख चक बान अउ जगमारन तेहि नाउँ ।
सुनिकै परा मुरुछि कइ राजा मो कहँ भये कुठाउँ ॥ ३ ॥

---

* Saw (करपत्र) ।

† Milky way.

भउँहइ सांव* धनुष जनु ताना ।
जा सउँ हेर मारु विषबाना ॥
ओही धनुख ओही भउँहहिँ चढ़ा ।
केइ हथियार काल अस गढ़ा ॥
ओही धनुख किसुन पहँ अहा ।
ओही धनुख राघव कर गहा ॥
ओही धनुख रावन संहारा ।
ओही धनुख कंसासुर मारा ॥
ओही धनुख बेधा हत राहू ।
मारा ओही सहस्सरबाहू ॥
ओही धनुख मइँ ता पहँ चीन्हा ।
धानुक आप पनच जग कीन्हा ॥
ओहि भउँहहि सरि कोइ न जीता ।
अछरइँ छपीं छपीं गोपीता ॥
भउहँ धनुख धन धानुक दोसर सरि न कराइ ।
गगन धनुख जो उग्गवइ लाजहि सो छपि जाइ ॥ ४ ॥
नयनबाँन सरि पूँछ न कोऊ ।
मान समुद अस उलथहिँ दोऊ ॥
राते कँवल करहि अलि भवाँ ।
घूमहि माति चहहिँ अपसवाँ ॥
उठहिँ तुरंग लेहिँ नहि बागा ।
जानउ उलटि गगन महँ लागा ॥
पवन झकोरहिँ देहिँ हिलोरा ।
सरग लाइ भुइँ लाइ बहोरा ॥
जग डोलइ डोलत नयनाँहाँ ।
उलटि ओडार चाह पल माँहाँ ॥
जब हि फिराहिँ गगन गहि बोरा ।
अस वेइ भउँह भँवर के जोरा ॥

---

* श्याम ।

समुद हिलोर करहिं जनु झूले ।
खंजन लरहिं मिरिग बन भूले ॥

दोहा

सुभर समुँद अस नयन दुइ मानिक भरे तरंग ।
आवहिं तीर जाहिं फिरि काल भँवर तेहि संग ॥ ५ ॥

बरुनी का बरनउँ इमि बनी ।
साधो बान जानु दुइ अनी ॥
जुरी राम रावन कर सइना ।
बीच समुँद भए दुइ नइना ॥
बारहिं पार बनाउरि साधे ।
जासऊँ हेर लाग विख बाँधे ॥
उन्ह बानन्हि अस को को न मारा ।
बेधि रहा सगरउ संसारा ॥
गगन नखत जस जाहिं न गने ।
वेइ सब बान ओहीं के हने ॥
धरती बान बेधि सब राखे ।
साखा ठाढ ओही सब साखे ॥
रोवँ रोवँ मानुस तन ठाढ़े ।
सूतहि सूत बेध अस गाढ़े ॥

दोहा

बरुनि बान अस उपनी बेधी रन बन ढंख ।
सउजहि तन सब रोआ पंखहिँ तन सब पंख ॥ ६ ॥

नासिक खरग देउँ केहि जोगू ।
खरग खीन वह बदन सँजोगू ॥
नासिक देखि लजानेउ सूआ ।
सूक आइ बेसर सोइ ऊआ ॥
सुआ जो पियर हिरामनि लाजा ।
अउर भाउ का बरनउँ राजा ॥
सुआ सो नाक कठोर पँवारी ।
वह कोंवल तिल पुहुप सँवारी ॥

पुहुप सुगंध करहिँ सब आसा ।
मकु हिरकाइ लेइ हम पासा ॥
अधर दसन पर नासिक सोभा ।
दारिउँ देखि सुआ मन लोभा ॥
खंजन दुहुँ दिसि केलि कराहीं ।
वहुँ वह रस को पाउ को नाहीं ॥

दोहा

देखि अमीरस अधरन्ह भयउ नासिका कीर ।
पवन बास पहुँचावई आस्रम छाड़ न तीर ॥ ७ ॥

अधर सुरंग अमीरस भरे ।
बिंब सुरंग लाजि बन फरे ॥
फूल दुपहरी जानउँ राता ।
फूल झरहिँ जो जो कह बाता ॥
हीरा लेहिँ सु-बिद्रुमधारा ।
बिहँसत जगत होइ उँजियारा ॥
भइ मजीठँ पानन्ह रँग लागे ।
कुसुमरंग थिर रहइ न आगे ॥
असकइ अधर अमी भरि राखे ।
अजहुँ अछूत न काहू चाखे ॥
मुख तँबोलरँग ढारहिँ रसा ।
केहि मुख जोग सो अंम्रित बसा ॥
राता जगत देखि रँग-राती ।
रुहिरभरे आछहिँ बिहँसाती ॥

अमी अधर अस राजा, सब जग आस करेइ ।
केहि कहँ कँवल बिगासा को मधुकर रस लेइ ॥ ८ ॥

दसन चउक बइठे जनु हीरा ।
अउ बिच बिच रँग साँव गँभारा ॥
जनु भादउ निसि दामिनि दीसी ।
चमकि उठइ तस बनी बतीसी ॥
वह सो जोति हीरा उपराहीं ।

हीरा देहि सो तेहि परिछाहीं ॥
जेहि दिन दसन-जोति निरमई ।
बहुतइ जोति जोति वह भई ॥
रबि ससि नखत दिपहिँ तेहि जोती ।
रतन पदारथ मानिक मोती ॥
जहँ जहँ बिहँसि सोभावन हसी ।
तहँ तहँ छिटकि जोति परगसी ॥
दाविँनि चमकिन सरिवरि पूजा ।
पुनि ओहि जोति होइ को दूजा ॥

दोहा

हँसत दसन तस चमकइ, पाहन उठइ छरकि ।
दारिउँ सरि जो न कै सका, फाटेउ हिया दरकि ॥ ६ ॥

रसना कहउँ जो कह रस बाता ।
अंम्रित बयन सुनत मन राता ॥
हरइ सो सुर चातक कोकिला ।
बीन बंसि वेइ बैन न मिला ॥
चातक कोकिल रहहिँ जो नाहीं ।
सुनि वेइ बयन लाजि छपि जाहीं ॥
भरे पेममधु बोलइ बोला ॥
सुनइ सो माति घूँमि कइ डोला ॥
चतुर वेदमति सब ओहि पाँहा ।
रिग जजु सावँ अथरबन माँहा ॥
एक एक बोल अरथ चउगुना ।
इँदर मोहि बरम्हा सिर धुना ॥
अमरपिंगल भारथ अउ गीता ।
अरथ जो जेहि पंडित नहिं जीता ॥

दोहा

भावसती* व्याकरन सब पिंगल पाठ पुरान ।
बेद भेद सो बात कह तस जनु लागहि बान ॥ १० ॥

---

* भास्वती—शतानन्द का बनाया प्रसिद्ध ज्योतिष का करणग्रंथ ।

पुनि बरनउँ का सुरंग कपोला ।
एक नारँग के दुइ किय मोला ॥
पुहुप पंग रस अंम्रित साधे ।
केहि यह सुरंग खिरिउरा बाँधे ॥
तेहि कपोल बाएँ तिल परा ।
जेइ तिल देख सो तिल तिल जरा ॥
जनु घुँघुँची ओहि तिल कर मुहाँ ।
बिरहबान साधेउ सामुहाँ ॥
अगिनबान तिल जानउँ सूझा ।
एक कटाछ लाख दस जूझा ॥
सो तिल गाल मेटि नहिँ गयऊ ।
अब यह गाल काल तिल भयऊ ॥
देखत नयन परी परछाहीँ ।
तेहि ते रात साँवँ उपराहीँ ॥

दोहा

सो तिल देखि कपोल पर गगन रहा धुव गाड़ि ।
खनइ उठइ खन बूड़इ डोलत नहिँ तिल छाड़ि ॥ ११ ॥

स्रवनसीप दुइ दीप सँवारे ।
कुंडल कनक रचे उँजियारे ॥
मनिकुंडल चमकहिँ अति लोने ।
जनु कौंधा लौकहिँ दुइ कोने ॥
दुहुँ दिसि चाँद सुरुज चमकाहीँ ।
नखतन्ह भरे निरखि नहिँ जाहीँ ॥
तेही खूंट दीप दुइ बारे ।
दुइ धुव दुहूँ खूंट बैसारे ॥
पहिरे खुंभी सिंघलदीपी ।
जानउँ भरी कचपची सीपी ॥

खन खन ओोहि चाँर सर गहा ।
काँपत बीजु दूहूँ दिसि रहा ॥
डरपहिँ देवलोक सिंघलाँ ।
परै न टूटि बीजु एहि कला ॥

दोहा

करहिँ नखत सब सेवा, स्रवन दीन्ह अस दोउ ।
चाँद सुरुज अस गहने, ओरु जगत का कोउ ॥ १२ ॥

बरनउँ गीव कूंब कइ रीसा ।
कंचननार लागु जनु सीसा ॥
कूंडइ फेरि जानु गिउ काढ़ी ।
फरइ पुकारि ठगी जनु ठाढ़ी ॥
जनु हिय काढ़ि परेवा ठाढ़ा ।
तेहि ते अधिक भाउ गिउ बाढ़ा ॥
चाक चढ़ाइ साँच जनु कीन्हा ।
बाग तुरङ्ग जानु गहि लीन्हा ॥
गिउ मजूर तमचूर जो हारे ।
उहइ पुकारइ साँझ सकारे ॥
पुनि तेहि ठाँव परी तिर रेखा ।
घूँट जु पीक लीक सब देखा ॥
धनि ओहि गीव दीन्ह बिधि भाऊ ।
वहि का सउँ लेइ करइ मेराऊ ।
कंठसिरी मुकुतावलि (माला) सोहै अभरन गीव ।
की होइ हार कंठ ओहि (लागइ) कै तपु साधा जीव॥१३॥

कनकदंड दुइ भुजा कलाई ।
जानउँ फेरि कुँदेरइ भाई ॥
कदलिखंभ कै जानऊँ जोरी ।
अउ राती ओहि कँवल हथोरी ॥
जानउँ रकत हथोरी बूड़ी ।
रबि परभात तात वेइ जूड़ी ॥

हिया काढ़ि जनु लीन्हेसि हाथा।
रुहिर भरी अँगुरी तहि साथा॥
अउ पहिरें नगजरी अँगूठी॥
जग बिनुजीउ जीउ वाहि मूठी॥
बाँहू कंगन टाँड सलोनी।
डोलत बाँह भाउ गति लोनी॥
जानउँ गति बेडिन देखराई।
बाँह डोलाइ जीउ लै जाई॥
भुज उपमा पउनारि न (पूजइ) खीन भई तेहि चित्त।
ठाउँहि ठाँउँ बेध भइ (हिरदइ) ऊभि साँस लेइ नित्त॥ १४॥
पेट पतर जनु चन्दन लावा।
कुंकुह केसरबरन सोहावा॥
खीर अहार न कर सुकुँवाँरा।
पान फूल लेइ रहइ अधारा॥
साँव भुअंगिनि रोवाँवलो*।
नाभी निकसि कवँल कहँ चली॥
आइ दुहूँ नारँग विच भई।
देखि मजूर† ठमकि रहि गई॥
जनउ चढ़ी भवँरन्ह कइ पाँती।
चन्दन खाँभ बास गइ माती॥
कइ कालिंदर बिरह-सताई।
चलि पयाग अरइल विच आई॥
नाभि कुंड सो बानारसी।
सैाँह को होइ मीचु तेहि बसी॥
सिर करवत तन कासी (लेइलेइ) बहुत सीभ तेइ आस।
बहुत धूवँ घुटि (मैं) देखे उतर न देइ निरास॥ १५॥
चोटो पीठि लीन्ह वेइ पाछे।
जनु फिरि चली अपछरा काछे॥

---

* रोमावली। † मयूर।

मलयागिरि कइ पीठि सँवारे ।
बेनी नाग चढ़ा जनु कारे ॥
लहरइ देत पीठि जनु चढ़ा ।
चीर ओढ़ावा केंचुलि मढ़ा ॥
दहुँ का कहँ अस बेनी कीन्ही ।
चंदनबास भुअंगइ लीन्ही ॥
किरिसुन करा चढ़ाओहि माँथे ।
तब सो छूट अब छूट न नाथे ॥
कारे कँवल गहँ मुख देखा ।
ससि पाछे जनु राहु बिसेखा ॥
का देखइ पावइ वह नागू ।
सो देखइ माथहि मन भागू ॥
पंनग पंकज मुख गहे खंजन तहाँ बईठ ।
छात सिँघासन राजधन ता कहँ होइ जो डीठ ॥ १६ ॥
लंक खीन अस आहि न काहू ।
केहरि कहउँ न ओहि सरि ताहू ॥
बसा लंक बरनइ जग झीनी ।
तेहि तइँ अधिक लंक वह खीनी ॥
परिहँसि पिअर भए तेहि बसा ।
लिए डंक मानुष कहँ डसा ॥
मानउँ नलिनि खंड दुइ भए ।
दुहुँ बिच लंक तार रहि गए ॥
हिअ सो मोह चलइ वह तागा ।
पैग देत कित सहिसक लागा ॥
छुदरघंट* मोहहिँ नर राजा ।
इँदरअखाड आइ जनु बाजा ॥
मानउँ बीन गहँ कामिनी ।
गावहिँ सबै राग रागिनी ॥

* किंकिणी ( क्षुद्रघंटिका )

सिंघ न जीतइ लंक सरि हारि लीन्ह बनबास ।
तेहि रिस रकत पिअइ मनुस खाइ मारि कइ माँस ॥ १७ ॥

बरनउँ नितबँ लँक कै सोभा ।
अउ गजगवँन देखि सब लोभा ॥
जुरे जंघ सोभा अति पाए ।
केलाखाँभ फेरि जनु लाए ॥
कँवल चरन अति रात बिसेखी ।
रहइ पाट पर पुहुमि न देखी ॥
देवता हाथ हाथ पगु लेहीं ।
जहँ पगु धरइ सीस तहँ देहीं ॥
माँथइ भाग को दहुँ अस पावा ।
कँवल चरन लेइ सीस चढ़ावा ॥
चूरा चाँद सुरुज उँजिआरा ।
पाइल बीच करहि झनकारा ॥
अनवट बिछिआ नखत तराईं ।
पहुँचि सकइ को पाइन ताईं ॥

बरनि सिँगार न जानेउँ, नख सिख सहज अभाेग ।
तस जग किछू न पायउँ, उपम देउँ ओहि जोग ॥ १८ ॥

—:o:—

## छ ऋतु खंड

प्रथम बसन्त नवल रुतु आई।
सुरुत चैत बैसाख सुहाई॥
चंदन चीर पहिर धन अंगा।
सेंदुर दीन्ह बेहँसि भर मंगा॥
कुसुम हार औ परबल* बासू।
मलयागिरि छिड़का कैलासू॥
सूर सपेती फूलन दासी।
धन औ कंत मिले सुखरासी॥
पियसँजोग धन जीवन वारी।
भँवर पुहुप सँग करहिँ धमारी॥
होइ फाग भल चाँचर जोरी।
बिरह जराय दीन्ह जस होरी॥
धन ससि सीर तपी पिय सूरू।
नखत सिँगार होहिँ सब चूरू॥
जेहि घर कंता रुत भली, आव बसंता नित्त।
सुख भर आवहिँ देव हरे, दुःख न जाने चित्त॥
रुत ग्रीषम कि तपन नहिँ तहाँ।
जेठ असाढ़ कंत घर जहाँ॥
पहिरे सुरँग चीर धन झीना।
परमल मेद रही तन भीना॥
पदमावत तन सीर सुबासा।
नेहर राज कंत घर पासा॥
औ बड़ जूड़ तहाँ सोनारा†।
अगर पोत सुख नंत उहारा॥
सेत बिछावन सूर सपेती।
भोग बिलास करहि सुख सेती॥

---

* परिमल। † शयनागार।

अधर तंबोर कपुर भिउसैना ।
चंदन चरच लाव नित बैना ॥
भा अनन्द सिंहल सब कहूँ ।
भागवंत कहँ सुख रुत छहूँ ॥
दाड़िम दाख लेहि रस बरसहिँ आँब छुहार ।
हरियर तन सुअटा कर जो अस चाखनहार ॥
रुत पावस बरसै पिव पावा ।
सावन भादैं अधिक सुहावा ॥
पद्मावत चाहत रुत पाई ।
गगन सुहाघन भूमि सुहाई ॥
कोकिल बैन पाँत बग छूटी ।
धन निसरी जनु बीरबहूटी ॥
चमक बीज बरसै जल सोना ।
दादुर मोर सबद सुठलोना ॥
रँगराती पिय सँग निस जागी ।
गरजे गगन चैांक कँठ लागी ॥
सीतल बूंद ऊँच चैाबारा ।
हरियर सब देखै संसारा ॥
मलयसमीर बास सुख बासी ।
बेल फूल सेजरि सुख दासी ॥
हरियर भूमि कसूंभी चोला ।
औ धन पिय सँग रचो हिँडोला ॥
पवन झकोर है हरष लागै सीतल वास ।
धन जानी यह पवन है पवन सो अपने पास ॥
आइ सरद रुत अधिक पियारी ।
नाउँ कुवार कातिक उजियारी ॥
पदमावत भइ पूनोँ कला ।
चोदह चाँद उई सिंहला ॥
सोरह किरन सिंगार बनावा ।
नखत भरा सूरज ससि पावा ॥

भा निरमल सब धरति अकासू,
सेज सँवार, कीन्ह बल दासू ॥
सेत बिछावन औ उजियारी ।
हँस हँस मिलहिँ पुरुष औ नारी ॥
सोने फूलहिँ पृथवी फूली ।
पिय धन सों धन पिय सों भूली ॥
चष अंजन दै खँजन दिखावा ।
होइ सारसजोरी रस पावा ॥
यहि रुत कन्था पास जेहि सुख तिनके हिय माहँ ।
धन हँस लागी पिय गले धन गल पिय के बांहँ ॥
आय सिसिररुत तहाँ न सीऊ ।
अगहन पूस जहाँ घर पीऊ ॥
धन औ पिय महँ सीव सुहागा ।
दुहूँ अंग एकै मिल लागा ॥
मन सोँ मन तन सों तन गहा ।
हिय सो हिय बिच हार न रहा ॥
जानहुँ चन्दन लाग्यो अंगा ।
चन्दन रहै न पावै संगा ॥
भोग करहिं सुख राजा रानी ।
वह लेखे सब सृष्टि जुड़ानी ॥
जूहँ दुहँ जोनन सोँ लागा ।
बिच हुत सीव जीव लै भागा ॥
दुइ घट मिल एकै ह्वै जाहीं ।
ऐसि मिलहिं तबहीं न अघाहीं ॥
हंसा केल करहिं ज्यों सरवर कंद नहि दोउ ।
सेघ पुकारे पार भा जस चकवोक बिछोउ ॥
रुत हेमन्त सँग पियो पियाला ।
मानहुँ फागुन सुख सेव साला ॥
सूर सपेती महँ दिन राती ।
दगल चीर पहिरहिं बहु भाँती ॥

घर घर सिहल हुँ सुखभोजू ।
रहा न कतहूँ दुख कर खोजू ॥
जहँ धन पुरुष सीत नहिं लागा ।
जानहुँ काग देख सर भागा ॥
जाय इन्द्र सों कीन्ह पुकारा ।
हों पदुमावत देस निसारा ॥
यहि रुत सदा संग मैं सोवा ।
अब दरसन ते भरा बिछोवा ॥
अब हँस के ससि सूरह भेटा ।
अहा जो सीत बीच हुत मेटा ॥
भयो इन्द कर आयसु परसे हवहिं भइ सोय ।
काहु काहु की पीर भा कोहि काहु की होय ॥
नागमती चितौर पँथ हेरा ।
पिय जो गये पुनि कीन्ह न फेरा ॥
नागर नारि काहु बस परा ।
तें बिमोह मो सों चित हरा ॥
सुआ काल हुँ लैगा पीव ।
पीव न जात जात बरु जीव ॥
भयो नरायन बावन किरा ।
राज करत बलराजा छरा ॥
करन बान लीन्हों के छंदू ।
भरथहिं भयो झिलमिला नंदू ॥
मानत भोग गोपिचन्द भोगी ।
लै अपसवाँ जलंधर जोगी ॥
लैके कंथ भा कुररा लोपी ।
कठिन बिछोह जियहि किमि गोपी ॥
सारस जोरी किन हरी मार गयो किन खाग ।
झुर झुर मांजर धन भई बिरह कि लागी आग ॥
पिय बियोग अस बाउर जीव ।
पपिहा जस बोलै पिउ पीव ॥

अधिक काम दगधे सो कामा ।
हरि लै सुआ गयो पियनामा ॥
विरह बान तस लाग न डोली ।
रकत पसीज भीज तन चोली ॥
संगही हीरहार हियवारो ।
हरहर प्रान तजो अब नारी ॥
खन इक आव पेट मँह स्वासा ।
खनहि जाय जिव होय निरासा ॥
पवन डुलावहिं सींचहिं चोला ।
फिर के नारि समुझ मुख बोला ॥
प्रान पयान होत को राखा ।
कोयल औ चात्रिक मुख भाखा ॥
आह जो मारी विरह की आग उठी तेहि हाग ।
हंस जो रहा सरीर महँ पाँख जरे तब भाग ॥
पाट महादेव हिये निहारू ।
समझ जीव चित चेत सँभारू ॥
भँवर कमल संग होय मिलावा ।
सँवर नेह मालति पुनि आवा ।
जैसी पपिहा स्वातिहि प्रीती ।
टेक प्यास बाँधे जिय भीती ॥
धरती जैसि गगन सो नेहा ।
पलट फिरे वर्षाऋत मेहा ॥
पुनि बसन्त ऋत आव नवेली ॥
सुरस सु मधुकर सारसबेली ।
जन अस जीव करेसि तू बारी ।
वह तरवर पुनि उठहिं सँवारी ॥
दिन दस बिन जल सूखा काँसा ।
पुनि सोइ सरवर सोई हाँसा ॥
मिलहिं जो विछुड़े साजने केकी भेंट कहन्त ।
तपन मिरगसर जिन सहें ते अद्रापल हन्त ॥

चढ़ा असाढ़ गगन घन गाजा ।
साजा बिरह दुँदल बाजा ॥
धूमस्याम धौरे घन धाये ।
स्वेत ध्वजा बकपाँति देखाये ॥
खड़्गबीज चमकै चहुँ ओरा ।
बुंदबान बरसहिं घन घोरा ॥
उनई घटा आय चहुँ फेरी ।
कंत उबार मदन हौं घेरी ॥
दादुर मोर कोकिला पीउ ।
गिरहिँ बीज घट रहै न जीउ ॥
पुष्य नखत सिर ऊपर आवा ।
हौं बिन नाह मँदिर को छावा ॥
अद्रा लाग बीज भुँइ लेई ।
मो पिय बिन को आदर देई ॥
जेहिँ घर कंता ते सुखी तेहि गारू तेहि गर्ब ।
कंत पियारे बाहरे हम सुख भूला सर्ब ॥
सावन बरस मेह अतवानी ।
मरन परी हौं बिरहझुरानी ॥
लाग पुनर्बसु पीव न देखा ।
भइ बाउर कहँ कंत सरेखा ॥
रकत को आँसु परइ भुइँ टूटी ।
रेंग चलै जनु बीरबहूटी ॥
सखिन रचा पियसंग हिँडोला ।
हरियर भूमि कुसुंभी चोला ॥
हिय हिँडोल जस डोलै मोरा ।
बिरह झुलावै देइ झकोरा ॥
बाट असूझ अथाह गँभीरी ।
जिव बाउर भा फिरै भँभीरी ॥
जग जल बूड़ जहाँ लग ताकी ।
मोर नाव खेवक बिन थाकी ॥

पर्बत समुद अगम बन औ बीहड़ घन ढंख ।
किम कर भेंटू कन्त तुम ना मो पाँव न पंख ॥

भरि भादों दुपहर अति भारी ।
कैसें भरौं रयनि अँधियारी
मँदिर सून पिय अन्तहि बसा ।
सेज नाग भइ दहि दहि डसा ॥
रहौं अकेल गहें इक पाटी ।
नयन पसार मरौं हिय फाटी ॥
चमक बीज घन गरजत त्रासा ।
बिरह काल होइ जीव निरासा ॥
बरसै मघा झकोर झकोरी ।
मोर दुइ नयन चुवैं जों ओरी ॥
धन सूखै भर भादों माहाँ ।
अबहुँ न आय न सींचसि नाहाँ ॥
पुरवा लाग भूमि जलपूरी ।
आक जवास भई हौं झूरी ॥

जल थल भरे अपूर सब धरति गगन मिल एक ।
धन जोबनअवगाह महँ वय बूड़ी पियटेक ॥

लाग कुँवार नीर जस घटा ।
अबहुँ आवरे प्रीतम लुटा ॥
तुहि देखों पिय पहले कया ।
उतरा चीत बहुत कर मया ॥
उये अगस्त हस्त तन गाजा ।
तुरी पलान चढ़ै रन राजा ॥
चित्रा मीत मीन घर आवा ।
कोकिल पीव पुकारत पावा ॥
स्वाति बूंद चात्रिक मुख परी ।
सीप समुद्र मोति वहु भरी ॥

सरवर सँवारि हंस चलि आये ।
सारस कुरलें खँजन देखाये ॥
भई निरांस कास बन फूले ।
कन्त न फिरै बिदेसहि भूले ॥
बिरह हस्ति तन सालै घाय करै नित चूर ।
आय बचाओ बेग पिय, गाजहु होय सेंदूर ॥
कातिक सरद चन्द उजियारा ।
जग सीतल मो बिरहिन जारा ॥
चौदह किरन चन्दपरकासू ।
जनहु जरै सब धरति अकासू ॥
तन मन सेज करै इक दाहू ।
सब कहँ चन्द भयो मोहि राहू ॥
चहूँ खंड लागो अँधियारा ।
जो घर नाही कन्त पियारा ॥
अबहूँ निठुर आउ यहि बारा ।
पर्ब देवारी हो संसारा ॥
संग झुमक गावहिं अंग मोरी ।
हौं झुरवों बिछुरी जेहि जोरी ॥
जेहि घर पिय सो मनोरथ पूजा ।
मो कहँ बिरह सौतदुख दूजा ॥
सखि मानैं त्योहार सब, गाय देवारी खेल ।
हौं का खेलौं कन्त बिन, रही छार सिर मेल ॥
अगहन दिवस घटा निस बाढ़ी ।
दुपहर रयनि जाय किमि गाढ़ी ॥
अब धन दिवस बिरह भा राती ।
जरौं बिरह जस दीपक बाती ॥
काँपा हिया जनावा सीऊ ।
तोपै जाय होय संग पीऊ ॥
घर घर चीर रचे सब काहू ।
मोर रूप सब लैगा नाहू ॥

पलट न बहुरा गा जो बिछोई ।
अबहूँ फिरै फिरैं रंग सोई ॥
बज्रांगिन बिरहिन हिय जारा ।
सुलग सुलग दग्धे भइ छारा ॥
यह दुख दगध न जानै कंतू ।
जोबन जनम करै भसमंतू ॥
पिय सों कहो संदेसरा ए भँवरा ए काग ।
सो धन बिरहिन जर गई तेहिक धुँवाँ हम लाग ॥
पूस जाड़ थर थर तन काँपा ।
सुरज जुड़ाय लंक दिस तापा ॥
बिरह बाट भा दारुन सीऊ ।
कँप कँप मरों लेइ हर जीऊ ॥
कंत कहाँ हो लागों हियरे ।
पंथ अपार सूझ नहिं नियरे ॥
सूर सपेती आवै जूड़ी ।
जानहु सेज हिमंचल बूड़ी ॥
चकई निस बिछुड़े दिन मिला ।
हैा दिन रात बिरह कोकिला ॥
रयनि अकेल साथ नहिं सखी ।
कैसे जिये बिछोही पँखी ॥
बिरह सुजान भयो तन जाड़ा ।
जियत खाय औ मुँयहि न छाड़ा ॥
रकत ढुरा माँसू गिरा हाड़ भये सब संख ।
धन सारस होइ रर मुई आय सु मेटहिं पंख ॥
लाग्यो माघ परै अति पाला ।
बिरहा काल भयो जड़काला ॥
पहल पहल तन रुई जो झाँपा ।
अहल अहल अधिको जिय काँपा ॥
आय सूर ह्वै तप रे नाहा ।
तुहि बिन जाड़ न छूटै माहा ॥

यहि माह उपजो रसमूल ।
तो सु भँवर मोर जोवन फूल ॥
नयन चुवहिं जस महवट नीरू ।
तेहि बिन आग लाग सिर चीरू ॥
टप टप बूंद परहिं जनु ओला ।
बिरह पवन ह्वै मारै झोला ॥
केहिक सिँगार को पहिर पटोरा ।
ग्राव न हार रहे ह्वै डोरा ॥
तुम बिन कन्था धन झुरी तून तून बर भा डोल
तेहि पर बिरह जराय के चहै उड़ावा झोल ॥
फागुन पवन झकोरै महा ।
चौगुन सीव जाय नहिँ सहा ॥
तन जस पियर पात भा मोरा ।
तेहि पर बिरह देइ झकझोरा ॥
तरवर झरहिं झरहिं बन ढाँखा ।
भई उपन्त फूर फर साखा ॥
करहिं बनाफत कीन्ह हुलासू ।
मो कहँ जग भा दूनि उदासू ॥
फाग करहिँ सब चाँचर जोरी ।
मो तन लाय दीन्ह जस होरी ॥
जो पै पियै जरत अस भावा ।
जरत मरत मोहि रोस न आवा ॥
रात दिवस निरभय जिय मोरे ।
लग्यो निहार कन्त जो तोरे ॥
यह तन जारौं छार कै कहौं कि पवन उड़ाव ।
मग तेहि मारग ह्वै परौं कन्त धरै जहँ पाव ॥
चैत बसन्ता होय धमारी ।
मो लेखे संसार उजारी ॥
पंचम बिरह पंचसर मारी ।
रकत रोइ सगरै बन ढारी ॥

बूड़ उठे सब तरवर पाता ।
भीज मजीठ टेसु बन राता ॥
बौरे अम्ब फरे अब लागी ।
अबहुँ सँवरि घर आउ सभागी ॥
सहस भाव फूली बनपती ।
मधुकर फिरें सँवरि मालती ॥
मो कहँ फूल भये सब काँटे ।
दीठि हरी जनु लागहि चाँटे ॥
भर जोबन भइ नारंगसाखा ।
सो अब बिरह तात है चाखा ॥
घर न परेवा आउ जस आइ परो पिय टूट ।
नारि पराये हाथ हैं तुम बिन पाँव न छूट ॥
भा बैसाख तपन अति लागी ।
चोला चीर चँदन भा आगी ॥
सूरज जरत हिमंचल ताका ।
बिरह बिजोग सैांह रथ हाँका ॥
जरत बचासि होय पिय छाँहा ।
आय बुझाउ अँगारहिं माहा ॥
तोहि दरसन ह्वै सीतल नारी ।
आइ आग सो कर फुलवारी ॥
लागे जरै जरै जस भारू ।
फिर फिर भूँजेसि तज्यों न बारू ॥
सरवर हिया घटत नित जाई ।
तरक तरक ह्वै ह्वै भर आई ॥
बिहरत हिया करहुँ पिय टेका ।
दीठि मया कर मिलवहु एका ॥
कमल जो बिकसत मानसर बिन जल गयो सुखाइ ।
अबहुँ बेल फिर पलवै जो पिय सींचहु आय ॥
जेठ जरें जग भुनहिं लुवारा ।
उठहिं बौंडरा परहिं अँगारा ॥

बिरहगाज हनुमत ह्वै जागा ।
लंकादाह करै तन लागा ॥
चारो पवन झकोरैं आगी ।
लंका दाह पलंका लागी ॥
दह भइ श्याम नदी कालिन्दी ।
बिरह की आगि कठिन अस मुन्दी ॥
उठै आग औ आवै आँधी ।
नयन न सूझ मरों दुखबाँधी ॥
अधजर भई माँस तन सूखा ।
लाग्यो बिरह काल ह्वै भूखा ॥
माँस खाय अब हाड़हि लागा ।
अबहुँ आव आवत सुनि भागा ॥
गिरि समुद्र ससि मेघ रवि सहि न सकै यह आगि ।
मुहमद सती सराहौ जरै जो अस पियलागि ॥
तपै लाग जब जेठ असाढ़ी ।
भइ मो कहुँ यहि छाजन गाढ़ी ॥
छिन छिन बर भा झुरौं खरी ।
भा बरखा दुखआगर जरी ॥
बंध नाहिँ अउ खंड न कोई ।
नाह न आव कहौ केहि रोई ॥
साँठ नाठ लग बात को पूँछा ।
बिन जिय फिरइ मूँज तन छूँछा ॥
भई दुहेली टेक बहूनी ।
थाँभ नाह उठ सकइ न थूनी ॥
बरखहिं मेघ छुवहि नयनाहा ।
छपर छपर होई बिन नाहा ॥
कोरो कहाँ ठाठ नव साजा ।
तुम बिन कंत न छाजन छाजा ॥
अबहूँ दीठि मया कर नाथ निठुर घर आउ ।
मँदिर उजाड़ होत है नवकै आइ बसाउ ॥

## बादशाहचढ़ाई खंड

सुनि अस लिखा उठा जरि राजा* ।
जानो दैव तड़पि घन गाजा ॥
का मोहिं सिंह देखावसि आई ।
कहौं तो सारदूल धरि खाई ॥
भलेहिं साह पुहुमीपति भारी ।
माँग न कोइ पुरुष कै नारी ॥
जो सो चक्कवै ता कहँ राजू ।
मन्दिर एक आपन कहँ साजू ॥
अछरी जहाँ इन्द्र पै आवै ।
और न सुनै न देखै पावै ॥
कंस राज जीता जौ कोपी ।
कान्ह न दीन्ह काहु कहँ गोपी ॥
को मोहि तें अस सूर अपारा ।
चढ़ौ सरग खसि परै पतारा ॥

का तोहि जीउ मरावौं सकत आन के दोस ।
जो तस बुझै न समुदजल सो बुझाइ कित ओस ॥

राजा अस न होहु रिसिराता ।
सुनहु न जूड़ नजर कहु बाता ॥
मैं हौं इहाँ मरै कहँ आवा ।
बादसाह अस जानि पठावा ॥
जो तोहि भार न औरहि लेना ।
पुनि सो कालि उतर वोहि देना ॥
बादसाह कहँ ऐस न बोलू ।
चढ़ै तो परै जगत महँ डोलू ॥
सूरहि चढ़त लाग नहिं बारा ॥
दहक आग तेहि स्वर्ग पतारा ।

---

*Surja had brought a letter from Alauddin to Raja Ratan Sen.

परबत उड़हिं सूर के फूँके ।
यहिं गढ़ कार होय यक झोंके ॥
धसै सुमेरु समुद गा पाटा ।
पुहुमी डोल सेसफन फाटा ॥
तासों कौन लड़ाई बैठ न चितउर खास ।
ऊपर लेहु चँदेरी का पद्मिनि इक दास ॥
जो पै घरनि जाय घर केरी ।
का चितउर का राज चँदेरी ॥
जिउ न लेइ घर कारन कोई ।
सो घर देइ जो जोगी होई ॥
रनथंभउर नाह हम्मीरू* ।
कलपि माथ जेइ दीन्ह सरीरू ॥
हों सो रतनसेन सकबन्धी ।
राहुबेध जीता सैरन्धी ॥
हनुमत सरिस भार जेइ काँधा ।
राघव सरिस समुद जो बाँधा ॥
विक्रम सरिस कीन्ह जेइ साका ।
सिंहलदीप लीन्ह जो ताका ॥
जो अस लिखा भयउँ नहिं ओछा ।
जियत सिंह के गहि को मोछा ॥
द्रव्य लेइ सो मानों सेव करों गहि पाँवँ ।
चाहै नारी पद्मिनी सिंहलदीपहि जावँ ॥
बोलु न राजा आपु जनाई ।
लीन्ह उदयगिरि और छिनाई ॥
सातदीप राजा सिर नावहिं ।
औ सँग चली पद्मिनी आवहिं ॥
जेहि कै सेव करै संसारा ।
सिंहलदीप लेत कित बारा ॥

* For the story of Hammir *vide* Book I.

जिनि जानेसि यह गढ़ तोहि पाहीं ।
ता कर सबै तोर कछु नाहीं ॥
जेहि दिन आय गढ़ी कहँ छेकिहि ।
सरबस लेइ हाथ को टेकिहि ॥
सीस न छाड़ खेह के लागे ।
सो सिर भार होय दुख आगे ॥
सेवा करु जु जियन तोहि भाई ।
नाहि त फेर माख होइ जाई ॥
जाकर जीवन दीन्ह तोहि अगम न सीस जोहारि ।
ते करनी सब जानइ काह पुरुष का नारि ॥
तुरुक जाय कहु मरै न धाई ।
होइहि इसकन्दर की नाईं ॥
सुनि अम्रित कजलीबन धावा ।
हाथ न चढ़ा रहा पछितावा ॥
औ तेहि दीप पतंग होइ परा ।
अगिनिपहार पाँव दै जरा ॥
धर्नो लोह सरग भा ताँबा ।
जीव दीन्ह पहुँचत कर लाँबा ॥
यह चितौरगढ़ सोइ पहारू ।
सूर उठे होय दहक अंगारू ॥
जो पै इसकन्दर सरि कीन्ही ।
समुद लेइ धसि जस वै लीन्ही ॥
जो छरि आनै जाइ छिताई ।
तेहि छर औ उर मीत मिताई ॥
महूँ समुझि यह आगमन सजि राखा गढ़ साजु ।
कालिह होय जेहि आवन सो चलि आवै आजु ॥
सुरजा पलटि शाह पँह आवा ।
देव न मानै बहुत मनावा ॥
आगि जु जरै आगि पै सूझा ।
जरत रहै न बुझाये बूझा ॥

ऐसे माथ न नावै देवा ।
चढ़े सुलैमा मानै सेवा ॥
सुन के अस राता सुलतानू ।
जैसे तपै जेठ कर भानू ॥
सहस किरान रोस तस भरा ।
जेहि दिसि देखै सेहि दिशि जरा ॥
हिन्दू देव काह बर खाँचा ।
सरगन आप आग सोँ बाँचा ॥
यहि जग आगि जु भरि मुख लीन्हा ।
सो सँग आगि दुहूँ जग कीन्हा ॥

रनथँभोर जस जरि बुझा चितउर परै सो आगि ।
फेर बुझाये ना बुझै एक दिवस जो लागि ॥

लिखो पत्रि चारहुँ दिशि धाये ।
जहँ तहँ उमरा बेगि बुलाये ॥
दुन्द घाव भर इन्द्र सकाना ।
डोला मेरु सेस अकुलाना ॥
धरती डोलि कमठ खरभरा ।
महनामथ समुद्र महँ परा ॥
शाह बजाय चढ़ा जग जाना ।
तीस कोस भा पहिल पयाना ॥
चितउर सैाँह बारगह* तानी ।
जहँ लग सुना कूँच सुलतानी ॥
उठि सरवान गगन लगि छाई ।
जानहु राते मेघ दिखाई ॥
जो जहँ तहँ सोता अस जागा ।
आय जुहार कटक सब लागा ॥

हस्ति घोर ग्रौदर पुरुष जहँ तक बेसरा ऊँट ।
जहँ तहँ लीन्ह पलाने कटक सुरह अस छूट ॥

---

* Persian. بارگاه

चले सहस बेसर सुलतानी ।
तीष तुरंग बाँक कनकानी ॥
पखरी चली जो पाँतिहि पाँती ।
बरन बरन औ भाँतिहि भाँती ॥
काले कुमइति नील सुपेते ।
खिँग कुरंग बैजदुर केते ॥
अबलक अरब बलखि सीराजी ।
चौधर चाँल समँद भल ताजी ॥
किरमिज नुकरा जरदे भले* ।
रूपकरान बोल सर चले ॥
पँचकल्यान सँजाब बखाने ।
महि सायर सब चुनि चुनि आने ॥
मुशकी औ हिरमजी इराकी ।
तुरकी कही भुथार बुलाकी ॥
सिर और पूछ उठाये चहु दिशि साँस उड़ाहिँ ।
रोष भरे जस बावर पवन तुरास उड़ाहि ॥
लोहसार हस्ती पहिराये ।
मेघ स्याम जनु गरजत आये ॥
मेघहि चाह अधिक वे कारे ।
भयो असूझ देखि अँधियारे ॥
जस भादौं निशि आवै दीठी ।
स्वर्ग जाय हरकै तेहि पीठी ॥
सोरह लख हस्ती जब चाला ।
परबत सरस चलै जग हाला ॥
चले गैंड माते मद आवहिँ ॥
भागहिँ हस्ति गन्ध जो पावहिँ ।
ऊपर जाय गगन सिर घिसा ।
औ धरती तरि कहँ धसमसा ॥

* Different kinds of horses.

भा भूचाल चलत गजगानी ।
जहँ पग धरहिं उठै तहँ पानी ॥

चलत हस्ति जग काँपा चापा शेष पतार ।
कूर्म जे धरती लै रहा बैठ भयो गजभार ॥

चले सो उमर अमीर बखाने ।
का बरनौं जस उनके बाने ॥
खुरासान औ चला हरेऊ ।
गौर बंगाल रहा नहिं केऊ ॥
रहा न रूम शाम सुलतानू ।
काशमीर ठट्टा मुलतानू ।
जहँ तक बड़ बड़ तुरुका जाती ।
माँडोवाली अरु गुजराती ॥
पटन उड़ीसा के सब चले ।
लै गज हस्ति जहाँ लग भले ॥
कमरू कामत औ पँडुवाई ।
देवगढ़ लेत उदयगिरि आई ॥
चला सो परवत और कमाऊँ ।
खिसयानगर जहाँ लग नाऊँ ॥

उदय अस्त लहि देस जो को जानै तेहि नाउँ ।
साता दीप नवो खँड जुरे आइ इक ठाउँ ॥

धनि सुलतान जेहिक संसारा ।
वही कटक अस जुरी आपारा ॥
सबै तुर्क सिरताज बखाने ।
तबल बाज औ बाँधे बाने ॥
लाखन मीर बहादुर जंगी ।
चित्र कमानी तीर खुदंगी* ॥
जोमा खोल राग सों मढ़े ।
लेजम घाल इराकहिं चढ़े ॥

---

* Persian. خدنگ

चमकैं पखरी सारि सँवारी ।
दरपन चाहि अधिक उजियारी ॥
बरन बरन औ पाँतिहि पाँती ।
चली सो सेना भाँतिहि भाँती ॥
बीहर बीहर सब को बोली ।
बिधि यहि कहाँ कहाँ सो खोली ॥
योजन सप्त सप्त कर इक इक होइ पयान ।
अगिलहिँ जहाँ पयान होय पछिलहिँ तहाँ मिलान ॥
डोले गढ गढ़पति सब काँपे ।
जीवन पेट हाथ हिय चाँपे ॥
काँपा रनथँभोर डर डोला ।
नरवर गयो झुराय तँबोला ॥
चूनागढ़ औ चम्पानेरी ।
काँपा माँडौं लेत चँदेरी ॥
ग्वालियरगढ़ महँ परी मथानी ।
औ कन्धार मथा होय पानी ॥
कालिंजर महँ परा भगाना ।
भाग उजैगढ़ रहा न थाना ॥
काँपा बाँदा नर दुरानो ।
डर रुहतास बिजयगिरि* मानो ॥
काँप उदयगढ़ देवगढ़ डेरा ।
तब सो छिपाय आप कहँ घेरा ॥
गढ़ गढ़पति जहँ लक सबै काँप डोल जस पात ।
काकहँ बोल सौंह भा बादसाह कर छात ॥
चितउरगढ़ औ कंभलनेरी ।
साजे दोनों जैसि सुमेरी ॥
दूतन कहा आइ जहँ राजा ।
चढ़ा तुर्क आवै दर साजा ॥

---

* *Mandaur.*

सुनि राजा दौड़ाई पाती।
हिन्दूनावँ जहाँ लग जाती॥
चितउर हिन्दुन कर अस्थाना।
शत्रु तुर्क हठ कीन्ह पयाना॥
आदि समुद्र रहै ना बाँधा।
मैं हौं मेड़ भार सिर काँधा॥
पुरवहु साथ तुम्हार बड़ाई।
नाहित सब कहँ मार चढ़ाई॥
जौ लहि मेड़ रहै सुख साखा।
टूटहि बार जाय नहिँ राखा॥
सती जो जिय महँ सत धरै जरै न छोड़ै साथ।
जहँ बीड़ा तहँ चून है पान सुपारी काथ॥
करत जो रहे साह की सेवा।
तिन कहँ पुनि अस आव परेवा॥
सब होय एकमते जु सिधारे।
बादसाह कहँ आन जुहारे॥
है चितउर हिन्दुन की माता।
गाढ़ परें तजि जाय न नाता।
रतनसेन है जूँहर* साजा॥
हिन्दुन माँझ आहि बड़ राजा।
हिन्दुन केर पतंग कर लेखा॥
दौर परहिँ अगनी जो देखा।
कृपा करहु तो करहु समीरा।
नाहिन हमहिँ देहुँ हँसि बीरा॥
पुनि हम जाँहि मरहिँ वह ठाऊँ।
मेट न जाय लाज कर नाऊँ॥
दीन शाह हँस बीरा और तीन दिन बीच।
तेहि सीतल को राखे जिन्हे अगिन महँ मीच॥

* Resolution to die fighting.

रतनसेन चितौर महँ साजा ।
आय बजाय बैठ सब राजा ॥
तोमर बैस पँवारँ सवाई ।
औ गुहलैात आय सिर नाई ॥
छत्री औ बचवान* बघेलो ।
अगरवार† चैाहान चँदेली
गहरवार परिहार सूकरे ।
कलहँस औ ठकुरायो जुरे ॥
आगे ठाढ़ बजावहिँ ढाढ़ी ।
पाछे ध्वजा मरण की गाढ़ी ॥
बाजहिँ सँग सँख औ तूरा ।
चन्दन खोरी भरे सिँदूरा ॥
सज संग्राम बाँध सब शाका ।
छाँड़ा जियन मरन सब ताका ॥
गगन धरति जो टेका तेहि का गरू पहार ।
जै। लहि जिव काया महँ परै सो अँगवै भार ॥
गढ़ तस सजा जो चाहै कोई ।
बरष सात लग खांग न होई ॥
बाँकी चाह‡ बाँक गढ़ कीन्हा ।
औ सब कोट चित्र सम लीन्हा ॥
खंड खंड चैाखंड सँवारे ।
धरे विषम गोलन के मारे ॥
ठाँवहिँ ठाँव लीन्ह सब बाँटी ।
रहा न बीच जो सँचरै चाँटी ॥
बैठे धानुक कँगुरन कँगुरा ।
भूमि न आँटी अँगुरिन अँगुरा ॥

---

* I have not yet been able to identiy this class of Rajputs.

† अग्नीतक ।

‡ चाह Persian ditch.

औ बाँधे गढ़ गढ़ मतवारे ।
फाटै भूमि होयँ जो ठारे ॥
बिच बिच बुर्ज बने चहुँ फेरी ।
बाजे तबल ढोल औ भेरी ॥

भा गढ़ राज सुमेरु जस स्वर्ग छुवै पै चाह ।
समुद न लेखे लावैं गँग सहसमुख नाह ॥

बादशाह हठ कीन्ह पयाना ।
इन्द्रभँडार डोल भय माना ॥
नब्बे लाख सवार जु चढ़ा ।
जो देखा सो लोहे मढ़ा ॥
बीस सहस घुमरहहिँ निशाना ।
गुलकँचन फेरैं असमाना ॥
बैरख ढाल गगन का छाई ।
चला कटक धरती न समाई ॥
सहस पाँति गज मत्त चलावा ।
धुसत अकास धसत भुइँ आवा ॥
वृत्त उखारि पेड़ि सो लीन्ही ।
मस्तक झार तार मुख दीन्ही ॥
चढ़हिँ पहाड़हिँ भय गढ़ लागू ।
बनखंड खोह न देखहिँ आगू ॥

कोउ काहू न सँभारै होत आव दर चाँप ।
धर्ति आप कहँ काँपै स्वर्ग आप कहँ काँप ॥

चलीं कमानैं जेहि मुख गोला ।
आवहिँ चली धर्ति सब डोला ।
लागे चक्र बज्र के गढ़े ।
चमकहिँ रथ सोने के मढ़े ॥
तेहि पर विषम कमानैं धरीं ।
साँचे अष्टधातु की भरीं ॥

सौ सौ मने पियहिं वे दारू* ।
लागहिँ जहाँ सो टूट पहारू ॥
माती रहहिँ रथै पर परीं ।
शत्रुन कहँ सोहैं उठ खरीं ॥
जो लागे सँसार न डोलहिँ ।
होय भुइँ कम्प जीभ जो खोलहिँ ॥
सहस सहस हस्तिन की पाँती ।
खींचहि रथ डोलहिँ नहिँ माँती ॥
नदी नार सब पानी जहाँ धरैं वे पाँव ।
ऊँच खाल बन बीहर होत बराबर आव ॥
कहो सिंगार जैसि वे नारी ।
दारू पियहिं जैसि मतवारी ॥
उठै आग जो छाड़हिं स्वाँसा ।
धुआँ सो लागै जाय अकासा ॥
सेंदुर आग सीस उपराहीं ।
पहिया तरवन चमकत जाहीं ॥
कुच गोला दुइ हिरदैं लाई ।
अँचल ध्वजा रहहिँ छिटकाई ॥
रसना लूक रहहिँ मुख खोलें ।
लंका जरै सो उनके बोलें ॥
अलकजंजीर बहुत गये बाँधे ।
खींचहिँ हस्ती टूटहिँ काँधे ॥
बीर सिँगार दोउ इक ठाऊँ ।
शत्रुशाल गढ़भंजन नाऊँ ॥
तिलक पलीता माथे दशन बज्र के बान ।
जेहि हेरहिँ तेहि मारहिँ चुरकुस करैं निदान ॥
जेहि जेहि पंथ चली वे आवहिँ ।
आवहिँ जरत आग तस लावहिँ ॥

* The word for gun-powder still used in Bundelkhand,

जरहिँ जो परबत लाग अकासा।
बनखंड धकहिँ पलाश कोपासा॥
गैंड़ा गयन्द जरे भे कारे।
आवैं मृगी रोज झनकारे॥
कोयल नाग काग औ भँवरा।
और जु जुरे तिनहिँ का सँवरा॥
जरा समुद्र पानि भा खारा।
जमुना श्याम भई तेहि झारा॥
धूम श्याम अँत्रक भे मेघा।
गगन श्याम भा धुवाँ जु मेघा॥
सूरज जरा चाँद औ राहू।
धर्ती जरी लंक भा दाहू॥
धर्ती स्वर्ग असूझ भा तबहूँ न आग बुझाय।
उठहिँ बज्र जर डंगवै धूम रही जग छाय॥
आवै डोलत स्वर्ग पतारू।
काँपै धर्ति न अँगवै भारू॥
टूटहिँ परबत मेरु पहारा।
होय होय धूर उड़हिँ होय छारा॥
सत खँड धर्ती भइ खंड खंडा।
ऊपर अष्ट भये ब्रम्हंडा॥
इन्द्र आय तेहि खँड होय छावा।
चढ़ सब कटक घोर दौड़ावा॥
जेहि पँथ चल ऐरावत हाथी।
अबहिँ सो डगर गगन महँ आती॥
औ जहँ जाम रही वह धूरी।
अबहुँ बसे सो हरिचन्दपूरी॥
गगन में छिपा खेह तस छाई।
सूरज छिपा रयनि होय आई॥
गयो सिकन्दर कजलिबन भयो सो तस अँधियार।
हाथ पसार न सूझै बरै लाग मसियार॥

दिनहिँ रात अस परी अचाका ।
भा रबि अस्त चन्द्र रथ हाँका ॥
मँदिरन जगत दीप परगसी ।
पंथक चलत बसेरे बसी ॥
दिन के पंख जरत उड़ भागे ।
निशि के निशाचरे सब लागे ॥
कमल सुकेता कुमुदिन फूले ।
चकई बिछुरा चकमन भूले ॥
चला कटक अस चढ़ा अपूरी ।
अगलहिँ पानी पिछलहिँ धूरी ॥
महि उजड़ी सायर सब सूखा ।
बनखंड रहे न पक्षी रूखा ॥
गढ़ गिरि फूट भये सब माँटी ।
हस्ति हेरान तहाँ को चाँटी ॥

खेह उड़ानी जाहि घर हेरत फिरत सो खेह ।
पिय आवहिँ अब दृष्टि तोहिँ अँजन नयन उरेह ॥

यहि बिधि होत पयान सो आवा ।
आय शाह चितउर नियरावा ॥
राजा राउ देख सब चढ़ा ।
आव कटक सब लोहे मढ़ा ॥
चहुँ दिशि दीठि परी गजजूहा ।
श्यामघटा मेघा जस रूहा ॥
औगो उरु कुछ सूझ न आना ।
सर्ग लोक घुमरहहिँ निशाना ॥
चढ़ धौराहर देखहिँ रानी ।
धन तुइँ अस जाकर सुलतानी ॥
कै धन रतनसेन तुइँ राजा ।
जा कहँ तुर्क कटक यहि साजा ॥
बैरख ढाल केर परछाहीं ।
रयनि होत आवै दिन माँही ॥

अन्धकूप भा आवै उड़त आव तस छार।
ताल तलावा पोखर धूर भरी ज्यों नार॥
राजै कहा कीन्ह जस करना।
भयो असूझ सूझ अब मरना॥
जहँ लग राजसाज सब होऊ।
तत खन भयो संजोउ संजोऊ॥
बाजै तबल अकोट जुझाऊ।
चढ़ा कोप सब राजा राऊ॥
करहिं तुखार पवन सौं रीसा।
कन्ध ऊँच असवार न दीसा॥
का बरनौं अस ऊँच तुखारा।
दुई बेर पहुँचे असवारा॥
बाँधे मोर छाँह सिर सारहिं।
भाजहिं पूँछ चँवर जनु ढारहिं॥
राग संधाहा पहुँचो तापा।
लोहिसार पहिर सब कापा॥
तैसे चँवर बनाये औ घाले गल झम्प।
बाँध सेत गजगाह तहँ जो देखे सो कम्प॥
राज तुरंगम बरनो काहा।
आनो छोर इन्द्र रथवाँहा॥
ऐसो तुरँगम परी न दीठी।
धन असवार रहहिं तेहि पीठी॥
जात बालका समुद थहाये।
सेत पूँछ जनु चँवर बनायें॥
बरन बरन पखुरी अति लोनी।
जानहुँ चित्र सँवारे मोनी॥
मानिक जड़े सीस औ काँधे।
चँवर लाग चोरासी बाँधे॥
लागे रतन पदारथ हीरा।
बरहि दिनहिँ दीपक चहुँ फेरा॥

चढ़हिं कुँवर मन करहिं उछाहू ।
आगे घाल गिनै नहिं काहू ॥
सेंदुर सीस चढ़ाये चन्दन खैारे देह ।
सो तन काह लगाई अन्त होय जो खेह ॥
गज मैमत पुखरो नृपबारा* ।
देखे जानहु मेघ पहारा ॥
सेत गयन्द पीत औ राते ।
हरे श्याम घूमहिं मदमाते ॥
चमकहिं दरपन लोहे सारी ।
जनु परबत पर परी अँबारी ॥
सिरीमिल पहिराये सूँडें ।
कनक न भाय पायँ तर रैंदे ॥
सोने मेल सो दाँत सँवारे ।
गिरिवर टरहिं सो उनके टारे ॥
परबत उलटि भूमि सो मारहिं ।
परे जो भीर तार अस झारहिं ॥
ऐस गयन्द सजे सिंहली ।
कोटि कूर्म पोठी कलमली ॥
ऊपर कनकमँजूसा लाग चँवर औ ढार ।
भलपति बैठ भाल लै औ बैठे धनकार ॥
अस्व दल गज दल दोनों साजे ।
औ घन तबल जुझारू बाजे ॥
माथे मुकुट छत्र सिर साजा ।
चढ़ा बजाय इन्द्र अस राजा ॥
आगे रथ सेना सब ठाढ़ी ।
पाछे ध्वजा मरन की काढ़ी ॥
चढ़े बजाय चढ़ा जस इन्दू ।
देवलोक गोहन भा हिन्दू ॥

* Gate (द्वार) ।

जानहु चाँद नखत लै चढ़ा।
सूरज क ़क रयनि मिस मढ़ा॥
जौ लहि सूर जाहि दिखरावा।
निकस चाँद घर बाहर आवा॥
गगन नखत जस गिने न जाहीं।
निकस आय तस भुइँ न समाहीं॥
देख अनी राजा की जग ह्वै गयो असूझ।
वहि कस होय चहत है चाँद सूरज सों जूझ॥
इहाँ राज अस साज बनाई।
उहाँ शाह की भई अवाई॥
अगले दौड़े आगे आइ।
पिछले पाछ कोस दस ताइँ॥
शाह आय चितउर गढ़ बाजा।
हस्ती सहस बीस सँग गाजा॥
उनई आय दोउ दल गाजे।
हिन्दू तुरुक दोउ सम बाजे॥
दोउ समुद्र दधि उदधि अपारा।
दोनों मेरु खखंड पहारा॥
कोप जुझार दुहूँ दिश मेलो।
औ हस्ती हस्तहि सों पेलो॥
आँकुश चमक बीज अस बाजहिं।
गरजहिं हस्ति मेघ जनु गाजहिं॥
धर्ती सुर्ग दोऊ दल जूहिं ऊपर जूह।
कोइ टरै न टारे दोनों बज्रसमूह॥

—:o:—

## गोरा बादल खंड

मतै बैठ बादल* औ गोरा ।
सो मत कीजै पर नहिं भोरा ॥
पुरुष न करैं नारिमत काँचा ।
जस नौशावा कीन्ह न बाचा ॥
बढ़ा हाथ इसकंदर बैरी ।
सकत छोड़िके भई बँदेरी ॥
सजग जो नाहि आखल कीन्हा ।
कुच काढ़िये हस्ती का बाँधा ॥
देवतन चलै आय अस आँटो ।
सुरजन कंचन दुरजन माटी ॥
कंचन जुरै भये दस खोंड़ा ।
फूट न मिलै कार कर भाँड़ा ॥
जस तुरकहिं राजा छल साजा ।
तस हम साज छुड़ावहिं राजा ॥
पुरुष तहाँ ही छल करै जहँ बल कै सो न आँट ।
जहाँ फूल तहँ फूल है जहाँ काँट तहँ काँट ॥
सोरह सै चँडोल सवाँरा ।
कुँवर सजोयल तहँ बैठारा ॥
पद्मावत कर साज बेवानू ।
बैठ लुहार न जानै भानू ॥
रच बेवान सो साज सँवारा ।
चहुँ दिशि चमर करहिं सब दारा ॥
साज सबै चँडोल चलाई ।
सुरंग उहार मोति बहु लाई ॥

---

* Badal was a nephew of Gora.

† زناں را ترازو بود سنگ زن – بُرد سنگ مرداں ترازو شکن

رفتن سکندر به نوشابه—Sikandarnama.

भे संग गोरा बादल बली ।
कहत चले पद्मावत चली ॥
हीरा रतन पदारथ झूलहिं ।
देखि बेवान देवता भूलहिं ॥
सोरह सै संग चलीं सहेली ।
कमल न रहा और को बेली ॥
राजछुड़ावन रानि चलि आप होय तहँ ओल* ।
तीस सहस तुरि खींच सँग सोरह सै चंडोल ॥
राजा बन्द जेहि के सौंपना ।
गा गोरा ता पहँ अगमना ॥
टका लाख दस दीन्ह अकोरा ।
बिनती कीन्ह पाँय गहि गोरा ॥
बिनवा बादशाह सो जाई ।
अब रानी पद्मावति आई ॥
बिनती करै आयहुँ ढाला ।
चितौर को मैं सो है कोंजी ॥
बिनती करै जहाँ है पूँजी ।
सब भंडार को मैं सो कूँजी ॥
एक घड़ी जो अज्ञा पाऊँ ।
राजा सौंप मंदिर महँ आऊँ ॥
तब रखवार गये सुलतानी ।
देख अकोर भये जस पानी ॥
लीन्ह अकोर हाथ जो जीउ दीन्ह तेहि हाथ ।
जो वह कहै करै सो कहीं छाँड़ नहिं माथ ॥
लोभ पाप को नदी अकोरा ।
सत्त न रहै हाथ जो बोरा ॥
जहँ अकोर तहँ नेक न राजू ।
ठाकुर केर बिनासहि काजू ॥

* Hostage.

भा जिउ घिउ रखवारीकेरा ।
द्रव्यलोभ चौंडोल* न हेरा ॥
आय शाह आगे सिर नावा ।
ए जगसूर चांद चलि आवा ॥
ज्ञानवन्त सब नखत तराईं ।
सोरह सै चंडोल जो आई ॥
चितउरजेत राज की पूंजी ।
लै सो आय पद्मावति कुंजी ॥
बिनती करै जोर कर खड़ी ।
लै सौपों राजा इक घड़ी ॥
इहाँ उहाँ के स्वामी दोहुँ जगत मोहिँ आस ।
पहिले दरश देखाव नृप तब आऊँ कैलास ॥
आज्ञा भई जाय इक घरी ।
छूँछ जो घरी फेर विधि भरी ॥
चलि बिमान राजा पहँ आवा ।
सँग चंडोल जगत सब छावा ॥
पद्मावत के बेष लुहारू ।
निकस काटि बँद कीन्ह जोहारू ॥
उठा कोप जस छूटा राजा ।
चढ़ा तुरंग सिंह अस गाजा ॥
गोरा बादल खाँड़े काढ़े ।
निकस कुंवर चढ़ चढ़ भे ठाढ़े ॥
तीष तुरंग गगन शिर लागा ।
कौन जुगत कर टेकै बागा ॥
जो जिय ऊपर खड्ग सँभारा ।
मरनहार सो सहसहिँ मारा ॥
भई पुकार शाह सों ससि औ नखत सो नाँहि ।
छलकै ग्रहन गिरासा ग्रहनगिरासी छाँहि ॥

* चंडोल ।

लै राजा चितउर कहँ चले ।
छूटो मिरग सिंह कर बले ॥
चढ़ा शाह चढ़ लाग गुहारी ।
कटक असूझ परी जग कारी ॥
फिर गोरा बादल सों कहा ।
ग्रहन छूट पुनि चाहै गहा ॥
चहुँ दिशि आवा लोपत भानू ।
अब यह गोय* यही मैदानू ॥
तुइँ अब राजा लै चल गोरा ।
हौं अब उलट जरों भा जोरा ॥
वहँ चौगान तुर्क कस खेला ।
ह्वै खिलार रन जरों अकेला ॥
तब पाऊँ बादल अस नाऊँ ।
जब मैदान गोय लै जाऊँ ॥
आज खड्ग चौगान गहि करों शीश रन गोय ।
खेलों सौंह शाह सों हाल जगत महँ होय ॥
तब अगमन ह्वै गोरा मिला ।
तुइँ राजा लै चल बादला ॥
पिता मरै जो सारी साथे ।
मीच न देय पूत के माथे ॥
मैं अब आयु भरी और भूँजी ।
का पछताव आय जो पूँजी ॥
बहुतहिँ मार मरों जो जूझी ।
ता कहँ जन राखहु मन बूझी ॥
कुँवर सहस सँग गोरा लीन्हे ।
और बीर बादल सँग कीन्हे ॥
गोरहिँ समुद मेघ अस गाजा ।
चला लीन्ह आगे कर राजा ॥

---

* गोय Persian ball.

गोरा उलट खेत भा ठाढ़ा ।
पूरुष देख चाउ मन बाढ़ा ॥
आव कटक सुलतानी गगन छिपा मसि माँझ ।
परत आव जग कारो होत आव दिन साँझ ॥
हो मैदान परी अब गोय ।
खेलहार दहुँ काकर होय ॥
जोबन तुरी चढ़ी जो रानी ।
चली जीति असि खेल सयानी ॥
कटि चौगान गोय कुच साजी ।
हिय मैदान चली लै बाजी ॥
हाल सो करै गोय लै बाढ़ा ।
गोली दुहूँ पैंच कै काढ़ा ॥
भइ पहार वे दोनौं गोरी ।
दीठि नेर पहुँचत सुठ दूरी ॥
ठाढ़े बान चलहिँ अस दोऊ ।
सालहिँ हिये न काढ़ै कोऊ ॥
सालहि सोहि जानेसि है ठाढ़ा ।
सालहि तासु चहै उठ काढ़ा ॥
मुहमद खेल प्रेम का गहिर कठिन चौगान ।
शीश न दीजै गोय जिमि हल न होय मैदान ॥
फिर आगे गोरै तब हांका ।
खेलो करौं आज रनसाका ॥
हौं खेलौं धौलागिरि गोरा ।
टरौं न टारे अंग न मोरा ॥
सोहल* जैस गगन उपराहीं ।
मेघघटा मोहि देख बिलाहीं ॥
सहस शीश शंकर सम लेखौं ।
सहसहि नयन अन्धि भा देखौं ॥

* سہیل Canopns

बारहुँ भुजा चतुरभुज आजू ।
कंस न रहा और को साजू ॥
हौं हूँ भीम आज रन गाजा ।
पाछे घाल डँकाई राजा ॥
होइ हनुमत यमकातर घाऊँ ।
आज स्वामि संकरैनियाऊँ ॥
हौं नल नील आज हौं देउँ समुद माँहि मेड़ ।
कटक शाह कर टेकौं हौं सुमेरु रन बेड़ ॥
उनइ घटा चहुँ दिशि आई ।
छूटहिँ बान मेघझर लाई ॥
डोलैं माँहि देव जस आदा ।
पहुँचा तुर्क बाद कहुँ बादा ॥
हाथन गहे खड्ग हरवानी* ।
चमकहिँ सेल बीज के बानी ॥
साज बान जनु आवै गाजा ।
बासुकि डरै शीश जनु बाजा ॥
नेजा उठे डरै मन इन्दू ।
आवहिँ पाछ जान कब हिन्दू ॥
गोरैं साथ लीन्ह सब साथी ।
जस मैमन्त सूँड़ बिन हाथी ॥
सब मिल पहिल उठौनी लीन्हो ।
आवत आय हाँक रन कीन्हा ॥
रुँड मुँड अब टूटहिँ स्यहि बख्तर औ कूँड़ ।
तुरी† होहिँ बिन काँधे हस्ति होहिँ बिन सूँड़ ॥
उनवत आय सेन सुलतानी ।
जानहु परलै आय तुलानी ॥
लोहे सेन सूझ सब कारे ।
तिल इव कहूँ न सूझ उघारे ॥

* حرماني A kind of Sword.
† Horse.

खड्ग फोलाद तुर्क सब काढ़े ।
हरी बीज अस चमकहिँ ठाढ़े ॥
पीलवान गज पेल सो बाँके ।
जानहुँ काल करहिँ जिय माके ॥
जनु यमकात करहिँ सब भवाँ ।
जिय पै चोन्ह सर्ग अब सवाँ ॥
सेल साँप जनु चाहै डसा ।
लीन्ह काढ़ जिय मुख विष बसा ॥
तिन्ह सामहिँ गोरा रन कोपा ।
अंगद सरिस पाउँ भुइँ रोपा ॥
सुपुरुष भाग न जानै भुइँ जो फिर फिर लेइ ।
शूर कहैं सो कर स्वामिकाज जिउ देइ ॥
भइ बगमेल सेल घन घोरा ।
औ गज पेल अकेल सो गोरा ॥
सहस कुँवर सहसहुँ सत बाँधा ।
भार पहाड़ जूझ कहँ बाँधा ॥
लाग मरैं गोरा के आगे ।
बाग न मोर घाव मुख लागे ॥
जैस पतंग आग धँस लीन्हो ।
एक मुवै दूसर जिय दीन्हो ॥
टूटहिँ ससि उधर धर मारी ।
टूटहिँ कँधहि कँध निरारी ॥
कोई परहिँ रुधिर ह्वै राती ।
कोइ घायल घूमहिँ मदमाती ॥
कोइ घर खेह कीन्ह ह्वै भोगी ।
भस्म चढ़ाय बैठ जस योगी ॥
घड़ी एक भारत भई भइ असवारहिँ मेल ।
जूझि कुँवर सब बैठे गोरा रहा अकेल ।
गोरे देख साथ सब जूझा ।
आपन काल नेरे भा बूझा ॥

कोप सिंह सामहिँ रन मेला ।
लाखन सों ना मरै अकेला ॥
लियो हाँक हस्तिन की ठटा ।
जैसे सिंह बिदारै घटा ॥
जेहि शिर देइ कोप तरवारू ।
सो घोड़े टूटहिँ असवारू ॥
टूट कन्ध शिर परैं निरारा ।
माठ मँजीठ जानु रन ढारा ॥
खेल फाग सेंदुर छिरकावै ।
चाचर खेल आग रन लावै ॥
हस्ती घोड़ धाय जो धूका ।
औतेहि दीन्ह सो रुधिर भभूका ॥
भइ आज्ञा सुलतानी बेग करहु यह हाथ ।
रतन जात है आगे लिये पदारथ साथ ॥
सबै कटक मिल गोरा छेंका ।
गूँजत सिंह जाय नहिँ टेका ॥
जेहि दिशि उठै सोइ जनु खावा ।
पलट सिंह तेहि ठाउँ न आवा ॥
तुर्क बोलावहिँ बोलै नाँहीं ।
गोरै मीचु धरी जिय माँहीं ॥
मुए पुनि जूझ जाज जग देऊ ।
जियत न रहा जगत महँ केऊ ॥
जनि जानहु गोरा सो अकेला ।
सिंह की मूँछ हाथ को मेला ॥
सिंह जियत नहिँ आप धरावा ।
मुवे पीछ कोऊ घिसियावा ॥
करै सिंह मुँह सौंह जो दीठी ।
जब लग जियै देइ नहिँ पीठी ॥
रतनसेन जो बाँधा मसि गोरा के गात ।
जब लगि रुधिर न धोऊँ तब लग होय न रात ॥

सुरजा बीरसिंह चढ़ गाजा।
आय सौंह गोरा सों बाजा॥
पहलवान सु बखाने बली।
मदद मोर हमजा औ अली॥
मदद अयूब सीस चढ़ कोपी।
महाभारथी नाउँ अलोपी॥
औ नाथा सालार सों आये।
जेहि कवरो पाँडव बँद पाये॥
लंधोरदेव धरा जेहि आवे।
औ कामालबाद् कहँ पावे॥
पहुँचा आय सिंह असवारू।
जहाँ सिंह गोरा बरियारू॥
मारेसि साँग पेट महँ धँसी।
काढ़ेसि हुमुक आँत भुइँ खसी॥
भाट कहा धन गोरा तुइँ महिरावन राउ।
आँत समेट कर बाँधे तुरी देत है पाँउ॥
कहेसि अन्त अब भा भुइँ परना।
अन्त को निन्त खेह सिर भरना॥
कहि के गरज सिंह अस धावा।
सुरजा शादूर्ल पहँ आवा॥
सुरजै कीन्ह साँग पर घाऊ।
परी खडग जनु परा निहाऊ॥
बज्र की साँग बज्र का डाँडा।
उठी आग तस बाजा खाँडा॥
जानहुँ बज्र बज्र सों बाजा।
सब ही कहा परी अब गाजा॥
दूसर खड्ग कंध पर दीन्ही।
सुरजें वह ओड़न पर लीन्ही॥
तीसर खडग कूड़ पर लावा।
काँध गरज हत घाव न आवा॥

तस मारा हत गोरें उठी बज्र की आग।
कोउ नेरे नहिं आवै सिंह सेंदूरा लाग॥

तस सुरला कोपा बरबंडा।
जान सेंदूर केर भुजदंडा॥
कोप गरज्ज मारेसि तब बाजा।
जानहुँ परी तुरत सिर गाजा॥
टाटर टूट टूट शिर तासू।
मैं सुमेरु जनु टूट अकासू॥
धमक उठा सब स्वर्ग पतारू।
फिर गइ दीठ फिरा संसारू॥
भा परलै अस सबही जाना।
काढ़ा खड्ग सरग नियराना॥
तस मारेसि सै घोड़े काटा।
धर्ती फाट शेषफन नाथा॥
अति जो सिंह बरी ह्वै आई।
सारदूल सो कौन बड़ाई॥

गोरा परा खेत महँ सुर पहुँचावा पान।
बादल लेगा राजा लै चितउर नियरान॥

पद्मावत मन रही जो झूरी।
सुनत सरोवर हिय गा पूरी॥
अद्रा महँ हुलास जस होई।
सुख सुहाग आदर भा सोई॥
नयन जो कुमुदिन लीन्ह अँगूरू।
उठा कमल अस उगवा सूरू॥
पुरइन पूर सँवारी पाटा।
औ शिर आन धरा शिर छाता॥
लाग्यो उदय होय जस भोरा।
रयनि गई दिन कीन्ह अंजोरा॥
अस्त अस्त कै पाई कला।
आगे बली कटक सब चला॥

देख चाँद अस पद्मिनि रानी ।
सखी कुमोद सबै बिकसानी ॥
गरहन छूट दिनेर कर ससि सो भयो मिलाव ।
मँदिर सिंहासन सजा बाजा नगर बधाव ॥
बिहँस चाँद दै माँग सिंदूरू ।
आरत करन चलीं जहँ सूरू ॥
औ गोहन ससि नखत तराई ।
चितौर की रानी जहँ ताँई ॥
जनु बसन्त ऋतु फली जो छूटी ।
की सावन महँ बीरबहूटी ॥
भा आनन्द बाजा पंचतूरा ।
जगत रात ह्वै चला सँदूरा ॥
अति मृदंग मन्दिर बहु बाजे ।
इन्द्रसबद सुनि सुनि जो लाजे ॥
देख कन्त जस रवि परकासा ।
पद्मावत मनकमल बिकासा ॥
कमल पांय सूरज के परा ।
सूरज कमल आनि सिर धरा ॥
सेंदुर फूल तँबोल सो सखी सहेली साथ ।
धन पूजी पियपाँय ह्वय पियपूजो धनमाथ ॥
पूजा कवन देउँ तुम राजा ।
सबै तुम्हार आव मोहिं लाजा ॥
तन मय जोबन आरति करेऊँ ।
जीव काढ़ि न्योछावर देऊँ ॥
पन्थ दूर कर दीठि बिछाऊँ ।
तुम पग धरो सीस मैं लाऊँ ॥
राखत पाँय पलक नहिं मारों ।
बरुनिहिँ सों रज चरनहिँ झारों ॥
हिय सो मन्दिर तुम्हरो नाहा ।
नयनपंथ आवहु तेहि माहा ॥

बैठो पाट छत्र नव फेरी ।
तुम्हरे गरब गरबी हों चेरी ॥
तुम जिय मैं तन जौ लहि मया ।
कहै जो जीव करै सो कया ॥
जो सूरज सिर ऊपर तब सो कमल शिर छात ।
नाहित भरो सरोवर सूखो पुरइनपात ॥

परस पाँय राजा के रानी ।
पुनि आरत बादल कहँ आनी ॥
पूजे बादल के भुजदंडा ।
तुरी के पाउँ दाब कर खंडा ॥
यह गज गवन गरब सो मारा ।
तुम राखा बादल औ गोरा ॥
सेंदुर तिलक जो आँकुश रहा ।
तुम राखा माथे तौ रहा ॥
काल श्याम तुम जिय पर खेला ।
तुम जिय आन मंजूषा मेला ॥
राखा छात चमर औ दारा ।
राखा छुद्रघंट झनकारा ॥
होय ध्वजा हनुमत तुम पैठी ।
तब चितउर लै आये बैठी ॥
पुनि गज मत्त चढ़ावा नेत बिछाई खाट ।
बाजत गाजत राजा आय बैठ सुख पाट ॥

तस राजैं रानी कँठ लाई ।
पिय मर जिया नारि जनु पाई ॥
मंगै राजा दुख उगसारा ।
जियत जोव ना करों निरारा ॥
कठिन बन्द तुरकहिँ लै गहा ।
जो सँवरों जिय पेट न रहा ॥
घन गढ़ ऊपर मुहि लै मेला ।
साँकर औ अँधियार दुहेला ॥

छिन छिन जीउ सँडासहिँ आँका ।
औ नित डोम छुधावहिँ बाँका ॥
पीछे साँप रहै चहुँ पासा ।
भोजन सोई रहै पर स्वासा ॥
पास न तहवाँ दूसर कोई ।
न जनौं पवन पानि कस होई ॥
आस तुम्हारी मिलन की तबसो रहा जिय पेट ।
नाहित होत निरास जिय कित जीवन कित भेंट ॥
तुम पिय आय परे अस बेरा ।
अब दुख सुनो कमल धन केरा ॥
छोड़ गयो सरवर महँ मोहीं ।
सरवर सूखि गयो बिन तोहीं ॥
केल जो करत हंस उड़ गयऊ ।
भानु निपट सो बैरी भयऊ ॥
गइ तज लहरें पुरइनपाना ।
मुयो धूप सिर अहो न छाना ॥
भयो मीन तन तड़पै लागा ।
बिरह आय बैठो ह्वै कागा ॥
कागचोंच तस सालहिँ नाहा ।
जस बँद तोर घाल हिय माँहा ॥
कहों काग अब तहँ लै जाही ।
जहवाँ पिउ देखै मोहि खाही ॥
काग गिद्ध नहिँ ऐसे गढ़ का मारे बहु मंद ।
यह पछताये सठ मरौं गयो न पिय संग बन्द ॥

—:o:—

## 2. -KESAVADAS.

Kesavadas has been noticed in Book I and again in Book V. The *Ramachandrika* is his most famous work, written, as he says, at the request of Raja Indrajit, son of Raja Madhukarsah of Bundelkand in 1658 V. E. (1601). It deals with the same subject as the famous *Ramayan* of Tulsidas but it is the work not of a humble votary of the Lord but of a man who has made it a convenient pretext for showing his great scholarship and vast knowledge of Sanskrit literature. Nevertheless it possess great poetic merit and is considered one of the masterpieces of Hindi literature. The extracts are taken from a manuscript kindly sent to me by M. Jagannath Prasad of Chhatarpur.

---

# रामचन्द्रिका

## प्रथम प्रकास

बालक* मृणालनि ज्यों तोरि डारै सर्व काल,
कठिन कराल त्यों अकाल दीह दुख को ।
विपति हरत हठ पद्मिनी के पात सम,
पंक ज्यों पताल पेलि पठवै कलुष को ॥
दूरि कै कलंक अंक भवशीशशशी† सम,
राखत है केशवदास दास के वपुष को ।
साँकरे‡ की साँकरन सनमुख होत हो तो,
दसमुख§ मुख जोहैं गजमुख मुख को ॥ १ ॥
बानी जगरानी की उदारता बखानी जाय,
ऐसी मति उदित उदार कौन की भई ।
देवता प्रसिद्ध सिद्ध ऋषिराज तपवृद्ध,
कह कह हारे कहि न कहूँ पै लई,
भावी भूत वर्त्तमान जगत बखानत है,
तदपि सो केसहुँ न बखानी काहू पै गई ।
बरनै पति चारि मुख पूत बरनै पाँच मुख‖,
नाती बरनै षटमुख तदपि नई नई ॥ २ ॥

---

* पञ्चवर्षदेशीयो गजः ।

† The moon on Siva's head has no कलङ्क and is therefore pure.

‡ संकट ।

§ Brahma has four faces, Siva has five and Visnu has one, total ten. As the time of difficulty they all see the face of Ganesha.

‖ Siva was born of Brahma.

*Cf.* प्रमणेतुस्तौ पितरौ प्रजानाम् ।
पद्मासनस्थाय पितामहाय ॥ *Kumarasambhava.*

पूरण पुराण अरु पुरुष पुराण परि-
पूरण बतावैं न बतावैं और उक्ति को।
दरश न देत जिन्हैं दरशन* समुझै न,
नेति नेत कहै वेद छाड़ि भेद युक्ति को॥
जानि यह केशवदास अनुदिन रामनाम,
रटत रहत न डरत पुनिरुक्ति को।
रूप देहि अणिमाहि, गुण देहि गरिमाहि,
भक्ति देहि महिमाहि नाम देहि मुक्ति को॥ ३॥

सुगीत छंद

सन्नाढ्य जाति गुनाढ्य हैं जगसिद्ध शुद्ध स्वभाव।
कृष्णदत्त प्रसिद्ध हैं महि मिश्र पंडितराव॥
गन्नेश सो सुत पाइयो बुध काशिनाथ अगाध।
अन्नेक शास्त्र विचारिकै जिन जानियो मत साध॥

दोहा

उपज्यो तेहि कुल मन्दमति शठ कवि केशवदास।
रामचन्द्रकी चन्द्रिका भाषा करी प्रकास॥
सोरह से अट्ठावना कातिक सुदि बुधवार।
रामचन्द्र को चन्द्रिका तब लीन्हो अवतार॥
बालमीकि मुनि स्वप्न में दीन्हो दरशन चारु।
केशव या तिन सों कह्यो क्यों पाऊँ सुखसारु॥

केशववाक्य—रमण छंद

दुख क्यों टरि है

मुनिवाक्य

हरि जू हरि हैं।

तरणिजा छंद

बरणिवे बरण सों
जगत को शरण सों।

* The six *darshanas* or schools of philosophy.

### प्रिया छंद

सुखकंद है रघुनंदजू ।
जग यों कहै जगबंद जू ॥

### सोमराजी छंद

गुनो एकरूपी सुनो बेद गावैं ।
महादेव जाको सदा चित्त लावैं ॥

### कुमारललिता छंद

बिरंचि गुण देखै ।
गिरा गुणनि लेखै ॥
अनंतगुण गावै ।
विशेषै न पावै ॥

### नगस्वरूपिणी छंद

भलो बुरो न तू गुनै ।
वृथा कथा कहै सुनै ॥
न रामदेव गाइ है ।
न देवलोक पाइ है ॥

### षट्पद (छप्पै)

बोलि न बोल्यो बोल दयो फिरि ताहि न दीन्हो ।
मारि न मार्‌यो शत्रु क्रोध मन वृथा न कीन्हो ॥
जुरि न मुरे संग्राम लोक की लीक न लोपी ।
दान सत्य सन्मान सुयश दिशि विदिशन ओपी ॥
मन लोभ मोह मद काम वश भयो न केशवदास भणि ।
सोइ पारब्रह्म श्रीराम हैं अवतारी अवतारमणि ॥

### मधुभार

रामनाम सत्यधाम, और नाम को न काम ॥

### दोहा

मुनिपति यह उपदेसु दै जब हीं भये अदृष्ट ।
केशवदास तहीं कस्रो रामचन्द्रजू इष्ट ॥

## गाहा छंद

रामचन्द्रपदपद्मं वृन्दारकवृन्दाभिवंदनीयम् ।
केशवमतिभूतनयालोचनं चंचरीकायते ॥

## चतुष्पदी छंद

जिनको यशहंसा जगत प्रशंसा मानस मानस रंता ।
लोचनि अनुरूपनि श्यामस्वरूपनि अंजन अंजि सरंता ॥
कालत्रयदर्शी निर्गुणपर्शी होत विलम्ब न लागै ।
तिनके गुण कहिहैं सब सुख लहिहैं पाप पुरातन भागै ॥

## दोहा

जागति जाकी ज्योति जग एक रूप स्वछंद ।
रामचन्द्र की चन्द्रिका बरणत हैं बहु छंद ॥

## रोला छंद

शुभ सूरजकुलकलश नृपति दशरथ भये भूपति ।
तिन के सुत भये चारि चतुर चित चारु चारु मति ॥
रामचन्द्र भुवचन्द्र भरत भारतभुवभूषण ।
लक्ष्मण अरु शत्रुहन दीहदानवदलदूषण ॥

## घत्ता छंद

सरयूसरितातटनगर बसै वर अवध नाम यशधाम घर ।
अघओघविनाशी सब पुरवासी अमर लोक मानहु नगर ॥

## छप्पै

गाधिराज को पुत्र साधि सब मित्रशत्रुबल ।
दानकृपानविधान वश्य कीन्हो भुवमण्डल ॥
कै मन अपने हाथ जीति जग इन्द्रियगन अति ।
तपबल ये ही देह भये क्षत्रिय ते ऋषिपति ॥
तेहि पुर प्रसिद्ध केशव सुमति काल अतीतागतनि गुनि ।
तहँ अद्भुतगति पगु धारियो विश्वामित्र पवित्र पुनि ॥

### प्रझटिका छंद

पुनि आये सरयूसरिततीर ।
तहँ देखे उज्ज्वलअमल नीर ॥
नव निरखि निरखि द्युति गति गँभीर ।
कछु बरणन लागे सुमतिधीर ॥
अति निपट कुटिलगति यदपि आप ।
वह देत शुद्ध गति छुवत आप ॥
कछु आपुन अति अधगति चलंति ।
फल पतितन को ऊरध फलंति ॥
मदमत्त यदपि मातंग संग ।
अति तदपि पतित पावन तरंग ॥
बहु न्हाइ न्हाइ जेहि जल सनेह ।
सब जात स्वर्ग शूकर सुदेह ॥

### नवपदी छंद

जहँ जहँ लसत महा मदमत्त ।
बर वारन वारन दल नित्त ॥
अंग अंग चरचे अति चन्दन ।
मुँडन भुरके देखिय बंदन ॥

### दोहा

दीह दीह दिग्गजन के केशव मनहुँ कुमार ।
दीन्हे राजा दशरथहि दिगपालन उपहार ॥

### अरिल्ल छंद

देखि बाग अनुराग उपज्जिय ।
बोलत कोकिल कल ध्वनि सज्जिय ॥
राजति रति की सखी सुबेषनि ।
मनहुँ बहति मनमथसंदेशनि ॥
फूलि फूलि तरु फूल बढ़ावत ।
मोदत महा मोद उपजावत ॥

उड़त परागन चित्त उठावत ।
भँवर भ्रमत नहिं जीव भ्रमावत ॥

### पादाकुलक छंद

शुभ सर शोभै । मुनिमन लोभै ॥
सरसिज फूले । अलिरस भूले ॥
जलचर डोलै । बहु खग बोलैं ॥
बरणि न जाहीं । उर अरुझाहीं ॥

### चतुष्पदी छंद

देखी बनबारी चंचल भारी तदपि तपोधन मानी ।
अति तपमय लेखी गृहथिति पेखी जगत दिगम्बर जानी ॥
जग यद्पि दिगम्बर पुष्पवती नर निरखि निरखि मन मोहै ।
पुनि पुष्पवती तन अति अति पावन गर्भ सहित सभ सोहै ॥
गनगर्भसंयोगी रतिरस भोगी जग जनलीन कहावै ।
गुणिजगजललीना नगर प्रवीना पिय को जियतै भावै ॥
अति पतिहि रमावै चित्त भ्रमावै सौतिन प्रेम बढ़ावै ।
अब यों दिन रातिन अद्भुत भाँतिन कबिकुल कीरति गावै ॥*

### हाकलिका छंद

संग लिये ऋषि शिष्यन घने ।
पावक से तपतेजनिसने ॥
देखत बाग तड़ागन भले ।
देखन अवधपुरी कहँ चले ॥

### मधुभार छंद

ऊँचे अवास ।
बहु ध्वज प्रकास ॥
शोभाविलास ।
शोभै अकास ॥

---

* बिरोधाभास—बनवारी श्लेष Garden and girl of the forest.

## आभीर छंद

अति सुन्दर अति साधु।
थिर न रहत पल आधु ॥
सबन तपोमय मानि ।
दण्डधारिणी जानि ॥

## हरिगीत छंद

शुभ द्रोण गिरिगण शिखर पर अति,
उदित औषधि सी गनो ।
बहु बातबश वारिद बहै रहि
अरुझि दामिनिद्युति मनो ॥
अति किधौं रुचिर प्रचंड पावक,
प्रकट सुरपुर को चलै ।
यह किधौं सरित सुदेश मेरी,
करी दिव खेलति भलै* ॥

## दोहा

जीति जीति कीरति लई शत्रुन की बहु भाँति ।
पुर पर बाँधी शोभि जै मानैाँ तिनकी पाँति ॥

## त्रिभंगी छंद

सुभ सब घर शोभैं मुनिमन लोभैं,
रिपुगण क्षोभैं देखि सबै ।
बहु दुंदुभि बाजैं जनु घन गाजैं,
दिग्गज लाजैं सुनत जबै ।
जहँ तहँ श्रुति पढ़हीं बिघन न बढ़हीं,
जययश मढ़हीं सकल दिशा ॥
सबही सब बिधि क्रम, बसत यथाक्रम,
देवपुरी सम दिवस निशा ।

* Is it my sister Kaushiki turned into a river, sporting in the sky

कवि कुल विद्याधर सकल कलाधर,
गजराज बर बेष बने।
गणपति-सुखदायक पशुपति लायक,
सुरसहायक कौन गने।
सेनापति बुधजन मंगल गुरुगन,
धर्मराज मन बुद्धि घनी॥
बहु सुभग लसत तनु करुणामय अरु
सुर तरंगिनी शोभसनी॥

## हीरक छंद

पंडितगणमंडित गुणदंडित कवि देखिये।
क्षत्रियवर धर्मप्रवर क्रुद्ध समर लेखिये।
वैश्य सहित सत्य रहित पाप प्रकट मानिये।
शूद्र सकति विप्रभगति जीव जगति जानिये॥

## सिंहावलोकित छंद

अति मुनि तन मन तहँ मोहि रह्यो।
कछु बुधि बल बचन न जाइ कह्यो।
पशु पक्षि नारि नर निरखि तबै।
दिन रामचन्द्र गुन गनत सबै।

## मरहट्टा छंद

अति उच्च अगारनि बनी पगारनि जनु चिन्तामणि नारि।
बहु शतमखधूपनि धूपित अंगनि हरि कैसी अनुहारि॥
चित्री बहु चित्रनि परम बिचित्रनि केशवदास निहारि।
जनु बिश्वरूप की अमल आरसी रची बिरंचि बिचारि॥

## सोरठा

जग यशवन्त बिशाल राजा दशरथ की पुरी।
चन्द्र सहित सब काल भालथली जनु ईश की॥

## कुंडलिया

पंडित अति सिगरी पुरी मनहुँ गिरा गति गूढ़ ।
सिंह चढ़ी जनु चंडिका मोहति मूढ़ अमूढ़ ॥
मोहित मूढ़ अमूढ़ देव सँग दिति सों सोहै ।
सब सिंगार सदेह सकल रति मन्मथ मोहै ॥
सब सिंगार सदेह सकल सुख सुखमामंडित ।
मनो शची बिधि रची बिबिध विधि बरणत पंडित ॥

## काव्य छंद

मूलनहीं को जहाँ अधोगति केशव गाइय ।
होम हुताशनधूम नगर एकै मलिनाइय ॥
दुर्गति दुर्गनहीं जो कुटिल गति सीरतनहीं में ।
श्रीफल को अभिलाष प्रकट कबिकुल के जी में ॥

## दोहा

अति चंचल जहँ चल दलै विधवा बनी न नारि ।
मन मोह्यो ऋषिराज जू अद्भुत पुरी निहारि ॥

## सोरठा

नागर नगर अपार महा मोह तमभित्र से ।
तृष्णालता कुठार लोभ समुद्र अगस्त्य से ॥

## दोहा

विश्वामित्र पवित्र मुनि केशवबुद्धि उदार ।
देखत शोभा नगर की गये राजदरबार ॥

—:o:—

# दूसरा प्रकाश

दोहा

या दूसरे प्रकाश में मुनि-आगमन प्रकास ।
राजा सों रचना बचन राघवचलन बिलास ॥

हंस छंद

आवत जात राज के लोग ।
मूरतिधारी मानहुँ भोग ॥

मालती छंद

तहँ दरबारी ।
सब सुखकारी ॥
कृतयुग कैसे ।
जनु जन वैसे ॥

दोहा

महिष मेष मृग वृषभ कहुँ भिरत मल्ल गजराज ।
लरत कहूँ पायक नटत, बहु नर्त्तक नटराज ॥

समानिका छंद

देखि देखि के सभा ।
विप्र मोहियो प्रभा ॥
राजमंडली लसै ।
देवलोक को हँसै ॥

मल्लिका छंद

देश देश के नरेश ।
शोभिजै सबै सुबेश ।

जानिये न आदि अन्त ।
कौन दास कौन सन्त ॥

दोहा

शोभित बैठे तेहि सभा सात द्वीप के भूप ।
तहँ राजा दशरथ लसैं देवदेव अनुरूप ॥
देखि तिन्हैं तब दूरि तें गुदरानो प्रतिहार ।
आये विश्वामित्रजू जनु दूजो करतार ॥
उठि दौरे नृप सुनत ही जाइ गहे तब पाइ ।
लै आये भीतर भवन जनु सुरगुरु सुरराइ ॥

सोरठा

सभामध्य बैताल तेहि समय सो पढ़ि उठ्यो ।
केशव बुद्धिविशाल सुन्दर शूरो भूप सो ॥

घनाक्षरी

विधि के समान हैं बिमानी-कृत-राजहंस*
विविधविबुधयुत मेरु सोँ अचल है ।
दीपति दिपति अति सातो द्वीप दीपियत
दूसरो दिलीप सो सुदक्षिणा को बल है ।
सागर उजागर की बहु बाहिनी को पति
छनदानप्रिय किधों सूरज अमल है ।
सब विधि समरथ राजै राजा दशरथ
भगीरथपथगामी गंगा कैसो जल है ॥

दोहा

यद्यपि इंधन जरि गये अरिगण केशवदास ।
तदपि प्रतापानलन के पल पल बढ़त प्रकास ॥

* This is taken almost entirely from Bana's *Kadambari* beginning with विमनीकृतराजहंसो and ending with गङ्गाप्रवाहइवभगीरथपथ-प्रवर्त्तो.

### तोमर छन्द

बहुभाँति पूजि सुराइ ।
कर जोरि कै परि पाइ ।
हँसिकै कह्यो ऋषि मित्र ।
अब बैठ राज पवित्र ॥

मुनि— मुनि राज मानसहंस ।
रघुवंश के अवतंस ।
मन माँह जो अति नेहु ।
यक बात माँगे देहु ॥

### अमृतगति छन्द

राजा— सुमति महामुनि सुनिये ।
तन मन धन सब गुनिये ।
मन महँ होय सो कहिये ।
धनि सो आपुन लहिये ॥

### दोधक छन्द

ऋषि— राम* गये जब ते बन माहीं ।
राकस बैर करैं बहुधाहीं ॥
रामकुमार हमैं नृप दीजे ।
तौ परिपूरण यज्ञ करीजे ॥

### तोटक छन्द

यह बात सुनी नृपनाथ जबै ।
शर से लगे आखर चित्त सबै ॥
मुख ते कछु बात न जाय कही ।
अपराध बिना ऋषिदेह दही ॥

राजा— अति कोमल कै सब बालकता ।
बहु दुष्कर राक्षस-घालकता ॥

---

* Parasuram.

हमहीं चलिहैं ऋषि सँग अबै ।
सजि सेन चलै चतुरंग सबै ॥

### षटपद

विश्वामित्र—जिन हाथन हठि हरषि हनत हरिणी हरिनन्दन ।
तिन न करत संहार कहा मदमत्त गयन्दन ॥
जिन बेधत सुख लक्ष लक्ष नृप कुंवर कुंवरमनि ।
तिन बाणनि बाराह बाघ मारत नहिँ सिंहनि ॥
नृपनाथ नाथ दशरथ सुनिय अकथ कथा यह मानिये ।
मृगराज राजकुलकलश अब बालक वृद्ध न जानिये ॥

### सुन्दरी छन्द

राजन में तुम राज बड़े अति ।
मैं मुख माँग सो देहु महामति ॥
देव सहायक हो नृप नायक ।
है यह कारज रामहिँ लायक ॥
राजा— मैं जो कह्यों ऋषि देन सो लीजिय ।
काज करो हठ भूलि न कीजिय ॥
प्राण दिये धन जाहिँ दिये सब ।
केशव राम न जाहिँ दिये अब ॥
ऋषि— राज तज्यो धन धाम तज्यो सब ।
नारि तजी सुत शोच तज्यो तब ॥
आपनपो जो तज्यो जगबन्दहि ।
सत्य न एक तज्यो हरिचन्दहि ॥
राज वहै वह साज वहै पुर ।
नाम वहै वह धाम वहै गुर ॥
झूठे सो झूठइ बाँधत हो मन ।
छोड़त हो नृप सत्य सनातन ॥

### दोहा

जान्यो विश्वामित्र के कोप बढ़्यो उर आइ ।
राजा दशरथ सोँ कह्यो बचन बसिष्ठ बनाइ ॥

### षटपद

इनहीं के तपतेज, यज्ञ की रक्षा करि हैं ।
इनहीं के तपतेज, सबल राक्षसबल हरि हैं ।
इनहीं के तपतेज, तेज बढ़िहैं तन तूरण ।
इनहीं के तपतेज होहिंगे मंगल पूरण ॥
कहि केशव जययुत आइ हैं, इनहीं के तपतेज घर ।
नृप बेगि राम लक्ष्मण दुवो, सौंपो विश्वामित्र-कर ॥

### सोरठा

राजा और न मित्र जानहु विश्वामित्र से ।
जिनको अमित चरित्र, रामचन्द्रमय मानिये ॥

### दोहा

नृप पै बचन बसिष्ठ को, कैसे मेटो जाय ।
सौंप्यो विश्वामित्रकर, रामचन्द्र अकुलाय ॥

### पंकजवाटिका छन्द

राम चलत नृप के युग लोचन ।
बारिभरित भये बारिद रोचन ॥
पाँयन परि ऋषि के सजि मौनहिं ।
केशव उठिगे भीतर भौनहिं ॥

### चामर छन्द

वेदमंत्र तंत्र शोधि अस्त्र शस्त्र दै भले ।
रामचन्द्र लक्ष्मणो सो विप्र क्षिप्र लै चले ॥
लोभ क्षोभ मोह गर्व काम कामना हई ।
नींद भूँख प्यास त्रास वासना सबै गई ॥

### निशिपालिका छन्द

कामबन राम सब बासतरु देखियो ।
नैन सुखदैन मन मैनमय लेखियो ॥

ईश जहँ काम तनु कै अतनु डारियो।
छोड़ि वह यज्ञथल केशव निहारियो॥

दोहा

रामचन्द्र लक्ष्मण सहित तन मन अति सुख पाइ।
देख्यो विश्वामित्र को परम तपोवन जाइ॥

—:o:—

## तीसरा प्रकाश

### दोहा

कथा तृतीय प्रकाश में बनबरनन शुभ जानि।
रत्तन यज्ञ मुनीस को अवन स्वयम्बर मानि॥

### षटपद

तरु तालीस तमाल ताल हिंताल मनोहर।
मंजुल बंजुल लकुच बकुलकुल केरि नारियर॥
एला ललित लवंग संग पुंगीफल सोहैं।
शुक सारीकुल कलित चित्त कोकिल अलि मोहैं॥
शुभ राजहंस कलहंसकुल नाचत मत्त मयूरगन।
अति प्रफुलित फलित सदा रहै केशवदास विचित्र बन॥

### सुप्रिया छन्द

कहुँ द्विजगण मिलि सुख श्रुति पढ़हीं।
कहुँ हरि हरि हर हर रट रट हीं॥
कहुँ मृगपति मृगशिशुपय पियहीं।
कहुँ मुनिगण चितवत हरि हिय हीं॥

### नाराच छन्द

बिचारमान ब्रह्मदेव अर्चमान मानिये।
अदीयमान दुःख सुःख दीयमान जानिये॥
अदंडमान दीन गर्ब दंडमान भेदवै।
अपट्टमान पाप ग्रंथ पट्टमान वेदवै॥

### विशेष छन्द

साधु कथा कथिये तहँ केशवदास जहाँ।
निग्रह केवल है मन को दिनमान तहाँ॥
पावन बास सदा ऋषि को सुख को बरषै।
को बरणै कबि ताहि बिलोकत जो हरषै॥

### चंचला

रक्षिबे को यज्ञ कूल बैठ बीर सावधान ।
होन लागे होम के जहाँ तहाँ सबै बिधान ॥
भीम भाँति ताड़का सो भंग लागि करन आइ ।
बान तानि राम पै न नारि जानि छाँड़ि जाइ ॥

### सोरठा

ऋषि — कर्म करति यह घोर विप्रन को दशहूँ दिशा ।
मत्तसहसगजजोरनारी जानि न छाँड़िये ॥

### शशिबदना

राम— सुनु मुनिराई ।
जग सुखदाई ॥
कहि अस सोई ।
जेहि यश होई ॥

### कुंडलिया

ऋषि— सुता बिरोचन की हुती दीरघजिह्वा नाम ।
सुरनायक वह संहरी परम पापिनी बाम ॥
परम पापिनी बाम बहुरि उपजी कबि माता ।
नारायण सो हती चक्र चिन्तामणि दाता ॥
नारायण सोहती सकल द्विज दूषण संयुत ।
त्यों अब त्रिभुवन नाथ ताड़का तारहु सहसुत ॥

### दोहा

द्विज दोषी न बिचारिये कहा पुरुष कह नारि ।
राम बिराम न कीजिये बाम ताड़का तारि ॥

### मरहट्टा छन्द

यह सुनि गुरुवानी, धनुगुन तानी
जानी द्विजदुखदानि ।

ताड़का सँहारी दारुण भारी
नारी अतिबल जानि।
मारीच बिडार्‌यो जलधि उतार्‌यो
मार्‌यो सबल सुबाहु।
देवनि गुण पर्ष्यौ पुष्पनि वर्ष्यौ
हर्ष्यौ अति सुरनाहु॥

दोहा

पूरण यज्ञ भयो जहाँ जान्यो विश्वामित्र।
धनुषयज्ञ की शुभ कथा लागे सुनन विचित्र॥

चंचरी छन्द

आइयो तेहि काल ब्राह्मण यज्ञ को थल देखि के।
ताहि पूछत बोलकै अपि भाँति भाँति विशेखि के।
संग सुन्दर राम लक्ष्मण देखि देखि सो हर्षई।
बैठिके सोइ राजमंडल वर्णई सुख बर्षई॥

शार्दूलविक्रीड़ित छन्द

सीता-शोभन-ब्याह-उत्सव सभा-सँभार सँभावना।
तत्तत्कार्य-समग्र-व्यग्र मिथिलावासी जना शोभना।
राजा राजपुरोहितादि सुहृदो मंत्री महामंत्रदा।
नानादेशसमागता नृपगणा पूज्या परा सर्वदा॥

दोहा

खंडपरशु* को शोभिजै सभा मध्य कोदंड।
मानहुँ शेष अशेष धरधरनहार बरिवंड॥

सवैया

शोभित मंचन की अवली गजदंतमयी छवि उज्वल छाई।
ईश मनो बसुधा में सुधारि सुधाधरमंडल मंडि जुन्हाई।

* Siva.

ता महँ केशवदास बिराजत राजकुमार सबै सुखदाई।
देवन सों जनु देवसभा शुभ सीय-स्वयम्बर देखन आई॥

दोहा

नवति मंच पंचालिका* कर संकलित अपार।
नाचति है जनु नृपति को चित्तवृत्ति सुकुमार॥

सोरठा

सभा मध्य गुणग्राम, बंदीसुत द्वै शोभ हीं।
सुमति बिमति यह नाम, राजन को वर्णन कर॥

दोहा

सुमति—को यह निरखत आपनो, पुलकित बाहु बिशाल।
सुरभि स्वयम्बर जनु करो, मुकुलित शाख रसाल॥

सोरठा

बिमति—जेहि यशपरिमलमत्त चंचरीक-चारण फिरत।
दिशि बिदिशन अनुरक्त सु तौ मल्लिकापीड़ नृप॥

सुमति—जाके सुख मुखबासु ते बासित होत दिगन्त।
सो पुनि कहु यह कौन नृप शोभित शोभ अनन्त॥

बिमति—राजराज-दिग-बाम-भाल-लाल-लोभी सदा।
अति प्रसिद्ध जगनाम काशमीर को तिलक यह॥

दोहा

सुमति—निज प्रताप दिनचर करत लोचन-कमल प्रकास।
पान खात मुसुकात मृदु को यह केशवदास॥

सोरठा

बिमति—नृप माणिक्य सुदेश, दक्षिण दिसि जिय-भावतो।
कटि तट सुपट सुबेश, कल काँची शुभ मंडली॥

---

* Dancing girl.

दोहा

सुमति —कुँडल परसत पिस कहत, कहौ कौन यह राज।
शम्भुशरासनगुन करो कणालम्बित आज॥

सोरठा

बिमति—जानहिँ बुद्धिनिधान, मत्स्यराज यहि राज को।
समर समुद्र समान, जानत सब अवगाहि के॥

दोहा

सुमति—अंग राग रंजित रुचिर भूषण भूषित देह।
कहत बिदूषक सों कछू सो पुनि को नृप येह।

सोरठा

बिमति—चन्दन-चर्चित-अंग सिन्धुराज यह जानिये।
बहुत बाहिनी संग मुक्तामाल बिशाल उर॥

दोहा

सिगरे राजसमाज के कहे गोत गुण ग्राम।
देश स्वभाव प्रभाव अरु कुल बल बिक्रम नाम॥

घनाक्षरी

पावक पवन मणि पन्नग पतंग पितृ
जेते ज्योतिवन्त जग ज्योतिषिन गाये हैं।
असुर प्रसिद्ध सिद्ध तीरथ सहित सिन्धु
केशव चराचर जे बेदन बताये हैं।
अजर अमर अज अंगी औ अनंगी सब
बरणि सुनावै ऐसे कौने गुण पाये हैं।
सीता के स्वयंबर को रूप अवलोकिबे को
भूपन को रूप धारि बिश्वरूप आये हैं॥

सोरठा

कह्यो बिमति यह टेरि सकल सभाहि सुनाइ कै।
चहुँ ओर कर फेरि सबही को समुझाइ कै॥

## गीतिका छन्द

कोइ आजु राजसमाज में बल शम्भु को धनु कर्षि है।
पुनि कर्ण के परिमाण तानि सो चित्त में अति हर्षि है॥
यह राज होइ कि रंक केशवदास सो सुख पाइ है।
नृपकन्यका यह तासु के उर पुष्पमालहि नाइ है॥

## दोहा

नेक शरासन आसनै तजै न केशवदास।
उद्यम कै थाक्यो सबै राजसमाज प्रकास॥

## सुन्दरी छन्द

बिमति— शक्ति करी नहिँ भक्ति करी अब।
सो न नयो पल शीश नये सब॥
देख्यों राजकुमारन के बर।
चाप चढ्यो नहि आप चढ़े खर* ॥

## बिजय

दिगपालन की भुवपालन की लोकपालन हू कि न मात गई च्वै† ।
भाँड़ भये उठि आसन ते कहि, केशव शम्भुशराशन को छ्वै।
काहू चढ़ायो न काहू नवायो सु काहू उठायो न आँगुल हू द्वै।
स्वारथ भो न भयो परमारथ आये ह्वै बार चले बनिता ह्वै॥

-:o:—

* Disgraced.

† Bundelkhandi idiom for "miscarried."

## चौथा प्रकाश

### दोहा

कथा चतुर्थ प्रकाश में बाणासुर-संवाद।
रावण सों अरु धनुष सों दशमुख-बाण-बिवाद॥
सबही को समुझेउ सबन, बल बिक्रम परिमाण।
सभा मध्य ताही समय, आये रावण बाण॥

### अडिल्ल छन्द

नरनारि सबै।
भयभीत तबै॥
मघरिज्ज यहै।
सघ देखि कहै॥

### दोहा

है राकस दशशीश के, दैयत* बाहु हजार।
कियो सबन के चित्त रस अद्भुत भय संचार॥

### बिजोहा छन्द

रावण— शम्भु-कोदंड कै।
राजपुत्री. कितै।
टूकि द्वै तीनि कै।
जाहुँ लंकाहि लै॥

### शशिवदना छन्द

बिमति— दशशिर आवो।
धनुष उठावो॥
कछु बल कीजै।
जग यश लीजै॥

---

* दैत्य।

## गीतिका छन्द

बाण—दशकंठ रे शठ छाड़िदै हठ बार बार न बोलिये ।
अब आजु राजसमाज में बल साजु चित्त न डोलिये ॥
गिरिराज ते गुरु जानिये सुरराज को धनु हाथ लै ।
सुख पाय ताहि चढ़ाय के घर जाहि रे यश साथ लै ॥

## मन्थना छन्द

बानी कही बान ।
कीन्हों न सो कान ॥
अद्यापि आनोन ।
रे बन्दि* कानीन† ॥

## मालती छन्द

बाण— जो पै जिय जोर ।
तजैा सब शोर ॥
शरासन तोरि ।
लहैा सुख कारि ॥

## दंडक

रावण— वज्र को अखर्व गर्व गंज्यो जेहि पर्वतारि‡
जीत्यो है सुपर्व सर्व भाजे लै लै अंगना ।
खंडित अखंड आशु कीन्हो है जलेश-पाशु
चन्दन सी चन्द्रिका सों कीन्ही चन्द्-बन्दना ।
दंडक में कीन्हो कालदंड हू को मान खंड
मानो कोहू कालहू को कालखंड खंडना ।
केशव कोदंड बिसदंड ऐसे खंडे अब
मेरे भुजदंडनि की बड़ी है बिडम्बना ॥

---

* Servant.

† Insignificant.

‡ Indra.

### तुरंगम छन्द

बाण— अहुत बदन जाके।
बिबिधि बचन ताके॥

रावण— बहुभुजयुत जोई।
सबल कहिय सोई॥

बाण— अति असार भुजभारही बली होहुगे वान।
मम बाहुन को जगत में सुनि दशकंठ बिधान॥

### सवैया

हौं जबहीं जब पूजन जात पितापद पावन पापप्रनासी।
देखि फिरौं तब हौं तब, रावण सातौ रसातल के जे बिलासी।
लै अपने भुजदंड अखंड करौं छितिमंडल छत्रप्रभा सी।
जानै को केशव केतिक बार मैं शेष के शीशन दीन्ह उसासी॥

### कमल छन्द

रावण— तुम प्रबल जो हुते।
भुजबलनि संयुते।
पितहि भुव ल्यावते।
जगत यश पावते॥

### तोमर छन्द

बाण— पितु आनियें केहि ओक।
दिय दच्छिणा सब लोक॥
यह जानु रावण दीन।
पितु ब्रह्म के रसलीन॥

### सवैया

कैटभ सौं नरकासुर सौं पल में मधु सौं मुर सौं जेइ मारयो।
लोकचतुर्दशरच्छक केशव पूरण बेद पुराण बिचारयो।

श्रीकमला-कुच-कुंकुम-मंडित-पंडित देव अदेव निहारयो।
सो कर माँगन को बलि पै करतारहु ने करतार* पसारयो॥

दोहा

रावण—हमैं तुम्हैं नहि बूझिये बिक्रमबाद अखंड।
अब जो यह कहि देहिगो मदनकदन-कोदंड॥

संयुत छन्द

सुत बाण रावण को सुन्यो।
सिर राजमंडल ने धुन्यो॥

बिमति— जगदीश अब रक्षा करो।
विपरीत बात सबै हरो॥

दोहा

रावण बाण महाबली जानत सब संसार।
जो दोऊ धनु कर्ष हैं ताको कहा बिचार॥

सवैया

केशव औरते और भई गति जानि न जाइ कछू करतारी।
शूरन के मिलिबे कहँ आय मिल्यो दशकंठ सदा अविचारी।
बाढ़ि गयो बकवाद वृथा यह भूलि न भाट सुनावहि गारी।
चाप चढ़ाइ हैा कीरति को यह राज करै तेरी राजकुमारी॥

मधु छन्द

रावण— मो कहँ रोकि सकै कहि कोरे।
युद्ध जुरे यमहूँ कर जोरे॥
राजसभा तिनका करि लेखों।
देखिके राजसुता धनु देखों॥

सवैया

बाण कह्यो तब रावण सों।
अब बेगि चढ़ाउ शरासन को।

* Vishnu obtained land from Bali by begging.

बातैं बनाइ बनाइ कहा कहै छोड़िदे आसन* बासनं† को।
जानत है किधौं जानत नाहिँन तू अपने मदनासन को।
ऐसेहि कैसे मनोरथ पूजत पूजे बिना नृपशासन को॥

बंधु छन्द

रावण— बाण न बात तुम्हैं कहि आवै।
बाण— सोई कहौं जिय तोहिँ जो भावै।
रावण— का करिहौ हम योंही बरैंगे।
बाण— हैहयराज करी सो करैंगे॥

दंडक

रावण— भौंर ज्यौं भँवत भूत वासुकी गणेश-युत
मानो मकरन्द बुन्द माल गंगाजल की।
उड़त पराग पट नालसी बिशाल बाहु
कहा कहौं केशवदास शोभा पल पल की।
आयुध सघन सर्व मंगला समेति शर्व
पर्वत उठाइ गति कीन्ही है कमल की।
जानत सकल लोक लोकपाल दिगपाल
जानत न बाण बात मेरे बाहुबल की॥

मधुभार छंद

तजिके सुरारि।
रिस चित्त मारि॥
दशकंठ आनि।
धनु छुयो पानि॥

बिमति— तुम बलनिधान।
धनु अति पुरान॥
यों सजहु अंग।
नहिँ होय भंग॥

* आशा।
† वासना।

### सवैया

खंडित मान भयो सब को नृपमंडल हारि रह्यो जगती को ।
व्याकुल बाहु निराकुल बुद्धि थक्यो बल विक्रम लंकपती को ।
कोटि उपाय किये कहि केशव केहूँ न छाँड़त भूमि रतीको ।
भूरि विभूति प्रभाव सुभावहि ज्यों न चलै चित योगयती को ।

### पद्धटिका

धनु अति पुरान लंकेश जानि ।
यह बात बाण सों कही आनि ॥
हैां पलक माँह लेहैां चढ़ाय ।
कछु तुम हूँ तो देखो उठाइ ॥

बाण— मेरे गुरु को धनुष यह सीता मेरी माइ ।
दुहूँ भाँति असमंजसै बाण चलै सुख पाइ ॥

### तोटक छन्द

रावण— अब सीय लिये बिन हैां न टरौं ।
कहुँ जाहुँ न तो लगि नेम धरौं ॥
जब लौं न सुनो अपने जन को ।
अति आरत शब्द हते तन को ॥

### मोदक छन्द

ब्राह्मण— काहु कहूँ शर आसर* मारिय ।
आरत शब्द अकाश पुकारिय ॥
रावण के वह कान परयो जब ।
छोड़ि स्वयम्बर जात भयो तब ॥

### दोहा

जब जान्यो सब को भयो सब ही बिधि व्रतभंग ।
धनुष धरयो लै भवन में राजा जनक अनंग† ।

---

* राक्षस, लोहू पीने वाले ।
† Videha.

## नवम प्रकाश

यह प्रकाश नव में कथा रामगवन बन जानि ।
जनकनन्दिनी को सुकृतवर्णन रूप बखानि ॥
रामचन्द्र लक्ष्मण सहित घर राखे दशरत्थ ।
बिदा कियो ननसार को सँग शत्रुघ्न भरत्थ ॥

### तोटक छन्द

दशरत्थ महामनमोद रये ।
तिन बोलि वसिष्ठहि मंत्र लये ॥
दिन एक कहो शुभ शोभ रयो ।
हम चाहत रामहि राज दियो ॥
यह बात भरत्थ की मात सुनी ।
पठऊँ बन रामहिँ बुद्धि गुनी ॥
तेहि मन्दिर में नृप सों बिनयो ।
बर देहु हतो हमको जु दियो ॥
नृप बात कही हँसि हेरि हियो ।
वर माँगु सुलोचनि मैं जु दियो ॥
कैकया— नृपता सुविशेष भरत्थ लहैं ।
बरषै बन चौदह राम रहैं ॥

### पद्धटिका छन्द

यह बात लगी उर बज्रतूल ।
हिय फाट्यो ज्यों जीरण दुकूल ॥
उठि चले बिपिन कहँ सुनत राम ।
तजि तात मात तिय बन्धु धाम ॥

### हरिलीला छन्द

छूटे सबै सबनि के सुख क्षुत्पिपास ।
विद्वद्विनोद गुण गीत बिधान बास ॥

ब्रह्मादि अंत्यजन अंत अनंत लोग।
भूले अशेष सविशेषनि राग भोग॥

### मौक्तिकदाम छन्द

गये तहँ राम जहाँ निज मात।
कही यह बात कि हौं बन जात॥
कछू जनि जो दुख पावहु माइ।
सो देहु असीस मिलौं फिरि आइ॥

कौशिल्या— रहो चुप ह्वै सुत क्यों बन जाहु।
न देखि सकैं तिनके उर दाहु॥
लगी अब बाप तुम्हारेहि बाय।
करैं उलटी विधि क्यों कहि जाय॥

### ब्रह्मरूपक छन्द

राम— अन्न देइ सीख लेइ राखि लेइ प्रान जात।
राज बाप मोल लै करै जो दीह पोषि गात॥
दास होइ पुत्र होइ शिष्य होइ कोइ माइ।
शासना न मानई तो कोटि जन्म नर्क जाइ॥

### हरिणी छन्द

कौशिल्या— मोहि चलौ बन संग लियें।
पुत्र तुम्हें हम देखि जियें॥
अवधपुरी महँ गाज परै।
कै अब राज भरत्थ करै॥

### तोमर छंद

राम— तुम क्यों चलो बन आजु।
जिन शीश राजत राजु॥
जिय जानिये पति देव।
करि सर्ब भाँतिन सेव॥

पति देइ जो अति दुःख ।
मन आनि लीजै सुःख ॥
सब जंक्त जानि अमित्र ।
पति जानि केवल मित्र ॥

अमृतगति छंद

नित प्रति पंथहि चलिये ।
दुख सुख को दलु दलिये ॥
तन मन सेवहु पति को ।
तब लहिये शुभ गति को ॥

स्वागता छंद

योग याग ब्रत आदि जो कीजै ।
न्हान गान गन दान जो दीजै ॥
धर्म कर्म सब निष्फल देवा ।
होहिँ एक फल कै पतिसेवा ॥
तात मात जन सोदर जानो ।
देवर जेठ सगे सो बखानो ॥
पुत्र पुत्रसुत श्री छबि छाई ।
है बिहीन भरता दुखदाई ॥

कुंडलिया

नारी तजै न आपनो सपनेहूँ भरतार ।
पंगु गुंग बौरा बधिर अंध अनाथ अपार ।
अंध अनाथ अपार वृद्ध बावन अति रोगी ।
बालक पंडु कुरूप सदा कुबचन जड़ योगी ।
कलही कोढ़ी भीरु चोर ज्वारी व्यभिचारी ।
अधम अभागी कुटिल कुपति पति तजै न नारी ॥

पंकजवाटिका छंद

नारि तजै न मरे भरतारहि ।
ता संग सहति धनंजय*-झारहि ॥

* Fire.

जो केहूँ करतार जियावत ।
तौ ताको यह बात सुनावत ॥

निशिपालका छंद

गान बिन मान बिन हास बिन जीव हीं ।
तप्त नहिं खाइ जल सीतल न पीव हीं ॥
तेल तजि खेल तजि खाट तजि सोवहीं ।
शीत जल न्हाइ नहिं उष्ण जल जोवहीं ॥
खाय मधुरान्न नहिं पाँय पनहीं धरैं ।
काय मन बाच सब धर्म करिबो करैं ॥
कृच्छ्र उपवास सब इन्द्रियन जीतहीं ।
पुत्र सिख लीन तन जौ लगि अतीत हीं ॥

दोहा

पति हित पितु पर तन तज्यो सती साखि दै देव ।
लोक लोक पूजित भई तुलसीपति की सेव ॥
मनसा वाचा कर्मणा हममों छाड़ो नेहु ।
राजा को विपदा परी तुम तिनकी सुधि लेहु ॥

पद्धटिका छंद

उठि रामचन्द्र लक्ष्मण समेत ।
तब गये जनकतनया निकेत ॥
सुनु राजपुत्रिके एक बात ।
हम बन पठये हैं नृपति तात ॥
तुम जननि सेव कहँ रहहु वाम ।
कै जाहु आजु ही जनकधाम ॥
सुनि चन्द्रबदनि गजगमनिएनि ।
मन रुचै सो कीजै जलजनैनि ॥

नाराच छंद

सीता जू—न हौं रहौं न जाहुं जू बिदेहधाम को अबै ।
कही जो बात मातु पै सो आज मैं सुनी सबै ॥

लगै क्षुधाहि मा भली बिपत्ति माँहि नारिये ।
पियास त्रास नीर बीर युद्ध में सम्हारिये ॥

### * सुप्रिया छंद

लक्ष्मण— बन महँ बिकट बिबिध दुख सुनिये ।
गिरि गह्वर मग अगम के गुनिये ॥
कहुँ अहि हरि कहुँ निशिचर चरहीं ।
कहुँ दव दहन दुसह दुख दहहीं ॥

### दंडक

सीता जू—केशोदास नींद भूख प्यास उपहास त्रास
दुख को निवास विष मुख हू गह्यो परै ।
बायु को बहन दिन दावा को दहन बड़ी
बाड़वा अनल ज्वाल जाल में रह्यो परै ॥
औरन जनम जात जोर जुर घोर परि
पूरन प्रकट परिताप क्यों कह्यो परै ।
सहिहौं तपन ताप पति के प्रताप
रघुबीर को बिरह बीर मों सों न सह्यो परै ॥

### विशेपक छंद

राम— धाम रहौ तुम लक्ष्मण राज कि सेव करौ ।
मातनि के सुनि तात सो दीरघ दुःख हरौ ॥
आइ भरत्थ कहा जो करैं जिय भाइ गुनौ ।
जो दुख देइँ तो लै उरगौ यह बात सुनौ ॥

### दोहा

लक्ष्मण— शासन मेटो जाइ क्यों जीवन मेरे हाथ ।
ऐसी कैसे बूझिये घर सेवक बन नाथ ॥

### द्रुतविलम्बित छंद

बिपिन मारग राम बिराजहीं ।
सुखद सुन्दरि सोदर भ्राजहीं ॥

बिबिध श्रीफल सिद्ध मनो फव्यो ।
सकल साधन सिद्धिहि लै चल्यो ॥

### दोहा

राम चलत सब पुर चल्यो जहँ तहँ सहित उछाह ।
मनो भगीरथ पथ चल्यो भागीरथी प्रवाह ॥

### चंचला छंद

रामचन्द्र धाम ते चले सुने जबै नृपाल ।
बात को कहै सुनै सो ह्वै गये महा बिहाल ॥
ब्रह्मरंध फोरि जीव यों मिल्यो बिलोकि जाय ।
गेह* छूटि ज्यों चकोर चन्द्रमैं मिलै उड़ाइ ॥

### चित्रपदा छंद

रूपहि देखत मोहैं ।
ईश कहो नर को है ॥
संभ्रम चित्त अरूझैं ।
रामहि यों सब बूझैं ॥

### चंचरी छंद

कौन हो कितते चले कित जात हो केहि काम जू ।
कौन की दुहिता बहू कहि कौन की यह बाम जू ॥
एक गाँउ रहैा कि साजन मित्र बन्धु बखानिये ।
देस के परदेस के किधौं पंथ की पहिचानिये ॥

### जगमोहन दंडक

किधौं यह राजपुत्री बरहीं बयोहै किधौं
उपधि बरयो है यहि शोभा अभिरत हो ।
किधौं रति रतिनाथ यश साथ केशौदास
जात तपोबन शिवबैर सुमिरत हो ।
किधौं मुनिशापहत किधौं ब्रह्मदोषरत
किधौं सिद्धियुत सिद्ध परम बिरत हो ।

* गेह-Cage.

किधौं कोऊ ठग है। ठगौरी लोन्हे किधौं तुम
हरिहर श्री है। शिवा चाहत फिरत है। ॥

## मत्तमातंगलीलाकरन दंडक

मेघ मंदाकिनी चारु सौदामिनी रूप रूरे लसैं देहधारी मनों ।
भूरि भागीरथी भारती हंसजा अंश के हैं मनो भाग भारे भनो ॥
देवराजा लिये देवराती मनो पुत्र संयुक्त भूलोक में सोहिये ।
पक्ष-दू-संधि संध्या सधी हैं मनो लक्षिये स्वच्छ प्रतक्ष ही मोहिये ॥

## अनंगशेखर दंडक

तड़ागनीर हीन ते सनीर होत केशोदास
पुंडरीक-झुंड भौंरमंडलीन मंडहीं ।
तमाल वल्लरी समेत सूखि सूखिकै रहे
ते बाग फूलि फूलिकै समूल सूल खंडहीं ॥
चितै चकोरनी चकोर मोर मोरनी समेत
हंस हंसनी समेत सारिका सबै पढ़ै ।
जहीं जहीं बिराम लेत रामजू तहीं तहीं
अनेक भाँति के अनेक भोग भाग सों बढ़ैं ॥

## सुन्दरी छंद

ग्राम को राम समीप महाबल ।
सीतहि लागत है अति सीतल ॥
ज्यों घन संयुत दामिनि के तन ।
होत हैं पूषन के कर भूषन ॥
मारग की रज तापित है अति ।
केशव सीतहि सीतल लागति ॥
प्यो-पद-पंकज ऊपर पायनि ।
दै जो चलै तेहि ते सुखदायनि ॥

## दोहा

प्रति पुर औ प्रति ग्राम की प्रति नगरन की नारि ।
सीताजू को देखिकै वर्णन हैं सुखकारि ॥

## जगमोहन दंडक

वा सों मृगअंक कहै तो सो मृगनैनी सब
वह सुधाधर तुहूँ सुधाधर मानिये ।
वह द्विजराज तेरे द्विजराजि राजैं वह
कलानिधि तुहूँ कलाकलित बखानिये ।
रत्नाकरके हैं दोऊ केशव प्रकाशकर
अंबर*-बिलास कुवलय† हित मानिये ।
वाके अति सीतकर तुहूँ सीता सीत कर
चन्द्रमासी चन्द्रमुखी सब जग जानिये ॥
कलित कलंक-केतु केतुअरि से तु गात
भोग-योग को अयोग रोगही को थल सों ।
पून्योई को पूरन पै प्रतिदिन दूनो दूनो
छण छण छीण होत छीलर के जल सों ।
चन्द्र सों जो बरनत रामचन्द्र की दुहाई
सोई मतिमंद कवि केशव कुशल सों ।
सुन्दर सुबास अरु कोमल अमल अति
सीताजू को मुखससि केवल कमल सों ॥
एक कहैं अमल कमल मुख सीताजू को
एक कहैं चन्द्र सम आनँद को कन्द री ।
होइ जो कमल तो रयनि में न सकुचै री
चन्द्र जो तौ बासर न होइ द्युतिमंद री ।
बासर ही कमल रजनि ही में चन्द्रमुख
बासर हू रजनि बिराजै जगबन्द री ।
देखे मुख भावै अनदेखेई कमल चन्द
तातमुख मुखै सखी कमलै न चन्द री ॥

---

* Sky as also dress.

† Waterlily as also the Earth.

## दोहा

सीतानयन चकोर सखि रविबंसी रघुनाथ।
रामचन्द्र सिय कमल मुख भलो बन्यो है साथ॥

## विजय छन्द

बहु बाग तड़ाग तरंगिनि तीरनमाल कि छाँह बिलोकि भली।
घटिका यक बैठत हैं सुख पाय बिछाय तहाँ कुश काश थली॥
मग को श्रम श्रीपति दूर करैं सिय को शुभ बाकल अंचल सों।
श्रम तेऊ हरैं तिनको कहि केशव चंचल चारु दृगंचल सों॥

## सोरठा

श्री रघुवर के इष्ट अश्रुवलित सीतानयन।
साँची करी अदृष्ट झूठी उपमा मीन की॥

## दोहा

मारग यों रघुनाथ जू सुख दुख सब ही देत।
चित्रकूट पर्वत गये सोदर सिया समेत॥

—:o:—

## 4—RAHIM.

Nawab Abdurrahim Khan Khankhanan, one of the nine gems of the court of Akbar, was a son of Bairam Khan to whom may be justly ascribed the conquest of India. He was not only learned in Persian, Turki, &c., but also in Sanskrit and Brajbhasha. His *kabittas* and *dohas* in all styles are admirable. Best of all are his *dohas* on morals, though one of his works on *Ars Poetika* has also been published and extracts from it is appear in Book IV.

He was born in 1610 V. E. and died in 1684 V. E.

He was not only a poet himself but a great patron of poets. Though a Musalman, he worshipped Krishna and his verses show the very high regard he had for Hindu gods. His generosity is proverbial and he was always surrounded by a galaxy of poets and scholars.

We give a selection of some of his *dohas* on morals in this book.

—:o:—

# रहीम

## दोहा

सर सूखे पंछी उड़ैं औरै सरन समाहिं ।
दीन मीन बिन पच्छ के कहु रहीम कहं जाहिं ॥

धूर धरत नित सीस पर कहु रहीम केहि काज ।
जेहि रज मुनिपत्नी तरी सो ढूंढ़त गजराज ॥

दीन सबन को लखत हैं दीनहि लखै न कोइ ।
जो रहीम दीनहि लखै दीनबन्धु सम होइ ॥

राम न जाते हिरन संग सीय न रावन साथ ।
जो रहीम भावी कहूं होति आपने हाथ ॥

कहि रहीम कैसे बनै केरि बेरि को संग ।
वे डोलत रस आपने उनको फाटत अंग ॥

जो रहीम ओछो बढ़ैं तौ नितही इतराइ ।
प्यादे से फरजी भयो टेढ़ो टेढ़ो जाइ ॥

खीरा को मुख काटि के मलियें नोन लगाइ ।
रहिमन कडुए मुखनि को चहियें यही सजाय ॥

नैन सलोने अधर मधु कहि रहीम घटि कौन ।
मीठो भावै नोन पर अरु मीठे पर नोन ॥

जो विषया संतनि तजी मूढ़ ताहि लिपटात ।
जो नर डारत बमन करि श्वान स्वाद सों खात ॥

जो रहिमन दीपक दशा त्रिय राखति पट-ओट ।
समय परे ते होत है वाही पट की चोट ॥

रहिमन राज सराहिये शशि सम सुखद जु होइ ।
कहा बापुरो भानु है तप्यौ तरैयन खोइ ॥

कमला थिर न रहीम कहि यह जानत सब कोइ ।
पुरुष पुरातन* की बधू क्यों न चंचला होइ ॥

---

* Old man.

कहि रहीम या पेट सों क्यों न भयो तू पीठि ।
रीते अनरीते करत भरे बिगारत दीठि ॥
जो गरीब सो हित करैं धनि रहीम वे लोग ।
कहा सुदामा बापुरो कृष्ण मिताई-जोग ॥
कह रहीम उत्तम प्रकृति कह करि सकत कुसंग ।
चंदन विष व्यापत नहीं लिपटे रहत भुजंग ॥
आप न काहू काम के डार पात फल फूल ।
औरन को रोकत फिरे रहिमन पेड़ बबूल ॥
रहिमन सूधो चाल सों प्यादो होत वज़ीर ।
फ़रज़ी मीर न हो सकै टेढ़े की तासीर ॥
बड़े पेट के भरन में है रहीम दुख बाढ़ि ।
गज़ के मुख विधि याहि तें दये दाँत दुइ काढ़ि ॥
यों रहीम सुख होत है बढ़त देखि निज गोत ।
ज्यों बढ़री अँखियां निरखि आँखिन को सुख होत ।
ओछे काम बड़े करैं तो न बड़ाई होइ ।
ज्यों रहीम हनुमंत को गिरिधर कहै न कोइ ॥
जो बड़ेनि को लघु कहो नहिँ रहीम घटि जाहिँ ।
गिरिधर मुरलीधर कहे कछु दुख मानत नाहिँ ॥
शशि सँकोच साहस सलिल मान सनेह रहीम ।
बढ़त बढ़त बढ़ि जात है घटत घटत घट सीम ॥
यह रहीम निज संग लै जनमत जगत न कोइ ।
बैर प्रीति अभ्यास जस होत होत ही होइ ॥
बड़े दीन को दुख सुने लेत दया उर आनि ।
हरि हाथी सों कब हुती कहु रहीम पहिचानि ॥
रहिमन राम न उर धरैं रहत विषय लिपटाइ ।
पशु खर खात सवाद सों गुर गुलियाये खाइ ॥
दुरदिन परे रहीम कहि दुरथल जैयत भागि ।
ठाढ़े हूजत घूर पर जब घर लागत आगि ॥
प्रीतमछबि नैनन बसी परछबि कहाँ समाय ।
भरी सराय रहीम लखि पथिक आप फिरि जाय ॥

गुरुता फबै रहीम कहि फबि आई है जाहि ।
उर पर कुच नाके लगत अनत बतौरी आहि ॥
कौन बड़ाई जलधि मिलि गंग नाम भो धीम ।
किहि की प्रभुता नाहिं घटी पर-घर गये रहीम ॥
मानसरोवर ही मिलै हंसनि मुक्ता भोग ।
सफरिन भरे रहीम सर बकुलन कहा जोग ॥
रहिमन नहीं सराहिये देन लेन की प्रीति ।
प्राणनि बाजी लागि रही हार होय कै जीति ॥
रहिमन रिस सहि तजत नहिं बड़े प्रीति की पौरि ।
मूकनि मारत आवही नींद बेचारी दौरि ॥
मनसिजमाली की उपज कही रहीम न जाइ ।
फूल श्याम के उर लगे फल श्यामा उर आइ ॥
जिहि रहीम तन मन दियो कियो हिये बिच भौन ।
तासों सुख दुख कहन की रही कथा अब कौन ॥
जो पुरुषारथ ते कहूँ सम्पति मिलत रहीम ।
पेट लागि बैराटघर तपत रसोई भीम ?
सब कोऊ सब सों करै राम जुहार सलाम ।
हित रहीम तब जानिये जा दिन अटके काम ॥
ज्यों रहीम गति दीप की कुल कपूत गति सोइ ।
बारे उजियारो लगै बढ़े अँधेरो होइ ॥
छोटनि सों सोहैं बड़े कहि रहीम यहि लेख ।
सहसन हय को बाँधियें लै दमरी की मेख ॥
संपति भरम गमाइ कै रहत हाथ कछु नाहिं ।
ज्यों रहीम ससि रहत है दिवस अकासहि माहिं ॥
अनुचित उचित रहीम लघु करहिं बड़नि के जोर ।
ज्यों शशि के संयोग ते पचवत अग्नि चकोर ॥
काम कछू आवै नहीं मोल न कोऊ लेइ ।
बाजू टूटे बाज को साहब चारा देइ ॥
धनि रहीम जल पंक को लघु जिय पियत अघाइ ।
उदधि बड़ाई कौन है जगत पियासो जाइ ॥

माँगे घटत रहीम पद किती करो बड़ काम ।
तीन पैंड बसुधा करी तऊ बामनै नाम ॥
नाद रीझि तन देत मृग नर धन हेत समेत ।
ते रहीम पशु ते अधिक रीझे हू नहिँ देत ॥
रहिमन कबहूँ बडेन के नहीं गर्व को लेस ।
भार धरत संसार को तऊ कहावत सेस ॥
रहिमन नीचन संग बसि लगत कलंक न काहि ।
दूध कलारिन हाथ लखि मद समझै सब ताहि ॥
रहिमन अब वे तरु कहाँ जिनकी छांह गँभीर ।
अब बागनि बिच देखियत सेहुड़ कंज करीर ॥
बिगरी बात बनै नहीं लाख करो किनि कोइ ।
रहिमन बिगरे दूध को मथे न माखन होइ ॥
मथत मथत माखन रहै दही मही बिलगाइ ।
रहिमन सोई मीत है भीर परे ठहराइ ॥
होइ न जाकी छाँह ढिग फल रहीम अति दूरि ।
बाढ़ै सो बिन काज ही जैसे तार खजूरि ॥
यौँ रहीम गति बडेन की ज्यौँ तुरंग-व्यवहार ।
दाग दिवावत आप तन सही होत असवार ॥
रहिमन निज मन की व्यथा मनही राखो गोइ ।
सुनि अठिलैहैं लोग सब बाँटि न लैहै कोइ ॥
रहिमन चुप ह्वै बैठिये देखि दिनन को फेर ।
जब नीके दिन आइ हैं बनत न लागे देर ॥
गहि शरणागत राम की भवसागर की नाव ।
रहिमन जग उद्धार करि और न कछू उपाव ॥
रहिमन वे नर मरि चुके जे कछु माँगन जाहिँ ।
उनसे पहिले वे मरे जिन मुख निकसत नाहिँ ॥
जाल परे जल जात बहि तजि मीनन को मोह ।
रहिमन मछरी नीर को तऊ न छाँडत छोह ॥
धन दारा अरु सुतन में रहत लगाये चित्त ।
क्यों रहीम खोजत नहीं गाढ़े दिन को मित्त ॥

मुक्ता करै कपूर करि चातक जीवन जोइ ।
एतो बड़ो रहीम जल व्यालबदन बिष होइ ॥
शशि की सीतल चाँदनी सुन्दर सबहि सुहाइ ।
लगे चोर-चित में लटी घटि रहीम मन आइ ॥
अमृत ऐसे बचन में रहिमन रिस की गाँस ।
जैसे मिसिरिहु में मिली निरस बाँस की फाँस ॥
रहिमन मनहिं लगाइ कै देखि लेहु किन कोइ ।
नर को बस करिबो कहा नारायन बस होइ ॥
रहिमन अँसुवा नयन ढरि जिय दुख प्रगट करेइ ।
जाहि निकारो गेह ते कस न भेद कहि देइ ॥
गुन ते लेत रहीम जन सलिल कूप ते काढ़ि ।
कूपहु ते कहुँ होत है मन काहू को बाढ़ि ॥
रहिमन मन महराज के दृग सों नहीं दिवान ।
जाहि देखि रीझै नयन मन तेहि हाथ बिकान ॥
बिरह-रूप-तम घन भयो अवधि-आस उद्योत ।
ज्यों रहीम भादौंनिशा चमकि जात खद्योत ॥
रहिमन लाख भली करो अगुनी अगुन न जाइ ।
राग सुनत पय पियत हूँ साँप सहज धरि खाइ ॥
जैसी परै सो सहि रहै कहि रहीम यह देह ।
धरती ही पर परत सब शीत घाम अरु मेह ॥
शीत हरत तम हरत नित भुवन भरत नहिं चूक ।
रहिमन तेहि रवि को कहा जो घटि लखै उलूक ॥
नहिं रहीम कछु रूप गुन नहिं मृगया-अनुराग ।
देसी श्वान जु राखिये भ्रमत भूख ही लाग ॥
कागज कोसो पूतरा* सहजहिं में घुरि जाय ।
रहिमन यह अचरज लखो सोऊ खैंचत बाय ॥
रहिमन कहि इक दीप ते प्रकट सबै द्युति होइ ।
तनु-सनेह कैसे दुरै दृग दीपक जरु दोइ ॥

* Kite.

तरुवर फल नहिँ खात है सरवर पियहि न पान ।
कहि रहीम परकाज हित संपति सुचहिँ सुजान ॥
जिहि रहीम चित आपनो कीन्हो चतुर चकोर ।
निशिवासर लागो रहै कृष्णचन्द्र की ओर ॥
रीति प्रीति सब सोँ भली बैर न हित मित गोत ।
रहिमन याही जन्म की बहुरि न संगति होत ॥
कहि रहीम धन बढ़ घटे जाति धनीनि की बात ।
घटे बढ़ें उनको कहा घास बेचि जे खात ॥
दुरदिन परे रहीम कहि भूलत सब पहिचानि ।
सोच नहीं वितहानि को जो न होय हितहानि ॥
जो रहीम होती कहूँ प्रभु गति अपने हाथ ।
तो को धैां केहि मानतो आप बड़ाई साथ ॥
जो रहीम मन हाथ है मनसा कहु किन जाहिं ?
जल में जो छाया परी काया भीजत नाहिं ॥
लिहि प्रमान चलिबो भलो सो सब दिन ठहराइ ।
उमड़ि चलै जल पार तें जो रहीम बढ़ि जाइ ॥
यों रहीम सुख दुख सहत बड़े लोग सह शांति ।
उघत चन्द्र जिहि भाँति सों अथवत वाही भाँति ॥
माह मास लहि टेसुवा मीन परै थल भाँर ।
त्यां रहीम जग जानिये छुटे आपनो ठैार ॥
कहि रहीम सम्पति सगे बनत बहुत बहु रीति ।
बिपति कसैाटी जे कसे तेई साँचे मीत ॥
तब ही लग जीबो भलो दीबो परै न धीम ।
बिन दीबो जीबो जगत हमहि न रुचै रहीम ॥
रहिमन दानि दरिद्रतर तऊ जाचिबे जोग ।
ज्यों सरितन सूखा परें कुआ खनावत लोग ॥
रहिमन देखि बड़ेन को लघु न दीजिये डारि ।
जहाँ काम आवे सुई कहा करै तरवारि ॥
बड़ माया को दोष यह जो कबहूँ घटि जाय ।
तो रहीम मरिबो भलो दुख सहि जिये बलाय ॥

धनि रहीम गति मीन की जल बिछुरत जिय जाय ।
जियत कंज तजि अंत बसि कहा भौंर को भाय ॥
दादुर मोर किसान मन लग्यो रहै घन माँहि ।
पै रहीम चातक-रटनि सरबरि को कोउ नाँहि ॥
अमर बेलि बिन मूल की प्रतिपालत है ताहि ।
रहिमन ऐसे प्रभुहि तजि खोजत फिरिये काहि ॥
रहिमन अति न कीजिये गहि रहिये निज कानि ।
सहिजन अति फूलै तऊ डार पात की हानि ॥
सरवर के खग एक से बाढ़त प्रीति न धीम ।
पै मराल को मानसर एकै ठौर रहीम ॥
कहि रहीम केती रही केती गई बिलाय ।
माया ममता मोह परि अन्त चले पछिताय ॥
जो रहीम करिबो हुतो ब्रज को यही हवाल ।
तो कत मातहि दुख दियो गिरिवरधर गोपाल ॥
दीरघ दोहा अर्थ के आखर थोरे माँहि ।
ज्यों रहीम नट कुंडली सिमिटि कूदि कढ़ि जाँहि ॥
जे रहीम बिधि बड़ किये को कहि दूषन काढ़ि ।
चन्द्र दुबरो कूबरो तऊ नखत तें बाढ़ि ॥
रहिमन याचकता गहे बड़े छोट ह्वै जात ।
नारायन हू को भयो बावन आँगुर गात ॥
जब रहीम घर घर फिरै माँगि मधुकरी खाँहि ।
यारो यारी छाड़ि दो अब रहीम वे नाँहि ॥
हरि रहीम ऐसी करी ज्यों कमान शर पूर ।
खैंचि आपनी ओर को डारि दियो पुनि दूर ॥
सम्पति संतति जानि के सब को सब कुछ देइ ।
दीनबन्धु बिनु दीन की को रहीम सुधि लेइ ॥
समय दसा कुल देखि के लोग करत सन्मान ।
रहिमन दीन अनाथ को तुम बिन को भगवान ॥
कुरुप पूजै ईश्वरा श्रिय पूजै रघुनाथ ।
कह रहीम दोउ ना बनै पड़ो बैल को साथ ॥

एकै साधे सब सधै सब साधे सब जाय ।
रहिमन मूलहि सींचिबो फूलै फलै अघाय ॥
पात पातको सींचबो बरी बरी को लोन ।
रहिमन ऐसी बुद्धि में कहो बरैगो कौन ॥
रहिमन धोखे भाव से मुख से निकसै राम ।
पावत पूरन परमगति कामादिक को धाम ॥
रहिमन छोटे नरन से होत बड़े नहिँ काम ।
मढ़ो दमामो ना बनै सौ चूहे के चाम ॥
रहिमन ओछे नरन सोँ बैर भलो ना प्रीति ।
काटे चाटे स्वान के दोऊ भाँति बिपरीति ॥
रहिमन छमा बड़ेन को छोटनि को उत्पात ।
कहा विष्णु को घटि गयो भृगु जू मारी लात ॥
रहिमन कठिन चितान ते चिन्ता को चित चेत ।
चिता दहति निर्जीव को चिन्ता जीव समेत ॥
दोनो रहिमन एक से जौलों बोलत नांहि ।
जान परत हैं काक पिक ऋतु बसंत के मांहि ॥
पावस देखि रहीम मन कोइल साधे मौन ।
अब दादुर वक्ता भये हमको पूछत कौन ॥
समय लाभ सम लाभ नहिँ समय चूक सम चूक ।
चतुरन चित रहिमन लगी समय चूक की हूक ॥
कैसे निबहैं निबल जन करि सबलन सों गैर ।
रहिमन बसि सागर बिषय करत मगर सो बैर ॥
ताही से कछु पाइये कीजे जाकी आस ।
रीते सरवर पर गये कैसे बुझत पियास ॥
रहिमन बिद्या बुधि नहीं नहीं धरम जस दान ।
भू पर जन्म वृथा धरे पशु बिन पूंछ बिषान ॥

—:o:—

## •5—RASKHAN.

Raskhan is generally believed to be the *nom-de-plume* of Saiyad Ibrahim of Pihani. According to the *Dosau bawan Vaishnavon ki varta*, however, he was a Pathan of Delhi and in his younger years fell in love with a Bania boy whom he worshipped like a god to the extent of eating the leavings of his food, and was lost to all sense of shame and censure. One day he heard four Vaishnavas speaking to each other that a man should attach himself to the Lord in the same way as Raskhan had attached himself to the Bania boy. Raskhan overheard the conversation and asked them what they meant. They repeated what they had said; whereupon Raskhan asked them, "Can you show me the Lord." The Vaishnavas showed him a picture of Srinath and the effect was instantaneous. He tried to enter the temple of Srinath but as he was a Musalman he was stopped at the gate. He laid himself down on the steps of the Govindkund and refused to take any food for three days. Bitthalnath thereupon had him purified and admitted to the temple. He was afterwards reckoned as a Gosain. He is the author of two books *Sujan Raskhan* and *Prembatika* teeming with his love to Lord Krishna and his poems are read with great admiration by Hindi scholars.

In the *Prembatika* he gives an account of himself and says that he belonged to the royal family but left Delhi as it had become a cemetery on account of the revolution. Bitthalnath died in 1643 and assuming that he converted Raskhan when he was twenty-five years old, it may be presumed that Raskhan was born in the beginning of the seventeenth century of the Vikram era, and the revolution referred to is the anarchy after the death of Sher Shah's successor.

Raskhan, therefore, properly belongs to the Vrajamandal ( Book II ) but the love of Krishna and Gopis is a favourite subject with every secular writer of erotic poetry and his verses will find their echo in more than one passage, of other writers.

The accompanying extract is taken from the *Sujan Raskhan.*



# रसखानि

## सवैया

मानस हौं तो वही रसखानि बसौं ब्रज गोकुल गाँव के ग्वारन ।
जो पशु हौं तौ कहा बस मेरो चरौं नित नन्द की धेनु मँझारन ।
पाहन हौं तौ वही गिरि को जो धरयो कर छत्र पुरन्दर-धारन ।
जो खग हौं तौ बसेरो करौं नित कालिन्दीकूल कदम्ब की डारन ॥

वा लकुटी अरु कामरिया पर राज तिहूँ पुर को तजि डारौं ।
आठहुँ सिद्धि नवो निधि को सुख नन्द की गाय चराय बिसारौं ।
रसखानि कबौं इन आँखिन सो ब्रज के बन बाग तड़ाग निहारौं ।
कोटिकरौं कलधौत के धाम करील के कुंजन ऊपर वारौं ॥

मोरपखा सिर ऊपर राखिहौं गुंज की माल गरें पहिरौंगी ।
ओढ़ि पितम्बर लै लकुटी बन गोधन ग्वारनि सँग फिरौंगी ।
भावतो वोहि मेरो रसखानि सों तेरे कहे सब स्वाँग करौंगी ।
या मुरली मुरलीधर की अधरान धरी अधरा न धरौंगी ॥

गावैं गुनी गनिका गनधर्व औ सारद सेस सबै गुन गावत ।
नाम अनन्त गनन्त गनेस ज्यौं ब्रह्म त्रिलोचन पार न पावत ।
जोगी जती तपसी अरु सिद्ध निरन्तर जाहि समाधि लगावत ।
ताहि अहीर की छोहरियां छछिया भरि छाछ पै नाच नचावत ॥

खेलत फाग सुहाग भरी अनुरागहिँ लालन कों धरि कै ।
मारत कुंकुम केसरि के पिचकारिन मैं रंग को भरि कै ।
गेरत लाल गुलाल लली मनमोहिनि मौज।मिटा करकै ।
जात चली रसखानि अली मदमस्त मनो मन को हरि कै ॥

कान्ह भये बस बाँसुरी के अब कौन सखी हमको चहिहै ।
निस द्यौस रहै सँग साथ लगी यह सौतिन-तापन क्यों सहिहै ।
जिन मोहि लियो मनमोहन को रसखानि सदा हमको दहि हैं ।
मिलि आओ सबै सखी भाग चलैं अब तो ब्रज में बँसुरी रहि है ॥

कौन ठगौरी भरी हरि आजु बजाई है बाँसुरिया रँगभीनी।
तान सुनी जिन्हीं तिनही तबहीं तिन लाज बिदा कर दीनी।
घूमैं घड़ी घड़ी नन्द के द्वार नवीनो कहा कहूँ बाल प्रवीनी।
या ब्रज मण्डल में रसखानि सुकौन भटू जो लटू नहिँ कीनी॥

आजु गई हुतो भोर ही हैा रसखानि रई कहि नन्द के भौनहि।
वाको जियै जुग लाख करोर जसोमति को सुख जात कह्यो नहिं।
तेल लगाइ लगाइ के अंजन भौंह बनाइ बनाइ डिठैानहिँ।
डारि हमेलनि हार निहारत वारत ज्यों चुचकारत छैानहिँ॥

एक ते एक लैां कानन मैं रहैं ढीठ सखा सब लीने कन्हाई।
आवत ही हैा कहा लों कहैां कोऊ कैसे सकै अति की अधिकाई।
खायो दही मेरो भाजन फोर्यो न छोड़त चीर दिवावै दुहाई।
रसखानि तिहारी सैाँ एरी जसोमति भागे मसू करि छूटन पाई॥

लोक की लाज तजी तबहीं जब देख्यो सखी ब्रजचन्द सलोनो।
खंजन मीन सरोजन की छबिगंजन मैन लला दिन होनो।
रसखानि निहारि सकै जु सम्हारिकै को तिय है वह रूप सुठोनो।
भौंह कमान सो जोहनको सब बेधत प्राननि नन्द को छोनो॥

मंजु मनोहर भूरि लखे तबहीं सबही पतहीं तज दीनी।
प्रान पखेरू परे तलफैं वह रूप के जाल में आस अधीनी।
आँखि सो आँखि लड़ी जबही तब से ये रहैं अँसुवा रँगभीनी।
या रसखानि अधीन भई सब गोपलली तजि लाज नवीनी॥

धूर भरे अति शोभित स्याम जु तैसी बनी सिर सुन्दर चोटी।
खेलत खात फिरैं अँगना पग पैजनी बाजती पीरी कछोटी।
वा छबि को रसखानि बिलोकत वारत काम कला निज कोटी।
काग के भाग बड़े सजनी हरि हाथ सों लै गयो माखन रोटी॥

सोहत हैं चँदवा सिर मोर के जैसिये सुन्दर पाग कसी है।
तैसिये गोरज भाल बिराजति जैसी हिये बनमाल लसी है।
रसखानि बिलोकत बैरी भई दृग मूँदि कै ग्वालि पुकारि हंसी है।
खोल री घूँघट खोलौं कहा वह मूरति नैनन माँझ बसी है॥

भौंह भरी बरुनी सुथरी अतिसै अधरानि रँगी रंग रातौ ।
कुण्डल लोल कपोल महा छबि कुंजनि ते निकस्यो मुसिकातौ ।
रसखानि लखे मग छूटि गयो डग भूलि गई तनकी सुधि सातौ ।
फूटिगयो दधिको सिरभाजन टूटिगो नैननि लाज को नातौ ॥

जा दिन तें निरख्यो नँदनन्दन कानि तजी घरबन्धन छूट्यौ ।
चारु बिलोकनि की निसि मार सम्हार गई मन मार ने लूट्यौ ।
सागर को सरिता जिमि धावत रोकि रहे कुल को पुल टूट्यौ ।
मत्त भयो मन संग फिरै रसखानि सरूप-सुधारस घूँट्यौ ॥

कल कानन कुण्डल मोरपखा उर पैं बनमाल बिराजति है ।
मुरली कर मैं अधरा मुसकानि तरंग महाछबि छाजति है ।
रसखानि लखे तन पीतपटा सत दामिनि की दुति लाजति है ।
वह बाँसुरी की धुनि कान परें कुलकानि हियो तजि भाजति है ॥

ब्रह्म मैं ढूँढ्यौं पुरानन गानन बेद रिचा सुनि चौगुने चायन ।
देख्यौं सुन्यौं कबहूँ न कितूँ वह कैसे सरूप औ कैसे सुभायन ।
टेरत हेरत हारि पर्‍यो रसखानि बतायो न लोग लुगायन ।
देखो दुरो वह कुंज कुटीर मैं बैठो पलोटत राधिकापायन ॥

सेस सुरेस गनेस महेस दिनेसहु जाहि निरन्तर गावैं ।
जाहि अनादि अनन्त अखण्ड अछेद अभेद सु बेद बतावैं ।
नारद से सुक व्यास रहैं पचि हारे तऊ पुनि पार न पावैं ।
ताहि अहीर की छोहरियाँ छछिया भरि छाछ पै नाच नचावैं ॥

/ दोउ कानन कुण्डल मोरपखा सिर सोहै दुकूल नयो चटको ।
मनिहार गरे सुकुमार धरे नट-भेस अरे पिय को टटको ।
सुभ काछनी बैजनी पैंजनी पायन आनन मैं न लगै झटको ।
वह सुन्दर को रसखानि अली जु गलीन मैं आइ अबै अटको ॥

बङ्क बिलोकनि है दुखमोचन दीरघ लोचन रंगभरे हैं ।
घूमत बारुनी पान किये जिमि झूमत आनन रंग ढरे हैं ।
गंडनि पै किलकै छबि कुंडल नागरिनैन बिलोकि अरे हैं ।
रसखानि हरैं ब्रजबालनि को मन ईषत हाँसि के पानि परे हैं ॥

अति लोक की लाज समूह मैं घेरि कै राखि थक्यो भवसंकट सों।
पल मैं कुलकानि की मेड़ नखी नहिं रोक्यो रुक्यो पल में पट सों।
रसखानि सो केतो उचाटि रह्यो उचटी न सकोंच की औचट सों।
अलि कोटि कियो हटकी न रह्यौं अटकी अँखियाँ लटकी लट सों॥

## दोहा

मोहनछबि रसखानि लखि अब दृग अपने नाहिँ।
एँचे आवत धनुष से छूटे सर से जाहिँ॥
मो मन-मानिक लै गयो चितै चोर नँदनन्द।
अब बेमन मै का करूँ परी प्रेम के फन्द॥
मन लीनो प्यारे, चितै, पै छटाँक नहिं देत।
यहै कहा पाटी पढ़ी, दल को पीछो लेत॥
ये सजनी लीनी लला लह्यो नन्द के गेह।
चित्तयो मृदु मुसिकाइ कै हरी सबै सुध गेह॥

## सोरठा

परी चतुर सुजान, भयो अजानहि जानि कै।
तज दीनी पहिचान, जान आपनी जान को॥

## दोहा

जोहन नन्दकुमार को, गई नन्द के गेह।
मोहि देखि मुसिकाइ कै, बरस्यो मेहसनेह॥
स्याम सघन घन घेरि कै, रस बरस्यो रसखानि।
भई दिमानी पान करि, प्रेममद्य मन मानि॥

## सवैया

नैन लख्यौ जब कुंजन तैँ बन तैँ निकस्यो अटक्यो मटक्यो री।
सोहत कैसो हरा टटको अनु जैसो किरीट लग्यो लटक्यो री।
रसखानि रहै अँटक्यो हटक्यों ब्रज लोग फिरैँ लटक्यो भटक्यो री।
रूप सबै हरि वा नट को हियरे फटक्यो भटक्यों अँटक्यो री॥

## कबित्त

दूध दुह्यो सीरो पर्‌यो तातो न जमायो कर्‌यो
जामन दयो सो धर्‌यो धर्‌योई खटाइगो।
आन हाथ आनपाइ सबही के तबहीं ते
जबहीं ते रसखानि तानन सुनाइगो।
ज्यौं ही नर त्योंही नारी तैसीये तरुन बारी
कहिये कहा री सब ब्रज बिललाइगो।
जानिये न आली यह छोहरा जसोमति को
बाँसुरी बजाइगो कि बिष बगराइगो॥

अधर लगाय रस प्याय बाँसुरी बजाय
मेरो नाम गाय हाय जादू कियो मन में।
नटवर नवल सुघर नंदनन्दन ने
करि कै अचेत चेत हरिकै जतन में।
झट पट उलट पुलट पट परिधान
जान लागीं लालन पै सबै बाम बन में।
रसरास सरस रँगीलो रसखनि आनि
जानि जोर जुगुति बिलास कियो जन में॥

## सवैया

मकराकृत-कुण्डल गुंजकी माल वे लाल लसैं पग पावरिया।
बछरानि चरावन के मिस भावतो दै गयो भावती भाँवरिया।
रसखानि बिलोकत ही सिगरी भई बावरिया ब्रजडावरिया।
सजनी इहिं गोकुल मैं बिष सो बगरायो है नन्द के साँवरिया॥

## कबित्त

गोरज बिराजै भाल लहलही बनमाल
आगे गैया पाछे ग्वाल गावै मृदु तान री।
तैसी धुनि बाँसुरी की मधुर मधुर तैसी
बंक चितवनि मन्द मन्द मुसकान री।

कदम बिटप के निकट तटिनी की आय
अटा चढ़ि चाहि पीतपट फहरान री।
रस बरसावै तन तपन बुझावै नैन
प्रानन रिझावै वह आवै रसखान री॥

## सवैया

वह गोधन गावत गोधन मैं जब ते इहि मारग ह्वै निकस्यौ।
तब ते कुलकानि कितोय करौ यह पापी हियो हुलस्यौ हुलस्यौ।
अब तौ जु भई सु भई नहिं होत है लोग अजान हँस्यौ सु हँस्यौ।
कोइ पीर न जानत जानत सो तिनके हिय मैं रसखानि बस्यौ॥
ये सजनी वह नन्द को साँवरो या बन धेनु चराइ गयो है।
मोहनि ताननि गोधन गाइकै बेनु बजाइ रिझाइ गयो है।
ताही घरी कछु टोना सो कै रसखानि हिये में समाइ गयो है।
कोऊ न काहू कि बात सुनै सिगरो ब्रज बीर बिकाइ गयो है॥
पूरब पुन्यनि तें चितई जिन ये अँखियाँ मुसकानिभरी जू।
कोई खरी पुतरीं सी रही कोउ घाट डरी कोउ बाट परी जू।
जे अपने घरही रसखानि कहै अरु हौसनि जाति मरी जू।
लाल जे बाल बिहाल करी ते बिहाल करी न निहाल करी जू॥

## कबित्त

अबहीं गई खिरक गाइ के दुहाइबे को
बावरी ह्वै आई डारि दोहनी यौं पानि की।
कोऊ कहै छरी कोऊ भौन परी डरी
कोऊ कोऊ कहै मरी गति हरी अँखियान की।
सास ब्रत ठानै नन्द बोलत सयाने धाइ
दौरि दौरि जानै मानौ खोरि देवतान की।
सखी सब हँसैं मुरझानि पहचानि कहूँ
देखी मुसकानि वा अहीर रसखानि की॥

## सवैया

बेनु बजावत गोधन गावत ग्वालन के सँग गोमधि आयो ।
बाँसुरी मैं उन मेरोई नाम सुग्वालन के मिस टेरि सुनायो ।
ये सजनी सुनि सास के त्रासनि नन्द के पास उसासन आयो ।
कैसी करौं रसखानि नहीं चित चैन नहीं चित चोर चुरायो ॥
मो मन मोहन को मिलिकै सबही मुसकानि दिखाय दई ।
वह मोहनि मूरति रूपमयी सबही चितई तब हौं चितई ।
उनतौ अपने अपने घर की रसखानि भली बिधि राह लई ।
कछु मोहि को पाप पस्यो पल मैं पग पावत पौरि पहार भई ॥
मेरो सुभाव चितैबे को माइ री लाल निहारि कै बंशी बजाई ।
वा दिन तें मोहि लागी ठगौरी सी लोग कहै कोइ बावरी आई ।
यो रसखानि घिस्यो सिगरो ब्रज जानत वे कि मेरो जियराई ।
जो कोऊ चाहै भलौ अपनौ तौ सनेह न काहू सों कीजिये माई ॥

## कवित्त

ग्वालन संग जैबो बन ऐबो सुगाइन लै
    हेरि तान गैबो हा हा नैन फरकत हैं ।
ह्याँ के गजमोतीमाल वारो गुँजमालन पै
    कुंज सुधि आये हाय प्रान धरकत हैं ॥
गोबर को गारौ सु तौ मोहि लगै प्यारौ कहा
    भयो महल सोने को जटित मरकत है ।
मंदर ते ऊँचे यह मंदिर हैं द्वारिका के
    ब्रजके खिरक मेरे हिये खरकत हैं ॥

## सवैया

रसखानि सुन्यो है वियोग के ताप मलीन महाद्युति देह तिया की ।
पंकज सो मुख गो मुरझाइ लगी लपटैं बिनस्वासहि या की ।
ऐसे में आवत कान्ह सुने हुलसे सरके तरकी अँगिया की ।
यों जग जोति उठी तनकी उसकाइ दई मनौ बाती दिया की ॥

## कबित्त

कहा रसखानि सुख संपति सुमार कहा
    कहा तन जोगी ह्वै लगाये अङ्ग छार को।
कहा साधे पञ्चानल कहा सोय बीच जल
    कहा जीत लाये राज सिन्धु आरपार को।
जप बार बार तप सँजम बयार ब्रत
    तीरथ हजार अरे बूझत लबार को।
कीन्हों नहीं प्यार नहीं सेयो दरबार चित्त
    चाह्यो न निहार जोपै नन्द के कुमार को॥
कंचन के मन्दिरनि दीठ ठहरात नाहिँ
    सदा दीपमाल लाल मनिक उजारे सौं।
और प्रभुताई अब कहाँ लौं बखानौं
    प्रतिहारन की भीर भूप टरत न द्वारे सौं।
गङ्गाजी में न्हाइ मुक्ताहलहू लुटाइ बेद
    बीस बार गाइ ध्यान कीजत सवारे सौं।
ऐसे ही भये तो नर कहा रसखानि जोपै
    चित्त दै न कीनो प्रीत पीतपटवारे सौं॥

## सवैया

द्रौपदी औ गनिका गज गीध अजामिल सों कियो सो न निहारो।
गोतमगेहनी कैसी तरी प्रह्लाद को कैसे हस्यो दुख भारो।
काहे कों सोच करै रसखानि कहा करिहैं रविनन्द बिचारो।
ता खन जा खन राखिये माखनचाखनहारो सो राखनहारो॥
देस बिदेस के देखे नरेसन रीझि की कोऊ न बूझ करैगो।
तातों तिन्है तजि जानि गिस्यो गुन सो गुन औगुन गाँठि परै गो।
बाँसुरीवारो बड़ो रिझवार है स्याम सो नैकु सुढार ढरैगो।
लाड़िलो छैल वही तो अहीर को पीर हमारे हिये की हरैगो॥
कंस के क्रोध की फैल गई जबहीं ब्रजमण्डल बीच पुकार सी।
आइ गये तबहीं कछनी कसिकै नटनागर नन्दकुमार सी॥

ह्वै रद को रद पैंचि लियो रसखानि इहै मन आई बिचार सी ।
लागी कुठौर लई लखि तोर कलङ्क तमाल ते कीरत डार सी ॥

## कवित्त

आपनो सो ढोटा हम सबही को जानत हे
दोऊ प्रानी सबही के काज नित धावहीं ।
ते तौ रसखानि अब दूर ते तमासो देखैं
तरनितनूजा के निकट नहि आवहीं ।
आन दिन बात अनहितुन सो कहौं कहा
हितू जेऊ आये ते ये लोचन दुरावहीं ।
कहा कहौं आली खाली देत सब ठाली पर
मेरे बनमाली कों न काली ते छुड़ावहीं ॥

## सवैया

लोग कहैं ब्रज के रसखानि अनन्दित नन्द यशोमति जू पर ।
छोहरा आजु नयो जनम्यो तुम सों कोउ भागभस्यो नहिँ भू पर ॥
वारि कै दाम सवार करौ अपने अपचाल कुचाल लल्ू पर ।
नाचत रावरो लाल गुपाल सों काल सों व्याल कपाल के ऊपर ॥

## कवित्त

आई खेलि होरी ब्रजगोरी वा किसोरी संग
अङ्ग अङ्ग रंगनि अनंग सरसाइगो ।
कुकुंम की मार वापै रंगनि उछार उड़ै
बुक्का औ गुलाल लाल लाल तरसाइ गो ।
छोड़ै पिचकारिन धमारिन बिगोइ छोड़ै
तोड़ै हियहार धार रंग बरसाइगो ।
रसिक सलोनो रिझवार रसखानि आज
फागुन में औगुन अनेक दरसाइगो ॥
गोकुल को ग्वाल कालिह चौमुंह की ग्वालनि सों
चाँचर रचाइ एक धूमहि मचाइगो ।

हियो हुलसाय रसखानि तान गाइ बांकी
सहज सुभाइ सब गाँव ललचाइगो ।
पिचका चलाइ और जुवती भिजाइ, नेह
लोचन नचाइ मेरे अंगहि बचाइगो।।
सासहि नचाइ भोरी नन्दहि नचाइ खोरी
बैरनि सचाइ गोरी मोहि सकुचाइगो ।।

## सवैया

इक ओर किरीट लसै दुसरी दिसि नागन के गन गाजत री ।
मुरली-मधुरी-धुनि ओंठन पै उत डामर नाद से बाजत री ।
रसखानि पितम्बर एक कँधा पर एक बघंबर राजत री ।
कोउ देखहु संगम लै बुड़की निकसे यह भेख बिराजत री ।।
यह देख धतूरे के पात चबात औ गात सो धूली लगावत हैं ।
चहुँ ओर जटा अटकैं लटकैं फनि सेंक फनो फहरावत हैं ।
रसखानि जेई चितवैं चित दै तिनके दुख दुन्द भजावत हैं ।
गज खाल कपाल की माल बिसाल सो गाल बजावत आवत हैं ।।
बैद की औषधि खाइ कछू न करै वह संजम री सुनि मो से ।
तो जल पानि कियो रसखानि सजीवन जानि लियो सुख तोसो ।
येरी सुधामयी भागीरथी निपतत्थि बनै न सनै तुहि पोसें ।
आक धतूर चबात फिरै बिष खात फिरैं सिव तेरे भरोसें ।।
बैन वही उनको गुन गाइ औ कान वही उन बैन सोँ सानी ।
हाथ वही उन गात सरैं अरु पाइ वही जु वही अनुजानी ।
जान वही उन प्रान के संग औ मान वही जु करै मनमानी ।
त्यों रसखानि वही रसखानि जु है रसखानि सो है रसखानी ।।

——:o:——

## 6.—MUBARAK.

Syed Mubarak Ali Bilgrami, born in 1640 V. E. in Bilgram, was a great Arabic, Persian and Sanskrit scholar besides being a good Hindi poet. It is believed that he compiled a hundred verses on each of the ten parts of the heroine's body of which only two have come down to us, the *Tilashatak* and the *Alakashatak*. His poetry is sweet and full of Utprekshas and Rupaks. We have given in this collection his *Tilashatak*, and a few verses of the *Alakashatak*.

—:o:—

# मुबारक

## तिल-शतक

### दोहा

गोरे मुख पर तिल लसै ताहि करौं परनाम ।
मानहुँ चन्द बिछाय के बैठे सालिकराम ॥
मुख तिल लिख्यो बनाय बिधि ताहि न जानै कोय ।
एकै अच्छर प्रेम को पढ़ै सु पंडित होय ॥
गोरे मुख पर तिल लसत मेटत है दुखदंद ।
मानहुँ बेटा भानु को रह्यो गोद लै चन्द ॥
चिबुक कूप, रसरी अलक, तिल सुचरस दृग बैल ।
बारी बार सिँगार की सींचत मनमथ छैल ॥
अलक डोर, बंसी सुतिल, छबि जल, वसुधा बाल ।
रूप चटोरा, मीन दृग, फँसत आइ ततकाल ॥
तिल तरुनी के चिबुक में सो आरसी अनूप ।
मन मुख देखै आपनो सूझै काम अनूप ॥
काजर कजरौटीन तें लीजै दृगन लगाय ।
यह तिल काजर चिबुक में बिधि रचि धरो बनाय ॥
सुमन बसावत तिलन में यह जानत सब कोय ।
तिल जु बसावत सुमन को नेह नबेलो होय ॥
तियकपोल पर तिल लसत चमकत बदन अनूप ।
मानहुँ दामिन में लसत महामोह को रूप ॥
तियकपोल पर तिल लसत यह मति जानै कोय ।
सोम अंक में सीत निसि रह्यो सकुचिके सोय ॥
रसना रस अधरन परसि दृगन रूप मन साति ।
सबन देत है सब कछू तिल चिन्ता बहु भाँति ॥
मन जोगी आसन कियो चिबुक गुफा में जाय ।
रह्यो समाधि लगाय के तिल सिल द्वारे लाय ॥
इन्द्रधनुष सोइ आड़ है हँसन दामिनी एह ।
लटचुरवा तिल गाल पर मनमोहन को मेह ॥

अरु तिल के खंडन किये होत चोकनी देह ।
ऐसे तिल जु कपोल पर देखे लगै सनेह ॥
अलक डाभ तिल गाल यों अँसुवन को परवाह ।
नींदहि देत तिलंजली नैना तुम बिनु नाह ॥
नित तिल-सालिगराम को अँसुवन न्हावत नैन ।
माँगत पलक प्रणाम करि पिय देखन दे चैन ॥
तन कञ्चन, हीरा हँसनि, बिद्रुम अधर बनाय ।
तिल मनि स्याम जड़े तहाँ बिधि जरिया उजराय ॥
तिल जु कपोल अमोल दुति मनि बरनत मनमोद ।
गई कुहू* धरि आपनो कुँवर इन्दु के गोद ॥
बेनी तिरबेनी बनी तहँ मन माघ नहाय ।
इक तिल के आहार तें सब दिन रैन बिहाय ॥
यह ऐसी बरनन करत मुख लागे बकवाद ।
तिल तरुनी के चिबुक में कवि रसना रसवाद ॥
मुखससि से। सोभा करे उड़ मोतिन के जोत ।
अँगदुति दामिन मेघ तिल जोति परस्पर होत ॥
चिबुक दिठौना बिधि कियो दीठि लागि जनि जाइ ।
सो तिल जगमोहन भयो दीठहि लेत लगाय ॥
मुख बनाय बिधि देखि के चेत सो भये अचेत ।
केस लिखत लेखनि डगी चिबुक छींट यहि हेत ॥
बीर जो बेझो राखिये लगत बान तेहि जाय ।
तिल बेझो उलटे गड़े नैन बान में आय ॥
तेरो मुख-ससि चाँदनी तम निसि यह कहँ जाय ।
सिमिट सकुच तिल नाम लै सरन गह्यो है आय ॥
तिल कपोल कञ्चन तुला इक पलरा तिल डारि ।
तोलन को सम कोउ नहीं रह्यो बिरंचि बिचारि ॥
और अंग सब छांड़ि के तिल ही सों क्यों प्यार ।
सोध कियो बिधि चिबुक में ममता को अनुसार ॥

---

* अमावस्या ।

पटिया आँगन पैार का लट छट छड़िया काम ।
तिल जु चिबुक पर लसत है सो सिंगार-रस-धाम ॥
बोर कसौटी पर लगे रेखा हू पुनि पाग ।
तिल जु कसौटी रीझ की कनक चिबुक रहि लाग ॥
चिबुक-सरूप समुद्र में मन जान्यो तिल नाव ।
तरन गयो बूड्यो तहाँ रूप कहर दरियाव ॥
बदन चंद, मंगल अधर, बुध बानी, गुरु अंग ।
सुक्र दसन, तिल सनि लसे अम्बर पिय रवि संग ॥
बेसरि मोती मीत मन कँपै दियो लटकाय ।
तिल हबसी लट ताजिनो कहै अनत क्यों जाय ॥
हास सतोगुन, रज अधर, तिल तम दुति चित रूप ।
मेरे दूग जोगी भये लये समाधि अनूप ॥
मन्द हँसनि दुति दामनी मेह चिबुक तिल चित्त ।
जो गरजै बरसै नहीं तरसै चातक-चित्त ॥
नाक ढेकुला* डोल तिल, अलक लेजु, कर मैन ।
कूप चिबुक की गाड़ परि प्यावत पंथी नैन ॥
छत्र तलोना लट चमर गाल सिँहासन साज ।
सोहत तिल राजाधि सम अंग सुदेसर साज ॥
बोयो बीज सिँगार तिल तिय-कपोल छबि-खेत ।
लखि रोमाँच अंकुर उठे पियतन में किहि हेत ॥
मन्द हँसन दुति दसन की तियकपोल छबि देत ।
मुख बाँटे तिल-चाँवरी नैन बधाई लेत ॥
तेरे तिलको तनक लखि बैठि गयो मन अंध ।
अरुझ्यो बार सिंगार ज्यों बदन रूप की संध ॥
तो छबि बदन अनूप लखि पलकैं करैं सलाम ।
कारे तिलको चाखि के लोचन भये गुलाम ॥
क्यों न होय प्रभु जगत का सम्पति सुक्खनिधान ।
जा दुख ते द्विजराज को दीनों है तिलदान ॥

* A contrivance for drawing water.

पानिप भस्यो कपोल बिधि तहँ तिल धस्यो बनाय।
मुंह लावत नहिँ पावई मन चेँटी मँड़राय ॥
बरुनी तरकस द्वहुँ दिसा भ्रू धनु लोचन भाल।
अलक सेल अति लसत हैं तिल कपोल पर ढाल ॥
ज्यों निसदिन शिव के सदा शिवा रहति अरधंग।
त्योंही मुख पर तिल लसै ससि के सदा निसंक ॥
जग देखत अंग चाँदनी भयो सुतिल अँधियार।
तिल तिल मेटत राति नहिँ भयो सकल उजियार ॥
काम जारि कीनी भसम बिरही मानति नांहि।
जानत हैं जियतो रह्यो मुख तिल-कैला मांहि ॥
अलक खुलीले काम को भई खेल को चाड़।
टारे टरत न गेंद तिल पस्यो चिबुक की गाड़ ॥
तिल चारो पानिप सलिल अलक फन्द पल जार।
मन पच्छी गहि के किते डरे श्रवन पेडार ॥
क्यों सकुचति हे सुन्दरी घूँघट सों मुख काढ़।
ससि सम तेरो मुख तुल्यो भयो एक तिल बाढ़ ॥
रूप सिंधु में बहत हैं मनि को उतरो जाइ।
तिल जलालिया पथर है गाल कहर दरियाइ ॥
मुख चन्दहि निज जानि के तिल सिँगार रह्यो जानि।
हँसनि हास्यरस आपुही बसी निकट हित जानि ॥
सोभित तिल जु कपोल पर मो पै कह्यो न जाय
जानु यहै मुख-कमल पर भौंरा बैठो आय ॥
तिल कपोल पर सोहई यह मति जानहु जीय।
तिल-हिय लोचन तारिका देखन निकसी पीय ॥
पानिप भरो कपोल यह सुरसरि ज्यों जगदीस।
तिल नहिँ तामें देखिये बूड्यो मन को सीस ॥
तेरे मुखको देखि के कमल पस्यो जल जाय।
अरु तिल को वे हैास करि अलि राख्यो बैठाय ॥
तेरे मुख को देखि ससि कारिख लई लगाय।
नाम कलंकी ह्वै गयो घटै बढ़ै पछिताय ॥

दृग-काजर रंजक भरे अलक फिरंग बन्दूक ।
तिल गोली मन लच्छ को मारै मदन अचूक ॥
तिल बेंदी मन एकरा बिधि की है यह रीति ।
गाल-पटा मै लिखि दियो मुखहि दसो दिसि जीति ॥
मन में मनु चितई जबै गस्यो दसनछद गाल ।
तिल न होय यह स्याम जू नील पस्यो तेहि काल ॥
तिल नहिँ मुहर बनाय के मुखहि दई बिधि आप ।
तातें सब के दृगन पर करी तारिका छाप ॥
मृगमद नाहिन मृगन में ऊढ़त है दिन राति ।
तिल तरुनी के चिबुक में सोई मृगमद भाँति ॥
छई रोग मन को भयो कर देखी सब मूर ।
मोती जस्यो मृगांक तिल तासों ह्वै हैं दूर ॥
होरी खेलै मैन नित अधर गुलाल सुधार ।
तिल चोाया के चहबचा देखत मन दिय डार ॥
मन मुख बैना कर सबै लागन को ललचाहिँ ।
जित तित ते मग लोह ज्यों तिल चुम्बक तन जाहिँ ॥
तिल तारो चिबुकहि लग्यो क्यों करिये एतबार ।
मन को तारी ज्यों लगे खुले सरूप भँडार ॥
रती स्याम तिल पाय के तुलो कनक सम जाय ।
देखो गति जो चिबुक की अतुलित भो तिल पाय ॥
विधि कपोल टिकिया करी तहँ तिल धरो बनाय ।
यह मन छुधित फकीर ज्यों रहे टकटकी लाय ॥
निसि सो सीसा सोधि के कान-कोठरी ताय ।
तिलक कियो है गाल में लखे जात बिचु जाय ॥
तिल गुटिका तियगाल में जित चाहे तित जाय ।
नैन पैठि हिय पैठि के मन में बैठो आय ॥
तिल काजर चिबुके पस्यो जिन अँखियन में आय ।
ते अँखियाँ ताही बसे कोउ न सके लखाय ॥
तेरो तिल वो तिलोत्तमा तौल तुले सम जाय ।
वह उठि के स्वर्गहि गई तैं भुमि रही घिराय ॥

सिद्धिपीठि मुख ससि कियो ओमो तिल गजवाम ।
काम जपै जै कामना सिव सों करु संग्राम ॥
बेनी नदी सिंगारु की लट बरहा दुहुँ ओर ।
चिबुक खेत तिल बीज ये सींचे काम किसोर ॥
जगमोहन काजर सुतिल दियो बिधाता तोहि ।
जब जब आँखिन में परे मोहि लेत मन मोहि ॥
तिय को मुख सुन्दर बन्यो बिधि फेस्यो परगार ।
तिल जु बीच को बिन्दु है गाल गोल इक ढार ॥
जिय जो हुतो सो तिल भयो तिल जु ह्वै गयो पोव ।
जिय को तिल तिल जीव को त्योंही लाग्यो पोव ॥
चावर हे गेहूँ रहे कबौं उरद ह्वै आय ।
कबहूँ मुदगर, चिबुक तिल सरसों देत फुलाय ॥
या मिसि पोय कपोल को कहै आँगुरी लाय ।
अधर मिठाई लेन को चेंटी लागी पाय ॥
तिलक दण्ड दृग पात है नासा तिल को फूल ।
तिल जु चिबुक पर तिल फस्यो यहै नेह को मूल ॥
तिल तरुनी के चिबुक में कापै बरनो जाय ।
बचन सुनन को निकट मनु कोइलि बैठो जाय ॥
छाँड़ि छाँड़ि कै लेत है चेंटी तिल मुख माँहि ।
मुख मन तिल चेंटी गही क्यों हो निकसत नाँहि ॥
बिधि तिल कीनो चिबुक पर मनौ दिठौना दीन्ह ।
देखत तिल जिव टरत नहिँ सब को टोना कीन्ह ॥
रोमावलि बेनी भृकुटि अलक स्याम छवि रास ।
सब तें तिल भारी भयो चिबुक गाड़ पर पास ॥
सैन बैन सब साथ है मन में सिच्छा भाव ।
तिल आपन श्रृंगार रस सकल रसन को राव ॥
बेनी गज नैना तुरंग लट बैरख फहराइ ।
तिल आपुन श्रृंगार रस सकल रसनि को राइ ॥
बाँधि दिये हैं, छोड़िके मुक्ति दिये लटकाय ।
तिल कलिजुग के राज में दई अनीत चलाय ॥

हास स्वेतदुति, पीत मुख, अधर लाल, तिल स्याम ।
रंग परस्पर छबि बढ़े ससि ते मुख अभिराम ॥
अधर बिम्ब, दाख्यो दसन, तिल दामुनि सरसाइ ।
रूप लवन अति सँग बन्यो स्वाद न बरनो जाइ ॥
बदन-सरोवर रूप को तिल मनु तहाँ तराय ।
चिबुक-गाड़ के भौन में पस्यो न निकस्यो जाय ॥
मोहन काजर काम को काम दियो तिल तोहि ।
जब जब अँखियन में परे मोहि लेत मन मोहि ॥
उर सरिता बिच तिल बन्यो जोबन लहरैं लेइ ।
बिरही डूब्यो जात है सीस दिखाई देइ ॥
तिल एकै देख्यो बदन चुपस्यो तनिक फुलेल ।
मैं मन चुपस्यों आपनो वाही तिल के तेल ॥
जग मोहन काजर सुतिल दियो बिधाता तोहिं ।
एकै तिल के देखते मोहि लियो मन मोहिं ॥
गोरी के मुख एक तिल सो मोहि खरो सुहाइ ।
मानहुँ पंकज की कली भौंर बिलंब्यो आइ ॥
मोहन मुख पर तिल निरखि मैं करि जानो खेल ।
अब मोहि जारत रैन दिन वाही तिलको तेल ॥
गौर बदन तिल स्याम सँग दरस मदन मद जाइ ।
केसरि रंग चिरमी गिरी जनु तिल तनिक लखाइ ॥
बिषय नाम बिख्यात जग तिय तिल सकल बनाय ।
तिलन दयाल कपोल बल बिष को चिन्ह लखाय ॥
बाल दयाल बिसाल छबि तिल कपोल परताप ।
जगत करन मनु तिल दई जगत बिषै की छाप ॥
नैन महल, बरुनी सुचिक, पुतरी मसनद साज ।
तिल तकिया तामें सुमन दै बैठो महराज ॥

—:o:—

# • अलक शतक

अलक मुबारक तियबदन झलकत झलक अपार ।
चली चन्द के बीच तें मनो जमुन की धार ॥
तिय नहात जल अलक तें चुअत नयन की कोर ।
मनु खञ्जनमुख देत अहि अम्मृत पौंछि निचोर ॥
दीनों तिय लटकाय लट लीनौ मन अटकाय ।
ज्यों ज्यों निछुटावति झटकि त्यों त्यों अति लपटाय ॥
टीको जरित जराय को अलक लसत तेहि पास ।
मनु फनि परसत सूर कहँ प्रगटत प्रेम प्रकास ॥
अटकि मुबारक मति गई लूटि सुखन की मोट ।
लटापोट ह्वै लपटिगो लटकत लटकी ओट ॥
लसत मुबारक तियअलक लगिके भौहँ-कमान ।
साजे मनो सरोज-कर मनो नाग के बान ॥
रही मुबारक अलक लगि सिंदुरबिन्दु जु भाल ।
चली मोहि डसि नागिनी भई रुधिरमुखि लाल ॥
लखो मुबारक अलक तियमुख पर जग्यो सुहाग ।
चलो अमी प्रति चन्द पै पौंछि पटकि जनु नाग ॥
छुटी अलक ह्वै रंग ह्वै लगी दृगन की कोर ।
खैंचत मनो खेलार मन खजंन-जोरी जोर ॥
तिय-कपोल पर अलक झुकि झलकत ओप अपार ।
मनो मयन के बीच तें उपजी लता सिंगार ॥
झलक मुबारक अलक की लसत बदन की सींव ।
सेली मनसिज की मनो मेली ससि के ग्रींव ॥
अलक छुटी मुख पर रही करत डंक परबेस ।
मानहुँ ससि को सूर को साँपिन कहति सँदेस ॥
छुटो चन्दन भाल तें अलक उपर छबि देत ।
डसो उलटि मनु नागिनी उदर बिराजत सेत ॥

तिय मुख अलक बिलोकि के लहत मुबारक संच।
धनुष उतारि मनोज मनु ससि पर धरत प्रतंच॥
निछुटो टीको भाल तें अटक्यो लट के छोर।
मनो फिरावत मो हियो चन्द लए चकडोर॥
चुम्यो मुबारक चिबुक चलि अलक-छरी को मूल।
तृषावन्त नागिनि चली मनहु रूप के कूल॥
बीच मुबारक चिबुक के लपटी अलक बिराजु।
बसी चन्द बीचहि मनो ब्यालिनि ब्यापी आजु॥
लखौ मुबारक अलक सों लाँबो अलक सोहात।
मानहुँ फूल बँधूक तें नागिनि निकसी जात॥
लगि दृगअंजन ढिग अलक देत मुबारक मोद।
जनु साँपिनि सुत आपनो भेंटति भरि भरि गोद॥

—:o:—

## 7—USMAN.

Usman is not mentioned in the *Modern Vernacular Literature of Hindustan.* He is, however, a great poet and his *Chitrawali* evidently, an imitation of Jaisi's *Padmawat* is a standard work in Hindi literature. He wrote in pure and simple Hindi unaffected by the pedantry of Sanskrit scholars. He was a son of Sheikh Hasan of Ghazipur and a follower of the famous saint Nizamuddin Chishti. He wrote his book, in 1022 H. corresponding to 1670 V. E. when Jehangir was reigning Emperor of India. His description of Englishmen is remarkable as they had come to India only thirteen years before the completion of this book.

The book describes the loves of Sujan, a son of Raja Dharnidhar Panwar of Nepal, and Chitrawali, daughter of Raja Chitrasen of Rupnagar. At the end the writer says that the whole is an allegory.

The story of *Chitrawali* is not based on historical facts like the *Padmawat* as Panwars never ruled in Nepal.

The extract describes the pains of separation of Chitrawali and is taken from the scholarly edition of the book by Babu Jaganmohan Varma, published by the Kashi Nagri Pracharini Sabha.

—:o:—

# चित्रावली

## विरह खंड

चित्रावलि चितवै पंथ लागी ।
भंवै चहूँ दिसि चितवन लागो ॥
भूख गई औ नींद नसानी ।
कन्तपियास पियै का पानी ॥
परगट ढारि सकै नहिं आँसू ।
बिरहा गुपुत करै तन नासू ॥
दारुन धाइ संग दिन राती ।
प्रेम दुरावै तिय मृदु छाती ॥
कुल की लाज बिरह तन गोवै ।
परगट हँसै गुपुत महँ रोवै ॥
निकट न बोल अहित जो होई ।
आँसु उसास न चरचै कोई ॥
कुटुँब लाज नहिँ करै सिँगारा ।
बैसन्दर होइ होइ सब जारा ॥
मंजन करि पहिरावहीं बरन बरन तन चीर ।
तेउं तेउं दूनो परजरै बिरहा-अनल सरीर ॥
जो तन पहिर चीर रतनारा ।
बिरह-अगिन जनु धुकै अँगारा ॥
सिखा फुलेल सखी जो डारा ।
जनु सिर परी बिरह की धारा ॥
कंचन तिलक मदन को गाँसी ।
जरी सीस जनु ताहि की डाँसी ॥
अंजन पल सुहाइ नहिं लागा ।
दुहूँ नैन जनु बिरह सरागा ॥
बेसर बरत जानु बिषमढ़ी ।
छिन छिन डसै बदन पर चढ़ी ॥

पान खात मुख भा रतनारा ।
बिरह-पीर जनु रकत उडारा ॥
मोतिहार गर कंचन हाँसा* ।
जनु गिवं† परा बिरह कर फाँसा ॥

भुआ टांड़ औ बलय कर अँगुरिन मुँदरी टूट ।
सब तन बन्धन बिरह के प्रान सकै नहिँ छूट ॥

खुँभिया कान सेल की जोरी ।
बिरहै आनि हनी दुहुँ ओरी ॥
हिये डोल मुकुताहल-हारु ।
बिरहा जनु उर हनै कटारु ॥
कटि किंकिनि काटै तन दाधा ।
मानहुँ कीन्ह चहै दुइ आधा ॥
चूरा चूरै देह दुहेली ।
पायल मानहुँ पांवरि मेली ॥
अनवट महँ जनु बिष औरसा‡ ।
बिछिया बीछु होइ पग डसा ॥
दाहै सब सिँगार तन जेता ।
कुल की लाज सहै दुख एता ॥
जरै अँगार परै जनु छारा ।
चन्दन लागि दहै तन सारा ॥

मान जगत परगट जरै पावक बिरह सरीर ।
धन बिरहिन औ धन हिया गुपुत सहै जो पीर ॥

धाई मुख बरचै चषु जोआ ।
कबहूँ परगट हँसि कै रोआ ॥
कबहूँ रहै सूर तन जोई ।
आँसु ढरै न बरचै कोई ॥

* हँसली ।

† ग्रीवा ।

‡ भरा ।

कबहुँ सखी सो मनमुख जोवा ।
करि करि याद करै दिन रोवा ॥
कबहुँ अगर लै निकट जरावै ।
धूम देखि चखु जल भरि आवै ॥
देखै धाइ सेज दिन भीजी ।
कहै राति हौं बहुत पसीजी ॥
निसि मुख गोइ सेज जो सोवै ।
नींद न आउ भोर लहुँ रोवै ॥
लोयन सजल उठै बौरानी ।
धोवै बदन बेगि लै पानी ॥

गुपुत प्रेम जल लोयन चाहहिँ परगट कीन्ह ।
अतिहि चतुर चित्रावली बातन गोवै चीन्ह ॥

दिन एक रोइ रँगमति सोँ कहा ।
अब नहिँ जाइ बिरहदुख सहा ॥
कब लगि जरौं बिरह की आगी ।
अब परगट ह्वै चाहै लागी ॥
बिरहा बली अनल हैा दही ।
हिरदै लागि रहै नहिँ गही ॥
दूतन भये बहुत दिन गये ।
तेऊ जाइ तहँहि के भये ॥
कै सो देस अति आह सुहावा ।
जो तहँ गा सो बहुरि न आवा ॥
कै सो अजहुँ तेहि पाइन्हि नाहीं ।
कै वह रूप नहीं जग माँही ॥
बीते बारह मास दुहेली ।
गुपत रोइ छः ऋतु परहेली* ॥

सुनु सखि छन इक कान दै कहौं पीर सब तोंहि ।
जैसे बारह मास ए छः ऋतु बीते मोंहि ॥

---

* Spent.

ऋतु बसन्त नौतन बन फूला ।
जहँ तहँ भौंर कुसुम-रँग भूला ॥
आहि कहाँ सो भँवर हमारा ।
जेहि बिनु बसत बसन्त उजारा ॥
रात-बरन पुनि देखि न जाई ।
मानहुँ दवाँ दहूँ* दिसि लाई ॥
अंग सुबास चढ़ै जनु चाँटे ।
फूल अँगार कली जनु काँटे ॥
कोकिल पपिहा करै पुकारा ।
बोलत बोल साँग उर मारा ॥
रतिपति दुरद रितुपती बली ।
कान न देह आह दलमली ॥
दहुँ केहि बन बस सिंह हमारा ।
कस न आइ गज-बिरह सँहारा ॥

पुहुप सरासन पनच अलि मनमथ धरे चढ़ाइ ।
पंच बान छिन छिन हने बिरहिन उर समुहाइ ॥

ग्रीषम तपनि तवै जग माँही ।
जिय कायर ताकै परछाँही ॥
सूर आगि सिर पर बरसावै ।
बिरहा भीतर देह जरावै ॥
हौं बिच जरौं अगिन दुइ माँही ।
जरत न परै दिष्ट परछाहीं ॥
जेठ जरनि दुख जाइ न काढ़ा ।
कन्त कलप दहुँ केहि बन बाढ़ा ॥
बिरह-दवा पुनि जाइ न हेरी ।
परगट भई अगिन की ढेरी ॥
कोइ न मया मरोही आवै ।
कतहुँ छाँह की बाह सुनावै ॥

* Ten

रसना पिउ पिउ रटत सुखानी ।
प्रेमपियास पियै को पानी ॥
ग्रीषम पुहुमि अनल भई पथिक चलै किमि कोइ ।
मगु जोवत नैना जरे धुआँ न परगट होइ ॥
दूभर रितु जब पावस लागी ।
घन बरसै घिउ हम तन आगी ॥
जिमि जिमि परै मेघ जलधारा ।
तिमि तिमि उर सों उठै लुआरा ॥
श्याम रैनि महँ कोकिल बोला ।
बिरह जराइ कीन्ह तन झोला ॥
दामिनि सरग दीन्ह जनु बाढ़ी ।
चमक देखाइ लेइ जिउ काढ़ी ॥
का सों कहौं बिथा जिउ केरी ।
का की होउँ पाँव परि चेरी ॥
स्याम घटा औ सेज अकेली ।
जागि जाइ सब रैन दुहेली ॥
बिरह-समुन्द जानु अति बाढ़ा ।
को गहि भुज जल बूड़त काढ़ा ॥
ऊँच खाल जग जल भरे भये समुद औगाह ।
सखी पथिक जहँ तहँ टिके को लै आवै नाह ॥
सरद समै अति निरमल राती ।
कंत बाजु* सहि बिहरै छाती ॥
राति निखंड चकाव पुकारी ।
मानहुँ काढ़ि सेल उर मारी ॥
ससि पारधि भा पारस† बाँधा ।
किरन बान चारहुँ दिसि साँधा ॥
जहाँ जाय यह मन-मृग भागी ।
बिरह-आगि चारहु दिसि लागी ॥

---

* बाहर ।

† पार्श्व, किनारा ।

केतिक जाइ सकल निसि बीती ।
बरबस रहौं बाँधि उर थीती* ॥
आपु माँह किमि सखी मिलाहीं ।
जलपरवाह दुहूँ पल माहीं ॥
झुके नींद बरबस चखु आई ।
आँसु-दरेर साथ बहि आई ॥
गुपुत मदन दौ परचरै प्रगट दहै दुजराजु ।
सखी प्रान घट क्यों रहै कँत पियारे बाजु ॥
हिम ऋतु यह बिरहानल बाढ़ा ।
कंत बाजु दुख जाइ न काढ़ा ॥
परै तुषार बिषम निसि सारी ।
सिसकी लेति रहौं मैं बारी ॥
ते न फिरे जे गये बसीठो ।
बरै लागि उर मदन अँगीठी ॥
बिरह सराग करेज पिरोवा ।
चुइ चुइ परै नैन जो रोवा ॥
उरध उसास पौन परचारा ।
धुकि धुकि पंजर होइ अँगारा ॥
बड़ी रैनि जीवन सुठि थोरा ।
चेत न परै दिष्टि जनु भोरा ॥
पूस मास अति निसि अधिकाई ।
सो धन जान जो बिरह जगाई ॥
थके नैन बरु देखते घटै न कोऊ दुःख ।
बाढ़े सिर पर गुर दोऊ एक सरि परि ए दुःख ॥
सिसिर समीर सरीर सँतावै ।
जाड़ेहु नैन नीर भरि आवै ॥
झुरकै पौन करेजा काँपा ।
बरिया बिरह रहै नहि झाँपा ॥

---

*स्थिति ।

श्रीपंचमि मानहिं सब लेगू।
पूजहिं देवता बिलसहिं भोगू॥
हैा कुलकानि प्रेम बिच बसी।
हिरदे रुदन अधर पर हँसी॥
सखिन गुलाल आनि सिर डारा।
परगट भा जनु बिरह-लुवारा॥
अब लहु रही गुपुत यह आगी।
अब परगट होइ चाहै लागी॥
केहि आगे लै यह सिर मारौं।
सिर की आगि सहे नहिं पारौं॥

अब तन होरी लाइकै होइ रहौं जर छार।
चहुँ दिसि मारुत संग होइ ढूढ़ौं प्रानअधार॥

अबलहुँ सखी गुपुत हैा जरी।
अब जिउ रहिय न एकौ घरी॥
पिँजरा महँ जस पंछी घेरी।
औ पग परी लाज की बेरी॥
पंछी बन महँ करै पुकारा।
हाइ न कोऊ बरजनहारा॥
हम तन बिरह रहा होइ रोगू।
परगट होउँ तो मारैं लोगू॥
परगट लाज कहत पै माटी।
दुइ कर बीच भई हैा चाँटी॥
घटपिँजर चहुँ दिस ते टूटा।
प्रानपरेवा चाहै छूटा॥
अधरन आइ रहा जिय मोरा।
जाइ बहुर मन लाज निहोरा॥

कबहुँ अधर कबहूँ हिये जानति हैा केहि भाइ।
अति व्याकुल तेहि कन्त मगु झाँकि झाँकि जिउ जाइ॥

सुनि कै बिरह कही रंगमती।
ऐसी जरै सोई धन सती॥

परगट जरै सती सो नाँही ।
गुपत जरै सो सती सराहीं ॥
जेहि कारन दुख सहै सरीरा ।
मिलि है आइ राखु मन धीरा ॥
पहिले दुःख सहै जो कोई ।
तो पाछे सुख पावै सोई ॥
पहिले दुख पाछे सुख होई ।
तब अनूप नग पावै कोई ॥
कागहि सब तन करिखा सारा ।
छुवै जाइ तब पद मनियारा* ॥
मान हि अस्थल बाँधि जो लावै बीरो दुक्ख ।
सींचि नैन जल तरु करै तौ पावै फल सुक्ख ॥
सुनु चित्रिनि एक बात सुहाई ।
मिले कंत सो कहौं उपाई ॥
कोटि जतन कै बहु दिसि धावै ।
बिनु सेवा कोई कन्त न पावै ॥
महादेव देवतन्ह के पीता ।
इन्द्र सेइ इन्द्रासन जीता ॥
जो इच्छा कर सेवै कोई ।
परसन होइ देइ पै सोई ॥
महादेव कर खपर भरावहु ।
जोगिन कहँ बैसाइ जेंवावहु ॥
ता पर बोलि देहु कछु दाना ।
दान हींच सरगहु ते आना ॥
दान देत जनि लावहु धोखा ।
हींछा मिलै होइ सन्तोषा ॥
गाँठ दीन्ह चित्रावली उन गैानी कहि बात ।
खप्पर भरौं सहस दस जब आवै सिउरात ॥

---

* Reference to the crow pecking the feet of Sita in the *Ramayana*.

## 8—SENAPATI.

### B. 1662 (?)

"Senapati was a devotee of Bindraban and the author of a standard work, the *Kavya Kalpadrum*.*

Subsequent researches have brought to light another work of Senapati called the *Kavitwa Ratnakar*, a copy of which was kindly obtained for me by Pandit Shyam Bihari Misra from the library of the late Pandit Jugal Kishor Misra (Brijraj) of Sitapur district. A close study of these two have shown that Senapati was one of the greatest poets of Hindi. According to Misra Brothers he was a son of Parasuram Dikshit and a pupil of Hiramani and his native village was somewhere on the banks of the Ganges. His *Kavitwa Ratnakar* was compiled in 1706 V. E. when he says his hair had turned gray and he wanted to spend the remaining years of his life in devotion to the Lord. †

This book is divided into six *tarangas* ( waves ) and each of them treats of a different subject. The last describes the story of the *Ramayana* and passages scattered throughout his writings show that he was votary of the Lord Rama though he lived in Bindraban.

I have selected the *Shadrituvarnan*, a description of the seasons. The manuscript is full of errors of commission and omission. I have tried to correct them though I am fully aware that the additions may have spoiled the beauty of the original.

—:o:—

---

* *Modern Vernacular Literature of Hindustan*, p. 67.

† This throws some doubt on the date of his birth as given in the *Saroj*.

# कवित्व रत्नाकर

## तृतीय तरंग

### षट्-ऋतु-वर्णन

### कवित्त

बरन बरन तरु फूले उपबन बन,
सोई चतुरंग संग दल लहियतु है।
बन्दी जिमि बोलत बिरद बीर कोकिल है,
गुंजत मधुप गुनगन गहियतु है।
आवै आस पास पुहुपन की सुबास सोई
सोंधे के सुगन्ध माँझ सने रहियतु है।
सोभा को समाज, सेनापति सुखसाज आज
आवत बसन्त ऋतुराज कहियतु है॥

मलयसमीर सुभ सौरभधरन धीर
सरवर नीर जन मज्जन के काज के।
मधुकर-पुंज पुनि मंजुल करत गुंज,
सुधरत कुंज सम सदन समाज के।
व्याकुल बियोगी जोग कै सकै न जोगी जहाँ
बिहरत भोगी सेनापति सुखसाज के।
सघन तरल सत बोलै पिककुल सबै
देखो हिय हुलसत आये ऋतुराज के॥

लसत कुटजघन चंपक पलास बन
फूली सब साखा जे हरत जीउ चित्त हैं।
सेत पीत लाल फूल जाल है बिसाल तहाँ
आछे अलि मदार जे काजर के मित्त हैं।
सेनापति माधव महीना भरि नेम करि
पढ़े द्विज कोकिल करत घोष नित्त हैं।
कागर रंगीन पै प्रवीन ह्वै बसन्त लिख्यो
मानो काम चक्कवै के बिक्रम-कवित्त हैं॥

लाल लाल टेसू फूलि रहे है बिसाल संग
स्याम रंग भेंट मानौ मसि में मिलाये है।
तहाँ मधु काज आय बैठ मधुकरपुंज
मलय पवन उपवन बन धाये है।
सेनापति माधव महीना में पलास तरु
देखि देखि भाउ कविता के मन आये है।
आधे अनसुलगि सुलगि रहे आधे मानौ
विरही दहनकाम कैला परचाये हैं॥
केतक असोक बन चंपक बकुल कुल
कान धौं वियोगिनी के ऐसे बिकराल है।
सेनापति साँवरे की सूरति (सुहावनी सु)
सुरति कराइ करि डारत विहाल है।
दच्छिन पवन एती ताहू की दवन जऊँ
सूने (है) भवन परदेस प्यारो लाल है।
लाल है प्रबाल फूले देखत विसाल तरु
फूले हैं रसाल पै रसाल उर साल है॥
सरस सुधारी फूलवारी राजमंदिर मैं
सोर करै मोर गान कोकिल बिराव कै।
सेनापति सुखद समीर है सुगंध मन्द
हरत सुरतश्रम सीकर सुभाव के।
प्यारो अनुकूल कहूँ करत करनफूल
कहूँ सीसफूल पावड़ेव मृदु पाव के।
चैत में विभात साथ प्यारो अलसात लाल
जात मुसकात फूल बीनत गुलाब के॥

## कुंडलिया

तरुनी के फूले बिबिध देखि भये मयमंत।
परे बिरह बस काम के लागे सरस बसंत।

लागे सरस बसंत सघन उपवन बन राजत ।
कोकिल के कल गीत मधुर सेनापति साजत ।
तजे सकुच को भाव भाव तजि मान मनीके ।
सुरनर मुनि सुखि संग रंग राचे तरुनी के ॥
दच्छिन धीर समीर पुनि कोकिल कल कूजंत ।
कुसुमित साल रसाल युतजोबन शोभावंत ।
जोबन शोभावंत कंत कामिन मनोज बस ।
सेनापति मधु मास देखि बिलसत प्रमोद्रस ।
द्रस हेत त्रिय लिखत पिय सिखरावहु अच्छिन ।
हरहु हीयसंताप आइ हिलि मिलि सुख दच्छिन ॥

इति बसंत वर्णन

जेठ नजिकाने सुधरत खसखाने तह-
खाने ताख खानेन सुधारि झारियतु है ।
होति है मरम्मति बिबिध जलजंत्रन की
ऊँची ऊँची अटा ते सुधा सुधारियतु है ।
सेनापति अतर गुलाब अरगजा सार
तार साजि हार मोल लै लै धरियतु है ।
ग्रीषम के बासर बराइवे को नीके नीके
राजभोग काज साज यों समाजियतु है ॥
वृष को तरणि तेज सहसौ करणि तपै
ज्वालनि के जाल बिकराल बरसत है ।
तचति धरनि जगु झूरतु झरनि सीरी
छाँह को पकरि पंथी पंखी बिरमति है ।
सेनापति नेक दुपहरी ढरकत होत
धमका बिषम जो न पात खरकत है ।
मेरे जान पौन सीरे ठौर कोप करि कौनो
घरी एक बैठि कहूँ घामै बितवत है ॥
सेनापति डरै दिनकर के चलत लुवैं
नदी नद कुवें कोपि डारत सुखाइ के ।

चलत पवन मुरझात उपबन बन
लाग्यो है तवन जरो भूतलौ तचाइके ।
भीषम तपत ऋतु ग्रीषम सकुच ताते
सीकर चपत तहखाननि में जाइके ।
मानौ सीतकाल सीतलता के जमाइबे को
राखे हैं बिरंचि बीज धरा में धराइ के ॥
प्रात भूप न्हात करि असन बसन गात
पैंधि सभा आत जौलौं बासर सोहात है ।
पीछौ अलसाने प्यारी सँग सुख साने
बिरहत खसखाने जब घाम नियरात है ।
लागे हैं कपाट सेनापति रंगमन्दिर के
परदा परे न खरकत कहूँ पात है ।
कोई न भनक ह्वै के चनक मनक रही
जेठ की दुपहरी की मानौ अधरात है ॥
काम के प्रथम जाम बिहरै उसीर धाम
साहेब सहित बाम धाम बितवत है ।
नेक होत साँझ जाय बैठत सभा के माँझ
भूषन बसन फेरि और पहिरत है ।
ग्रीषम के बासर बड़ाई बरनी न जाय
सेनापति कवि कहबे को उमहत है ।
सोइ जागे जानै दिन दूसरो भयो है बातैं
काल्हि कीसी करैं भोर भोर के कहत है ॥
सेनापति तपति तपन उतपति तैसो
छायो उतपति ताते बिरह बरत है ।
लुवन की लपटैं तें चहूँओर लपटैं
पै ओढ़े साल लपटैं न चैन उपजत है ।
गगन गरद धूँधि दसौ दिसा रही रूँधि
मानौ नभ भार की भसम बरषत है ।
बरनि बताई छिति व्योम की तताई
जेठ आयो आतताई पुटपाक सौं करत है ॥

तपत है जेठ अग जात है झरनि जसो
ताप की तरनि मानौं झरनि झरत है।
इतहि असाढ़ उठी नूतन सघन घटा
सीतल समीर हिय धीरज हरत है।
आधे अँग ज्वालनि के जाल बिकराल आधे
सीतल सुभग मोद ही-तल भरत है।
सेनापति ग्रीषम तपत ऋतु भीषम है
मानौ बड़वानल सो बारिध बरत है॥
सुन्दर बिराजैं राजमन्दिर सु ताके बीच
सुखद निसेनी तैसी सीकर उसीर की।
उछरै सलिल जलजंत्र ह्वै बिमल उठै
सीतल सुगन्ध मन्द लहरि समीर की।
भीने है गुलाब तन सने है अरगजा सोँ
छिरकी पटीरनीर टाटी तीर तीर की।
ऐसे बिहरत दिन ग्रीषम के बितवत
सेनापति दम्पति मया ते रघुबीर की॥
छूटत फुहारे तेई बरसा सरिस ऋतु
और सुखदाई है सरद छिड़काय की।
हेमत शिशिर हू ते सोरे खसखाने जहाँ
छिन रहै तपनि मिटति सब काय की।
फूले तरुवर फुलवारी फूलन की भर
सेनापति सोभा सी बसन्त के सुभाय की।
ग्रीषम के समै साँझ राजमहलन माँझ
पाइयतु शोभा षट ऋतु समुदाय की॥
ग्रीषम तपति हरि प्यारे नव जलधर
सेनापति सुख सिरजे हैं दँपतिन की।
भुव तरवर जीव सकल सजत घन
धरत कदंबतरु कोमल कलीन की।
सुनि घन घोर मोर कूकि उठे चहूँ ओर
दादुर करत सोर भोर जामिनीन की।

काम धरे बाढ़ तरवारि तीर जमदाढ़
आवत असाढ़ परी गाढ़ बिरहीन की ।।
सुधा के भवन उपबन बीच छूटे नल
सलिल सरल धार ताते निकरत है ।
उरध गमन करि ताकी छबि को निहारि
सेनापति कछु बरनन को करत हैं ।
मति कोउ तरु बिन सींच रहि गयो होइ
ताको फिरि सींचो यह जिय में धरत है ।
याते मानो जल जलजंत्र के कपट करि
बाग देखिबे को ऊपर (हि) उछरत है ॥

कुंडलिया

पवन परम ताते लगत सहि नहिं सकत सरीर ।
बरषत रबि सहसौ करनि अवनि तपति के तीर ॥
अवनि तपति के तीर नीर मज्जन सीतल तन ।
सेनापति रति करति नारि धर मुक्ता भूषन ॥
भूषन मंदिर बास सकल सूकत सरितागन ।
पात पात मुरझात जात बेली बन उपबन ॥

कबित्त

बृष चढ़ि महाभूतपति ज्यों तपत अति
सुखवत सिन्धु सब सरवर सोतु है ।
धनुष को पाइ खग तीर सों चलत मानों
कै रही रजनि दिन पावत न पोतु है ।
सेनापति उकुति जुगति सुभगति मति
रीझत सुनत सब कबिन के गोतु है ।
याते जानी जाति जिय जेठ में सहसकर
दिनकर पूस में सहसपाइ होतु है ॥
आई ऋतु पावस, कृपा उत न कीनी कंत
छाइ रह्यो अंत उर बिरह दहत है ।
गरजत घन तरजत है मदन लर-
जत तन मन नीर नैनन बहत है ।

अंग अंग भंग बोलै चातक बिहंग
प्रान सेनापति श्याम संग रंगहि चहत है।
सुनि धुनि कोकिल की बिरही न को किलको
केकी के सुने ते प्रान पकिय रहत है॥
दामिनि दमक सुर चाप की चमक
स्याम घटा की घमक अति घोर घन घोर तें।
कोकिला कलापी कल कूजत है जित तित
सीतल है ही-तल समीर झकझोर तें।
सेनापति आवन कहो है मनभावन
सो लाग्यो तरसावन बिरह जुर जोर तें।
आयो सखि सावन बिरह-सरसावन
लग्यो है बरसावन सलिल चहुँ ओर तें॥
दामिनी की दमक सो मंद बिहँसत बग-
माल है विसाल सोई मोतिन को हारो है।
बरन बरन घन रंगित बसन तन
गरज गरूर सोइ बाजत नगारो है।
सेनापति सावन की बरषा नवल बधू
मानौ है बराति साजि सकल सिँगारो है।
त्रिविध बरन पस्रो इन्द्र को धनुष लाल
पन्ना सो जटित मानो हेम खगवारो है॥
दूर यदुराई सेनापति सुखदाई देखो
आई ऋतु पावस न पाई प्रेमपतियाँ।
धीर जलधर की सुनत धुनि धरकी
सुदरकी सुहागिन की छोह भरी छतियाँ।
आई सुधि बर की हिये में अति खरकी
सु मेरे प्रानप्यारे यह प्रीतम की बतियाँ।
बीती औधि आवन की लाल मनभावन की
डग भई बावन की सावन की रतियाँ॥
गगन अगन घनाघन ते सघन तम
सेनापति नेकहू न नैन मटकति है।

हीय की दमक जोग तन की भमक
    छाँड़ि चपला चमक आन सोन अटकत है ।
रबि गयो दबि मानौ ससि है उघरि गयो
    तारे तोरि डारे सेन कहू पुटकत है ।
मानो महा तिमिरि तै भूलि गई बाट
    तातै रबि ससि तारे कहूँ भूलि भटकत है ॥
नीके हैा निठुर कंत मन लै पधारे अंत
    मैन मयमंत के से बासर बराइ हैाँ ।
आसरो अवधि केसोँ अब ज्यौँ बितीत भई
    दिन दिन पीत भई रही मुरझाइ हाैँ ।
सेनापति प्रानपति साँचो हैा कहति एक
    पाइकै तिहारे पाइ प्राननि कैा पाइ हौँ ।
डरी हैाँ अकेली घन देखि के डरी हैाँ खाय
    बिष की डरी हैाँ घनश्याम मरि जाइ हैाँ ॥
सेनापति उनये नये जलद सावन के
    चारहू दिसनि घूमरत भरे तोय के ।
सोभा सरसाने न बखाने जात केहू भाँति
    आने हैं पहार मानो काजर के ढोय कै ।
घन सो गगन छयो तिमिर सघन भयो
    देखि ना परत मानौ गयो रबि खोय के ।
चारि मास भरि स्याम निसा को भरम करि
    मेरे जान याही मे रहत हरि सोय के ॥
उन एते दिन लाये आली अजहूँ न आये
    उन एते मोह भरी काजर पहार से ।
काम के बसीकरन डारै अब सीकरन
    ताते ते समीर जे है सीतल तुसार से ।
सेनापति स्याम जू को बिरह छहरि रह्यो
    फूल प्रतिकूल तन डारत पजार से ।
मोर हरषन लागे घन बरषन लागे
    दिन बरषन लागे बरष हजार से ॥

अब आयो भादौं मेह बरषै सघन कादौं
　　सेनापति बिन जादौपति क्यों बिहात है।
रबि गयो दबि छबि अंजन तिमिरि भयो
　　भेद निसि दिन को न केहू जान्यो जात है।
होति चकचौंधी जोति चपला के चमक ते
　　सूझि ना परत (कछू) पीछे अधरात है।
काजर ते कारो अँधियारो भयो गगन में
　　घुमरि घुमरि घन घोर घहरात है॥

## कुंडलिया

बरसत घन गरजत सघन दामिन दिये अकास।
तपति हरी सफलौ करी सब जीवन की आस॥
सब जीवन की आस पास नूतन तिन अनगन।
सोर करत पिक मोर रटत चातक बिहँगगन॥
गगन छिपे रवि चन्द हरष सेनापति सरसत।
उमगि चले नद नदी सलिल पूरन सर बरसत॥
सारँग धुनि सुनि पीय को सुधि आवत अनुहारि।
तजि धीरज बिरही बिकल सबै रहे मनुहारि॥
सबै रहे मनुहारि सेज (सोवैं) जुवती जन।
ते आपुन ते जाइ धाइ भेटत प्रीतमतन॥
मतन मान के चलहिं देखि चपला जलधर रँग।
सेनापति अति मुदित निरषि बासरो निसा-रँग॥

इति वर्षा-ऋतु-वर्णन

---

पावस निकास तातें पायो अवकास भयो
　　जोन्ह को प्रकास सोभा ससि रमनीय को।
विमल अकास होत बारिज बिकास
　　सेनापति फूले कास हित हंसन (के) हीय को।
छिति व गरद मानों रंगे हैं हरद सालि
　　सोहत जरद को मिलावै हरि पीय को।

मत्त हैं दुरद मीठे खंजन दरद, ऋतु
आई है सरद सुखदाई सब जीय को ॥
खंड खंड सब दिगमंडल जलद सेत,
सेनापति मानौ शृंग फटिक पहार के।
अंबर अडंबर सों उमड़ि घुमड़ि छिन
छिछि कै छछारै छिति अछिन उछार के।
सलिल सहल मानो सुधा के महल
नभ तूल के पहल किधौं पवन अधार के?
पूरब को साजत हैं रजत से राजत हैं
गग गग गाजत गगन घन कार के ॥
विविध बरन सुर चाप के न देखियत
मानौ मनि भूषन उतारिबे के भेष हैं।
उन्नत पयोधर बरसि रस गिर रहे
नीको न लगत फीके सोभा को न लेस हैं।
सेनापति आये ते सरद ऋतु फूलि रहे
आस पास कास खेत खेत चहूँ देस हैं।
जोबन हरन कुंभयोनि उदये ते भई
बरषा बिरध ताके सेत मनौ केस हैं ॥
कातिक की राति थोरी थोरी सियरात
सेनापति है सोहात सुखी जीवन को गन है।
फूले हैं कुमुद फूली मालती सघन बन
फूल रहे तारे मानौ मोती अनगन है।
उदित बिमल चंद चाँदनी छिटकि रही
राम को सो जसु अध उरध गगन है।
तिमिरि हरन भयो सेत है बरन सब
मानहुँ जगत छीरसागर मगन है ॥
इति शरदऋतु वर्णन

---

प्रात उठि आइबे को तेलहि लगाइबे को
मलि मलि न्हाइबे को गरम हमाम है।

ओढिबे को साल जे बिसाल है विविध रंग
बैठिबे को सभा जहाँ सूरज को धाम है ।
धूप को अगरु सेनापति सौंधौं सौरभ को
सुख करिबे को छिति अंतर को धाम है ।
आये अगहन हिम पवन चलन लागे
ऐसे प्रभु लोगन को होत बिसराम है ॥
सीत को प्रबल सेनापति कोपि चढ़ो दल
निबल अनल गयो सूर सियराइ के ।
हिम के समीर तेई बरषै विषम तीर
रहो है गरम भौन कोनन में जाइ के ।
धूम नैन रह लोग आगि पर गिर रहे
हियसों लगाइ रहे नेक सुलगाइ के ।
मानौ भीत जानि महा सीत ते पसारि पानि
छतियाँ की छाँह राख्यो पावक छपाइ के ॥
आयो सखी पूसौ भूलि कंत सो न रूसो
केलि ही सो मन मूसौ सीउ जो सुख लहत है ।
दिन की घटाई रजनी की अघटाई,
सीतताई हू को सेनापति बरनि कहत है ।
याही ते निदान प्रात वेग ही न होत
होत द्रौपदी के चीर सम राति को महत है ।
मेरे जान सूरज पताल तप तछै साँझ
सीतलो सतायो कहलाइके रहत है ॥
पूस के महीना कामदेव ना सहीना जाति
भोगही के चोसनि बिरह है अधीन के ।
भोरहू को सीत सेनापति न छूटो त्योंही
राति आइ जाति है दुखिन गन दीन के ।
दिन की नन्हाई सेनापति बरनी न जाइ
रंचक जताई मन आई परबीन के ।
दामिन ज्यों भानु ऐसे जात हैं चमकि जोग
फूलत हू पावत कमल सरसीन के ।

बरसै तुषार बहै सीतल पवन अति
कंपमान उरहू के धीर न धरति है ।
राति न सिराति सरसाति बिथा बिरही के
मदन अराति जोर जोबन करत है ।
सेनापति स्याम हम धन है तिहारी
हमै मिलौ बिन मिले सीत पार न परति है ।
और की कहा है सबिताऊ हिमऋतु जानि
सीत को सतायो धन रासि में परत है* ॥

## कुंडलिया

मारगशीरष पूस में सीत हरन उपचार ।
नीर समीर सुतीर सम जनमत सरस तुसार ।
जनमत सरस तुसार है रमनी संग रहिये ।
कीजे जोबन भोग जनम जीवन फल लहिये ।
तपत तूल तंबूल अनल अनुकूल होत जग ।
सेनापति धनवास सदन न बिदेस न मारग ॥

इति हेमन्तऋतु वर्णन

---

सिसिर में ससि को सरूप पावै सविताऊ
दामिन की दुति धाम हू में दमकति है ।
सेनापति होत सीतलता सहसगुनी
रजनी की झाईं वासर में झमकत है ।
चाहत चकोर सूर ओर दृगछोर करि
चकवाकि छाती तजि धीर धमकति है ।
चन्द के भरम होति मोद है कुमोदिनी के
ससि सँक पंकजिनी फूलि न सकत है ॥
सिसिर तुषार के वोषार से उखारत है
पूस बीते होत हाथ पाइ सूने ठिरकै ।

---

*A pun on the two meanings of धन = women and Sagittarius.

घोस की छुटाई की बड़ाई बरनी न जाय
सेनापति पाय कछु सोच के सुमिरि के ।
सीत ते सहसकर सहसचरन ह्वै के
ऐसे जात भाजि तम आवत है घिरि के ।
जौलों कोकी कोक को मिलत तौलों होत राति
कोक अधबीच ही ते आवत है फिरि के ॥

अब आयो माह प्यारो लागत है नाह रवि
करत न दाह जैसो अवरेखियतु है ।
जानिये न जात बात कहत बिलात दिन
छिन सो न तातो तन को बिसेखियतु है ।
कलप सी राति सो तो केहू ना सिरात सोये
सोइ सोइ जागे पै न प्रात पेखियतु है ।
सेनापति मेरे जान दिनहू में राति होत
दिन मेरे जान सपने में पेखियतु है ॥

रवि दिन दूलह के अरुन चरन पाइ
पाइ हो सुभग जिन्है पाइ पोर जाति है ।
ऐसे मनोरथ माह मास की रजनि जिन
ध्यान सों गवाई और प्रीति ना सोहाति है ।
सेनापति ऐसी पद्मिनी को दिखाइ नेक
दूर ही ते दैके जाति होन इहि भाँति है ।
कछू वह फूलि रही कछू अनफूली ऐसे
तन मन फूलबे की साध न बुझाति है ॥

जोर जड़कालो आयो परत प्रबल पालो
लोगनि को लालो परी जिये कित जाइ के ।
ताप्यो चाहत बारि कर तिन न सकत टारि
मानो हैं पराए ऐसे भए ठिठुराइ के ।
चित्र के से लिख्यो तेजहीन दिनकर भयो
अति सियराइ घाम गयो पतराइ के ।
सेनापति मेरे जान सीत के सताये सूर

राखे है सकोरि कर अंबर छिपाइ के ।
परे ते तुसार भयो झार पतझार ही को
पीरी सब डार सो वियोग सरसति है ।
बोलत न पिक कोऊ मैान ह्वै रही है आस
पास निरज़ास नैन नीर बरसति है ।
सेनापति केली बिन सुन री सहेली माह
मास न अकेली बनबेली बिलसति है ।
बिरह ते छीन तन भूषन मलीन दिन
मानहु बसंत कंत काम तरसति है ॥
तब न सिधारी साथ, मीड़ति है अब हाथ
सेनापति बिना यदुनाथ दुख ऐस हैं ।
चले मनरंजन के अंजन की भूली सुधि
मंजन की कहा उनही के गूंधे केस हैं ।
बिछुरे गोपाल लागे फागुन कराल
ताते भईहै बिहाल अति मैले तन भेस हैं ।
फूले हैं रसाल ते तो भये उर-साल सखी
डारु न गुलाल रंग, लाल परदेस हैं ॥
चैारासी समान कटिकिंकनी बिराजति है
संकर ज्यों पग जुग जेहरि बनाई है ।
दैारी बसँभार उर अंचल उघरि गयो
उच्च कुच कुंभ चमू चाँचरि मचाई है ।
लालन गुपाल घोरि केसरि को रंग लाल
भरि पिचकारी मुँह ओर को चलाई है ।
सेनापति धायो मत्त काम को गयंद जानि
चैाप करि चपे मानौ चरखी छुटाई है ॥
नवल किशोरी भोरी केसरि ते गोरी छैल
होरी में रही है मद जोवन के छकि के ।
चंपे कैसो आज अति उन्नत उरोज पीन
जाके बोझ खीन कटि जात है लचकि के ।

लाल है चलायो ललचाय ललना को देखि
उर उघराये उरबसी ओर तकि के।
सेनापति सोभा को समूह कैसे कह्यो जात
रह्यो है गुलाल अनुराग सो झलकि के॥

### कुंडलिया

मकर सीत बरषत बिषम कुमुद कमल कुम्हिलात।
बन उपबन फीके लगत पियरे जे उतपात।
पियरे जे उतपात जात जाड़ो दारुण अति॥
सो दूनो बढ़ि जात चलत मारुत प्रचंड गति।
भये नेक माहौरि* कठिन लागै सुठि हिमकर॥
सेनापति गुन यहै कुपित दंपति संग हिमकर॥

—:o:—

* Winter rain

## 9—BIHARILAL.

Flourished about 1700 to 1720 Sambat.

All that has been ascertained about this great poet is that he was a Mathur Brahman of the Kakor sect and was born in 1660, in Baswagobindpur near Gwalior. His early life was spent in Bundelkhand but after his marriage he removed to Muttra. He was court poet of Mirza Jaisinha of Jaipur. Amar Sinha Chaube, court poet of Bundi claims descent from him.

His fame rests on the *Satsai* or collection of seven hundered *dohas*. "The elegance, poetic flavour and ingenuity of expression of this difficult work are considered to have been unsurpassed by any other poet." It is one of the most precious gems of Hindi literature and has secured for him a seat in the glorious company of Sons of Song only next after Tulsidas and Surdas. It has been the subject of numerous commentaries and imitations and has won the admiration of not only Hindus but Musalman writers as well, three of whom have written commentaries on it.

The text of the accompanying extracts has been carefully collated from several standard editions including one by the late B. Ambikadatt Vyas of Patna.

—:o:-

# सतसई

मेरी भवबाधा हरौ राधा नागरि सोइ ।
जातन की झाईं परे श्याम हरित-द्युति होइ ॥
ससि मुकुट कटि काछिनी कर मुरली उर माल ।
यहि बानिक मो मन बसहु सदा बिहारीलाल ॥
अधर धरत हरि के परत ओंठ डीठ पट जोति ।
हरित बाँस की बाँसुरी इन्द्र-धनुष सो होति ॥
सोहत ओढ़े पीतपट श्याम सलोने गात ।
मनो नीलमणि सैल पर आतप पस्यो प्रभात ॥
सखि सोहत गोपाल के उर गुंजन की माल ।
बाहेर लसत मनौ बहै दावानल की ज्वाल ॥
मोर-मुकुट की चन्द्रिकनि यों राजत नँदनंद ।
मनु ससिसेखर की अकस किय सेखर सत चंद ॥
मकराकृति गोपाल के कुंडल सोहत कान ।
धस्यो मनहु हिय-धर समर ड्योढ़ी सतल निसान ॥
कितो न गोकुल कुलबधू काहि न केहि सिख दीन्ह ।
कौने तजी न कुलगली ह्वै मुरली-सुर-लीन ॥
नित प्रति एकत ही रहत भेस बरन मन एक ।
चहियत जुगुलकिसोर लखि लोचन-जुगुल अनेक ॥
गोपिन सँग निसि सरद की रमत रसिक रस-रास ।
लहाछेह* अति गतिन की सबन लखे सब पास ॥
सेद सलिल रोमाँच कुश गहि दुलहिनि अरु नाथ ।
दियो हियो संकल्प करि हाथ लिये ही हाथ ॥
छुटी न सिसुता की झलक झलक्यो जोबन अङ्ग ।
दीपति देह दुहून मिलि दिपति ताफता†-रङ्ग ।

---

* A particular kind of dance in which each spectator thinks that the dancer is explaining his gestures to him.

† تافتہ = धपछांह ।

तिय तिथि तरनि किसोर वय पुन्यकाल सम दौन ।
काहू पुन्य न पाइयत बैस-संधि-संक्रौन ॥
नव नागरि-तन मुलक लहि जैाबन आमिल जोर ।
घटि बढ़ि तें बढ़ि घटि रकम, करी और की और ॥
देह दुलहिया की बढ़ै ज्यौं ज्यौं जोबन-जोति ।
त्यौं त्यौं लखि सैातैं सबै बदन मलिनदुति होति ॥
मानहु मुख दिखरावनी दुलहिन करि अनुराग ।
सास सदन मन ललन हूँ सैातिनि दियो सुहाग ॥
छुटै न लाज न लालचौ प्यौ लखि नैहरगेह ।
सटपटात लोचन खरे भरे सकोच सनेह ॥
पिय बिछुरन को दुसह दुख हरष जात प्यौसार ।
दुर्योधन लौं देखियत तजत प्रान इहिँ बार ॥
देखत कछु कौतुक इतै देखैा नेक निहारि ।
कब की इकटक डटि रही टटिना अँगुरिन फारि ॥
घाम घरीक निवारिये कलित ललित अलिपुंज ।
जमुना-तीर तमाल तरु मिलत मालती-कुंज ॥
हरषि न बोली लखि ललन निरखि अमिल सँग साथ ।
आँखिन ही में हँसि धस्यौ सीस हिये पर हाथ ॥
न्हाइ पहिरि पट उठि कियैा बेंदी मिस परनाम ।
दृग चलाय घर कों चली बिदा किये घनस्याम ॥
चितवत जितवत हित हिये किये तिरीछे नैन ।
भीजे तन दोऊ कँपैं क्यौं हूँ जप निवरैं न ॥
पग धोवति पड़ी घसति लसत अनँगवति तीर ।
धसति न इन्दीवरनयनि कालिन्दी के नीर ॥
नहिँ अन्हाय नहिँ जाय घर चित चिहुँट्यौ तकि तीर ।
परसि फुरहरी लै फिरति बिहँसति धसति न नीर ॥
खरी भीर हू भेदि कै कित हू ह्वै इत आय ।
फिरै दीठ जुरि दीठ सों सब की दीठ बचाय ॥
कहत नटत रीझत खिझत मिलत खिलत लजि जात ।
भरे भौन में करत हैं नैननि हीं सब बात ॥

दीठि-बरत बाँधी अटनि चढ़ि आवत न डरात ।
इत उत तें चित दुहुँन के नट लौं आवत जात ॥
कंजनयनि मंजन किये बैठी व्यौरति बार ।
कच अँगुरिन बिच दीठि दै चितवति नंदकुमार ॥
जुरे दुहुँनि के दृग झमकि रुके न झीने चीर ।
हलकी फौज हरौल* ज्यौं परत गोल पर भीर ॥
पहुँचत डटि रन सुभट लौं रोकि सकैं सब नाँहिं ।
लाखन हूँ की भीर में आँखि वहीं चलि जाँहिं ॥
दूरौ खरे समीप को मानि लेत मनमोद ।
होत दुहून के दृगन हीं बतरस हँसी बिनोद ॥
सटपटाति सी ससि मुखी मुख घूँघट-पट ढाँकि ।
पावक-झर सी झमकि कै गई झरोखा झाँकि ॥
पल न चलै जकि सी रही थकि सी रही उसास ।
अबहीं तन रितयौ कहा मन पठयो किहिँ पास ॥
नाम सुनत ही ह्वै गयौ तन औरै मन और ।
दबै नहीं चित चढ़ि रह्यो अबै चढ़ायें त्यौर ॥
पूछे क्यों रूखी परति सगबग रही सनेह ।
मनमोहन-छबि परकटी कहै कँट्यानी देह ॥
प्रेम अडोल डुलै नहीं मुख बोलै अनखाय ।
चित उनकी मूरति बसी चितउन माँहिँ लखाय ॥
ऊँचे चितै सराहियत गिरह कबूतर लेत ।
दृग झलकित मुलकित बदन तन पुलकित किहिँ हेत ॥
यह मैं तोही मैं लखी भगति अपूरब बाल ।
लहि प्रसाद-माला जुभौ तन कदम्ब की माल ॥
कोरि जतन कीजै तऊ नागरि, नेह दुरै न ।
कहे देत चित चीकनौ नई रुखाई नैन ॥
नैन लगे तिहिँ लगनि सौं छुटैं न छूटे प्रान ।
काम न आवत एक हू मेरे सौक सयान ॥

* Vanguard.

तू मत माने मुकतई किये कपट बत कोटि ।
जो गुनहीं तौ राखिये आँखिन माँहि अँगोटि ॥
धनि यह द्वैज जहाँ लख्यो तज्यो दृगनि दुखदन्द ।
तुव भागनि पूरब उयो अहो अपूरब चन्द ॥
परी यह तेरी दई क्यौं हूँ प्रकृति न जाय ।
नेह भरे हिय राखिये तू रूखिये लखाय ॥
औरै गति औरै बचन भयो बदन-रँग और ।
द्यौसक तें पिय चित चढ़ी कहै चढ़ौहैं त्यौर ॥
कहि पठई मनभावती, पिय आवन की बात ।
फूली आँगन मैं फिरै, आँगि न आँग समात ॥
तुहू कहति हौं आप हू समझति सौक सयान ।
लखि मोहन जो मन रहै तौ मैं राखौं मान ॥
दहैं निगोड़े नैन ये गहैं न चेत अचेत ।
हौं कसि कै रिस कौं करौं ये निरखैं हँसि देत ॥
मोहि लजावत निलज ये हुलसि मिलैं सब गात ।
भानु-उदय की ओस लौं मान न जान्यो जात ॥
राति दिवस हौंसे रहै मान न ठिक ठहराय ।
जे तौ अवगुन ढूँढ़िये गुनै हाथ परिजाय ॥
कपट सतर भौंहैं करी मुख सतरौंहैं बैन ।
सहज हँसौंहैं जानि कै सौंहैं करति न नैन ॥
नहिँ नचाय चितवति दृगन नहिँ बोलति मुसुकाय ।
ज्यौं ज्यौं रुख रूखो करति त्यों त्यों चित चिकनाय ॥
तो ही को छुटि मान गौ देखत ही ब्रजराज ।
रही घरिक लौं मान सी मान किये की लाज ॥
छला छबीले छैल को नवल नेह लहि नारि ।
चूमति चाहति लाय उर पहिरति धरति उतारि ॥
रहो गुही बेनी लखे गुहिबे के त्योनार ।
लागे नीर चुवावने नीठ सुखाये बार ॥
प्रिय प्राननि के पाहरू जतन करत नित आप ।
जाकी दुसह दसा भयें सौतिन हूँ सन्ताप ॥

रह्यो ऐंचि अन्त न लह्यो अवधि-दुसासन बीर ।
आली बाढ़त बिरह ज्यौं पञ्चाली को चीर ॥
हिय औरै सी ह्वै गई टरे अवधि के नाम ।
दूजे करि डारी खरी बैारी बैारे आम ॥
छप्यौ नेह कागद हिये भई लखाइ न टाँक ।
बिरह तचे उघरो सु अब सेंहुड़ को सा आँक* ॥
रहिहैं चंचल प्रान ये कहि कौन की अँगोट ।
ललन चलन की चित धरी कल न पलन की ओट ॥
अज्यौं न आये सहज रँग बिरह-दूबरे गात ।
अबहीं कहा चलाइयत, ललन, चलन की बात ॥
पूस मास सुनि सखिन पै साँई चलत सवार ।
गहि कर बीन प्रबीन तिय राग्यौ राग मलार ॥
ललन चलन सुनि पलन में अँसुआ झलके आय ।
भई लखाइ न सखिन हूँ झूठैं हीं जमुहाय ॥
चलत-चलत लौं लै चले सब सुख सङ्ग लगाय ।
ग्रीषम-बासर सिसिर-निसि पिय मो पास बसाय ॥
बिलखी डभकौंहैं चखन तिय लखि गमन बराय ।
पिय गहबर आयो गरो राखी गरैं लगाय ॥
बामा भामा कामिनी कहि बोलौ प्रानेस ।
प्यारी कहत लजात नहिं पावस चलत बिदेस ॥
मिलि चलि चलि मिलि मिलि चलत आँगन अथयो भान ।
भयो मुहूरत भोर तें पैारी प्रथम मिलान ॥
चाह-भरी अति रिस-भरी बिरह-भरी सब बात ।
कोरि सँदेसे दुहुन के चले पैारि लौं जात ।
भये बटाऊ नेह तज बाद बकति बेकाज ।
अब अलि देत उराहनौ उर उपजत अति लाज ॥

* Writing on paper with the milk of सेंहुड़ becomes visible on heat being applied to it.

मृगनयनी दृग की फरक उर उछाह तन फूल ।
बिनहीं पिय-आगम उमगि पलटन लगी दुकूल ॥
बाम बाहु फरकत मिलैँ जो हरि जीवनमूरि ।
तौ तौं ही सौं भेटिहौं राखि दाहिनी दूरि* ॥
मलिन देह वेई बसन मलिन बिरह के रूप ।
पिय-आगम औरै बढ़ी आनन ओप अनूप ॥
कियौ सयानी सखिन सौं नहि सयान यह भूल ।
दुरै दुराई फूल लौं क्यौं पिय आगम-फूल ॥
रहे बरौठे में मिलत पिय प्रानन के ईसु ।
आवत आवत की भई बिधि की घरी घरी सु ॥
भेटत बनत न भावतो चित तरसत अति प्यार ।
धरति उठाय लगाय उर भूषन बसन हथ्यार ॥
बिछुरे जिये सकोच यह मुख तें कहत न बैन ।
दोऊ दौरि लगे हिये किये निचौंहैं नैन ॥
आयो मीत बिदेस तें काहू कह्यौ पुकारि ।
सुनि हुलसी बिहँसी हँसी दोऊ दुहुँनि निहारि ॥
अहै कहै न कहा कह्यौ तो सो नन्दकिसोर ।
बड़बोली कत होति है बड़े दृगनि के जोर ॥
जदपि तेजरो† हालवर लगी न पलकौ बार ।
तउ खैंड़ो घर को भयो पैंड़ो कोस हजार ॥
फूली फाली फूलसी फिरति जो बिमल बिकास ।
भोर तरैयाँ होँहिँ ते चलत तोहि पिय-पास ॥
उठि ठकठक एतो कहा पावस के अभिसार ।
जान परैगी देखि ज्यौं दामिनि घन-अँधियार ॥
गोप अथाइन तें उठे गोरज छाई गैल ।
चलि बलि अलि अभिसार की भली सँझौखैं सैल ॥

* *Cf.* कहत प्रवीनराय आपनी न ठौर पाय सुनु बाम नैन या बचन प्रतिपारिहौं ।
जबहीं मिलैंगे मोहि धीरजनरिंद प्यारे दाहिनो नयन मूंदि तोही सौं निहारिहौं ॥
—Prabin Rai Paturi.

† تیزرو Fast trotter.

छप्यो छपाकर छित छयो तम ससिहर न सँभारि।
हँसति हँसति चलि ससिमुखी मुख तें आँचर टारि॥
सघन कुंज घन घन तिमिर अधिक अँधेरी राति।
तऊ न दुरि है स्याम यह दीपसिखा सी जाति॥
जुवति जोन्ह में मिलि गई नेक न होति लखाइ।
सौंधे के डोरे लगी अली चली सँग जाइ॥
निसि अँधियारी नील पट पहिरि चली पिय-गेह।
कहौ दुराई क्यौं दुरै दीपसिखा सी देह॥
अरी खरी सटपट परी बिधु आधे मग हेरि।
सङ्ग लगे मधुपन लई भागन गली अँधेरि॥
मिलि छाँहों अरु जोन्ह सौं रहे दुहुनि के गात।
हरि राधा इक संगही चले गली में जात॥
ललन सलोने अरु रहे अति सनेह सौं पागि।
तनक कचाई देति दुख सूरन लौं मुख लागि॥
फिरत जु अटकत कटनि बिन रसिक सु रस न खियाल।
अनत अनत नित नित हितनि कत सकुचावत लाल॥
कत सकुचत निधरक फिरौ रतियो खोरि तुम्है न।
कहा करौ जो जाइये लगैं लगौं हैं नैन॥
तेह तरेरौ त्यौर करि कत करियत दृग लोल।
लीक नहीं यह पीक की श्रुति-मनि-झलक कपोल॥
मैं तपाय त्रयताप सौं राख्यौ हियौ हमाम।
मति कबहूँ आवैं यहाँ पुलक पसीजे स्याम॥
सदन सदन के फिरन की सद न छुटै हरिराय।
रुचै तितै बिहरत फिरौ कत बिहरत उर आय॥
सुभर भलो तुव गुन-कननि पचयो कुबत कुचाल।
क्यों धौं दारयो* लौं हियो दरकत नहिं नँदलाल॥
मोहू सौं बातन-लगे लगी जीह जिहिं नाय।
सोई लै उर लाइये लाल लागियत पाय॥

* दाड़िम

दच्छिन पिय ह्वै बाम बस बिसराई तिय आन ।
एकै बासर के बिरह लागे बरष बितान ॥
मुह मिठास दृग चीकने भौंहैं सरल सुभाय ।
तऊ खरे आदर खरौ छन छन हियो सकाय ॥
दृग मींचत मृगलोचनी भरयो उलटि भुज बाथ ।
जान गई तिय नाथ कौ हाथ परस ही हाथ ॥
चिरजीवो जोरी जुरै क्यौं न सनेह गँभीर ।
को घटि ये वृषभानुजा वे हलधर के बीर ॥
तू रहि, सखि, हौं ही लखौं चढ़ि न अटा, बलि बाल ।
बिन ही ऊगे ससि समुझि दैहैं अरघ अकाल ॥
दियो अरघ नीचै चलौ संकट भाने जाय ।
सुचिती ह्वै औरैं सबै ससिहिं बिलोकैं आय ॥
रही दहैड़ी ढिग धरी भरी मथनियाँ बारि ।
कर फेरति उलटी रई नई बिलोअनहारि ॥
बेसर-मोती-दुति-झलक परी ओँठ पर आय ।
चूनो होइ न चतुर तिय, क्यौं पट पोँछो जाय ॥
टटकी धोई धोवती चटकीली मुख-जोति ।
फिरत रसोई के बगर जगर मगर दुति होति ॥
जाति मरी बिछुरत घरी जल सफरी की रीति ।
छन छन होति खरी खरी अरी जरी यह प्रीति ॥
द्वैज सुधादीधित-कला वह लखि दीठि लगाय ।
मनौ अकास अगस्तियाँ एकै कली लखाय ॥
बिधि बिधि कै निकरै टरै नहीं परे हू पा न ।
चितै कितै तैं लै धरयो इतौ इतै तन मान ॥
बतरस-लालच लाल की मुरली धरी लुकाय ।
सौंह करै भौंहनि हँसै देन कहै नटि जाय ॥
गुड़ी उड़ी लखि लाल की अँगना अँगना माँह ।
बौरी लौं दौरी फिरै छुवति छबीली छाँह ॥
लखि गुरुजन बिच कमल सौं सीस छुवायो स्याम ।
हरि-सम्मुख करि आरसी हिये लगाई बाम ॥

मैं हो जान्यौ लोयननि जुरत बाढ़ि है जोति।
को हो जानत दीठि कौं डीठि किरकिरी होति॥
हरि-छबि-जल जबतें परे तब तें छन निबरैं न।
भरत ढरत बूड़त तरत रहत घरी लौं नैन॥
अलि इन लोयन कौं कछु उपजी बड़ी बलाय।
नीर-भरे नित प्रति रहैं तऊ न प्यास बुझाय॥
अलि इन लोयन-सरनि को खरो विषम संचार।
लगे लगाये एक से दुहुअन करत सु मार॥
लोभ लगे हरिरूप के करी साँट जुरि जाय।
हौं इन बेची बीच ही लोयन बड़ी बलाय॥
नैना नेक न मानहीं कितौ कह्यौ समुझाय।
तन-मन हारे हू हँसैं तिनसौं कहा बसाय॥
ढरे ढार तेहीं ढरत दूजे ढार ढरैं न।
क्यों हूँ आनन आन सौं नैना लागत नैन॥
कहत सबै कवि कमल से मो मत नैन पषान।
नतरक कत इन बिय लगत उपजत बिरह-कृसान॥
साजे मोहन मोह कौं मोही करत कुचैन।
कहा करौं उलटे परे टोने लोने नैन॥
मोहू सौं तजि मोह दृग चले लागि उहि गैल।
छनक छ्वाय छबि-गुर-डरी छले छबीले छैल॥
नखसिख-रूप-भरे खरे तऊ माँगत मुसकान।
तजत न लोचन लालची ये ललचौं ही बान॥
जस अपजस देखत नहीं देखत साँवल-गात।
कहा करौं लालच-भरे चपल नैन चलि जात॥
लाज-लगाम न मानहीं नैना मो बस नाहिं।
ये मुँहजोर तुरङ्ग लौं ऐंचत हू चलि जाहिं॥
इन दुखिया अँखियानि कौं सुख सिरजो ही नाहिं।
देखे बनैं न देखते अनदेखे अकुलाहिं॥
को जानै ह्वै है कहा जग उपजी अति आगि।
मन लागे नैननि लगे चलै न मग लग लागि॥

बन तन कौं निकसत लसत हँसत हँसत इत आय ।
दृग-खंजन गहि लै गयो चितवनि-चेप लगाय ॥
दृग उरझत, टूटत कुटुम, जुरति चतुर सँग प्रीति ।
परति गाँठि दुरजन हिये, दई नई यह रीति ॥
हौं हिय रहति हई छई नई जुगुति यह जोइ ।
आँखिन आँखि लगी रहै देह दूबरी होय ॥
क्यौं बसिये क्यौं निबहिये नीति नेहपुर नाहिं ।
लगालगी लोयन करैं नाहक मन बँधि जाहिं ॥
जात सयान अयान ह्वै वे ठग काहि ठगैं न ।
को ललचाय न लाल के लखि ललचोहैं नैन ॥
चितवन बचत न हरत हठि लालन-दृग बरजोर ।
सावधान के बटपरा ये जागत के चोर ॥
डर न टरै, नींद न परै, हरै न काल-बिपाक ।
छन छाकै उछकै न फिर खरो बिषम छबि-छाक ॥
चख-रुचि चूरन डारि कै ठग लगाय कै साथ ।
रह्यो राखि हठ लै गयो हथाहथी मन हाथ ॥
कोने हूँ कोटिक जतन अब गहि काढ़ै कौन ।
भो मन मोहन-रूप मिलि पानी में को लौन ॥
फिरि फिरि चित उत ही रहत टुटी लाज की लाव ।
अङ्ग अङ्ग छवि भौंर में भयो भौंर की नाव ।
नई लगनि कुलकी सकुच बिकल भई अकुलाय ।
दुहूँ ओर ऐंची फिरै फिरकी लौं दिन जाय ॥
झटकि चढ़ति उतरति अटा नेक न थाकति देह ।
भई रहति नट को बटा अटकी नागरि नेह ॥
इततैं उत, उत तैं इतै, छन न कहूँ ठहराति ।
जक न परति चकई भई फिरि आवति फिरि जाति ॥
उर उरझ्यो चितचोर सौं गुरु गुरुजन की लाज ।
चढ़े हिँडोरे से हिये किये बनै गृहकाज ॥
उन हरकी हँसिकै उतै इन सौंपी मुसकाय ।
नैन मिले मन मिलि गयौ दोऊ मिलवत गाय ॥

उनकौ हित उनही बनै कोऊ करौ अनेक ।
फिरत काक-गोलक भयौ दुहूँ देह ज्यौं एक ॥
या के उर औरै कछू लगो बिरह की लाय ।
पजरै नीर गुलाब के पिय की बात बुझाय ॥
बसि सकोच-दसबदन बस साँच दिखावति बाल ।
सिय लौं सोधति तिय तनहिं लगन अगनि की ज्वाल ॥
नेक न झुरसी बिरह-झर नेह लता कुम्हिलाति ।
नित नित होति हरी हरी खरी झालरति जाति ॥
खल बढ़ई बल करि थके कटै न कुबत कुठार ॥
आलबाल उर झालरी खरी प्रेम-तरु-डार ।
करत जात जेतो कटनि बढ़ि रससरिता सोत ।
आल बाल-उर प्रेम-तरु तितो तितो दृढ़ होत ॥
बाल-बेलि सूखी सुखद इहिँ रूखे रुख घाम ।
फेर डहडही कीजिये सुरस सींचि घनस्याम ॥
देखत चुरै कपूर ज्यों उजहि जाय जिन लाल ।
छन छन होति खरी खरी छीन छबीली बाल ॥
कहा कहौं वाकी दसा हरि प्राननि के ईस ।
बिरह ज्वाल जरिबो लखेँ मरिबो भयो असीस ॥
नेक न जानी परति यों पर्यो बिरह तनछाम ।
उठति दिया लौं नाँदि हरि लिये तुम्हारो नाम ॥
मैं लै दयौ लयौ सु कर छुवत छनकिगौ नीर ।
लाल तिहारो अरगजा उर ह्वै लग्यो अबीर ॥
होमति सुख करि कामना तुमहिँ मिलन की लाल ।
ज्वालमुखी सी जरति लखि लगन अगनि की ज्वाल ॥
थाकी जतन अनेक करि नेक न छाँडति गैल ।
करी खरी दुबरी सुलगि तेरी चाह-चुरैल ॥
लाल तिहारे बिरह की अगनि अनूप अपार ।
सरसै बरसै नीरहूँ झरहूँ मिटै न झार ॥
जौ वाके तन की दसा देख्यो चाहत आप ।
तौ बलि नेक विलोकिये चलि औचक चुपचाप ॥

लई सौंह सी सुनन की तजि मुरलीधुनि आन ।
किये रहति नित राति दिन कानन लागे कान ॥
उर लीने अति चटपटी सुनि मुरलीधुनि धाय ।
हौं निकसी हुलसी सु तौ गौ हुल सी उर लाय ॥
तो पर वारौं उरबसी सुनि राधिके सुजान ।
तू मोहन के उर बसी ह्वै उरबसी समान ॥
जालरन्ध्रमग अँगनि को कछु उजास सो पाइ ।
पीठ दिये जग सौं रहै दीठ झरोखा लाइ ॥
जद्यपि सुन्दर सुघट पुनि सगुनो दीपक देह ।
तऊ प्रकास करै तितो भरिये जितो सनेह ॥
रही लटू ह्वै लाल हौं लखि वह बाल अनूप ।
कितो मिठास दयो दई इते सलोने रूप ॥
सोहति धोती सेत में कनक-बरन-तन बाल ।
सारद-बारद-बीजुरी-भा रद कीजत लाल ॥
छनक छबीले लाल वह जौ लगि नहिँ बतराय ।
ऊख मयूख पियूष की तौ लगि भूख न जाय ॥
नहिँ हरि लौं हियरे धरौ नहिँ हर लौं अरधङ्ग ।
एकतही करि राखिये अङ्ग अङ्ग प्रतिअङ्ग ॥
कर मुँदरी की आरसी प्रतिबिंब्यो प्यौ आय ।
पीठि दिये निधरक लखै इकटक दीठि लगाय ॥
ध्यान आनि ढिग प्रानपति मुदित रहति दिन राति ।
पल कंपति पुलकति पलक पलक पसीजत जाति ॥
लाल तिहारे रूप की कहौ रीति यह कौन ।
जासौं लागै पलक दृग लागै पलक पलौ न ॥
अपनी गरजनि बोलियत कहा निहोरो तोहि ।
तू प्यारो मो जीय कौ मो जिय प्यारो मोहि ॥
तोही निरमोही लग्यौ मो-ही यहै सुभाव ।
अनआये आवै नहीं आये आवे आव ॥
छुटन न पैयत छनक बसि नेह-नगर यह चाल ।
मास्यो फिर फिर मारियै खूनी फिरत खुस्याल ॥

निरदय नेह नयौ निरखि भयो जगत भयभीत ।
यह अब लौं न कहूँ सुनी मरे मारिये मीत ॥
वाही निसि तें ना मिट्यौ मान कलह कौ मूल ।
भले पधारे पाहुने ह्वै गुड़हर के फूल ॥
मान करत बरजत न हौं उलटि दिवावत सौंह ।
करी रिसौंही जाँहिंगी सहज हँसौंही भौंह ॥
जो चाहे चटक न घटै मैलो होय न मित्त ।
रज-राजस न छुवाइये नेह-चीकने चित्त ॥
खरी पातरी कान की कौन बहाऊ बानि ।
आककली न रली करै अली, अली, जिय जानि ॥
तो रस राच्यौ आन बस कह्यो कुटिल-मति कूर ।
जीभ निबौरी क्यौं लगै बौरी चाखि अँगूर ॥
गहली गरब न कीजिये समै सुहागहिं पाय ।
जिय की जीवनि जेठ सो माँह न छाँह सुहाय ॥
बहकि बड़ाई आपनी कत राचत मति-भूल ।
बिन मधु मधुकर के हिये गड़े न गुड़हर फूल ॥
अनियारे दीरघ-नयन किती न तरुनि समान ।
वह चितवनि औरै कछू जिहिं बस होत सुजान ॥
कहा लेहुगे खेल में तजो अटपटी बात ।
नैक हँसौंहीं है भई भौंहें सौंहें खात ॥
चलौ चलैं छुटि जायगो हठ रावरे सँकोच ।
खरे चढ़ाये हे ते अब आये लोचन लोच ॥
सकत न तुव ताते बचन मो रसको रस खोय ।
छन छन औटे छीर लौं खरौ सवादल होय ॥
सीरे जतननि सिसिर-ऋतु सहि बिरहिनि तनताप ।
वसिबो को ग्रीषम-दिननि पर्‌यो परौसिनि पाप ।
आड़े दै आले बसन जाड़े हू की राति ।
साहस कै कै नेह-बस सखी सबै ढिग जाति ॥
आँधाई सीसी सुलखि बिरह बरति बिललात ।
बीचहिं सूखि गुलाब गो छींटौं छुई न गात ॥

जिहिँ निदाघ-दुपहर रहै भई माह की राति ।
तिहिँ उसीर की रावटी खरी आवटी जाति ॥
विकसत नवमल्ली कुसुम निकसत परिमल पाय ।
परसि पजारति विरहि-हिय बरसि रहे की बाय ॥
बिरह-जरी लखि जोगननि कह्यो सु वह कै बार ।
अरी आव उठि भीतरी बरसत आजु अँगार ॥
धुरवा होँहिँ न, अलि, उठे धुवाँ धरनि चहुँ कोद ।
जारत आवत जगत कौं पावस प्रथम पयोद ॥
पावक-झर तैँ मेह-झर दाहक दुसह विशेखि ।
दहै देह वाके परस याहि दृगन ही देखि ॥
मार सुमार करी खरी अरी मरीहि न मारि ।
सीँचि गुलाब घरी घरी अरी बरीहि न बारि ॥
अरे परे न करै हियौ खरे जरे पर जार ।
लावत घोरि गुलाब सौँ मिलै मलैघनसार ।
कौन सुनै कासौँ कहौँ सुरति बिसारी नाह ।
बदाबदी जिय लेत हैँ ये बदरा बदराह ॥
फिरि सुधि दै सुधि द्याय प्यौ इहिँ निरदई निरास ।
नई नई बहुरौँ दई दई उसास उसास ॥
बनबाटनि पिक बटपरा तकि बिरहिन मत मैन ।
कुहौ कुहौ कहि कहि उठै करि करि राते नैन ॥
दुसह बिरह दरुन दसा रह्यो न और उपाय ।
जात जात जिय राखिये पिय की बात सुनाय ॥
कहे जु बचन बियोगिनी बिरह-बिकल अकुलाय ।
किये न को अँसुवा सहित सुवा ते बोल सुनाय ॥
मैँ लखि नारी-ज्ञान करि राख्यो निर्धार यह ।
वहई रोग निदान वहै बैद औषधि वहै ॥
नेह कियो अति डहडह्यो बिरह सुखाई देह ।
जरै जवासैा ज्यौँ जमै जैसैँ बरसे मेह ॥
कहा भयैा जो बीछुरे मो मन तो मन साथ ।
उड़ी जाति कितहूँ गुड़ी तऊ उड़ायक-हाथ ॥

विरह-विथा-जल-परस बिन बसियत मो हिय-ताल ।
कछु जानत जलथंभ-विधि दुर्जोधन लौं लाल ॥
पावस कठिन जु पीर, अबला क्यौं करि सहि सकै ।
तेऊ धरत न धीर,रक्तबीज सम अवतरै ॥
आनि इहाँ बिरहा धस्यो स्यौं बिजुरी अनु मेह ।
दृग जु बरत बरषत रहत आठौ जाम अछेह ॥
कौड़ा आँसू बूँद, करि साँकर बरुनी सजल ।
कीने बदनन मूँद, दृग-मलंग डारे रहै ॥
कागद पर लिखत न बनै कहत सँदेस लजात ।
कहिहै सब तेरौ हियौ मेरे हिय की बात ॥
तर झरसी ऊपर गरी कज्जल-जल छिरकाय ।
पिय पाती बिनहीं लिखी बाँची बिरह-बलाय ॥
बिरह-बिकल बिनही लिखी पाती दई पठाय ।
अङ्क बिनाहू यौं सुचित सूने बाँचतु जाय ॥
कर लै चूमि चढ़ाय सिर उर लगाय भुज भेंटि ।
लहि पाती पिय की लिखी बाँचति धरति समेटि ॥
रँगराती राते दिये प्रीतम लिखी बनाय ।
पाती काती बिरह की छाती रही लगाय ॥
नाचि अचानक ही उठे बिन पावस बन-मोर ।
जानति हौं नंदित करी यह दिस नन्दकिसोर ॥
कोटि जतन कोऊ करो तनकी तपनि न जाय ।
जौ लौं भीजे चीर लौं रहै न प्यौ लपटाय ॥
सोवत सपने स्याम-घन हिलिमिलि हरत बियोग ।
तब हीं टरि कितहू गई नींदौ नींदन-जोग ॥
जब जब वे सुधि कीजिये तब तब सब सुधि जाहिं ।
आँखिन आँखि लगी रहै आँखैं लागत नाहिं ॥
सघन कुँज छाया सुखद सीतल मन्द समीर ।
मन ह्वै जात अजौं वहै वा जमुना के तीर ॥
जहाँ जहाँ ठाढ़ो लख्यो स्याम सुभग-सिरमौर ।

उनहूँ बिन छन गहि रहत दृगनि अजौं वह ठौर ॥
सोवत जागत सुपन-बस रस रिस चैन कुचैन ।
सुरति स्यामघन की सुरत बिसरेहू बिसरै न ॥
भृकुटी-मटकनि पीतपट-चटक लटकती चाल ।
चल-चख-चितवनि चोरि चित लियो बिहारीलाल ॥
औरै भाँति भयेऽब ये चौसर चंदन चंद ।
पति बिन अति पारत बिपति मारत मारुत मंद ॥
हौं ही बौरी बिरह-बस कै बौरो सब गाम ।
कहा जानिये कहत हैं ससिहिँ सीतकर नाम ॥
ह्याँ तें ह्वाँ ह्वाँ ते यहाँ नैको धरति न धीर ।
निस दिन डाढ़ी सी रहति बाढ़ी गाढ़ी पीर ॥
इत आवति चलि जाति उत चली छ सातिक हाथ ।
चढ़ी हिँडोरे से रहै लगी उसासनिसाथ ॥
फिरि फिर बूझति कहि कहा कह्यो साँवरे गात ।
कहा करत देखे कहाँ अली चली क्यौं बात ॥
ओन्ह नहीं यह तम बहै कियौं जु जगत निकेत ।
होत उदै ससि के भयौ मानौ ससिहर सेत ॥
तजी संक सकुचति न चित बोलति बाक कुबाक ।
दिन छनदा छाकी रहति छुटत न छिन छबि-छाक ॥
करके मीड़े कुसुम लौं गई बिरह कुम्हिलाय ।
सदा समीपिनि सखिनि हूँ नीठि पिछानी जाय ॥
नेक न जानी परति यौं पर्‌यो बिरह तन-छाम ।
उठति दिये लौं नादि हरि लियेँ तिहारो नाम ॥
करी बिरह ऐसी तऊ गैल न छाड़तु नीच ।
दीने हू चसमा चखन चाहै लखै न मीच ॥
नित संसौ हंसौ बचतु मानौं इहिँ अनुमान ।
बिरह-अगिन-लपट न सकै झपट न मीच-सिचान ॥
पलनि प्रगटि बरुनीनि बढ़ि छन कपोल ठहराय ।
अँसुआ परि छतियाँ छनक छन छनाय छिपि जाय ॥

प्रगट्यौ आग बियोग को बह्यो विलोचन-नीर ।
आठौं जाम हियौ रहै उड्यौ उसास-समीर ॥
तच्यौ आँच अब बिरह की रह्यो प्रेम-रस भीज ।
नैननि के मग जल बहै हियौ पसीज पसीज ॥
थकी जकी सी ह्वै रही बूझे बोलति नीठि ।
कहूँ दीठि लागी लगी के काहू की दीठि ॥
मरी डरी कि टरी बिथा कहा खरी चलि चाहि ।
रही कराहि कराहि अति अब मुख आहि न आहि ॥
गनती गनबे तें रहै छत हू अछत समान ।
अलि अब ये तिथि ओम लौं परे रहौ तन प्रान ॥
बिरह-बिपति-दिन परत ही तजे सुखनि सब अङ्ग ।
रहि अब लौंऽब दुखौ भये चलाचली जिय सङ्ग ॥
मरन भलो बर बिरह तें यह बिचार चित जोइ ।
मरन छुटै दुख एक को बिरह दुहूँ दुख होइ ॥
मरिबे को साहस कियो बढ़ी बिरह की पीर ।
दौरति है समुहैं ससी सरसिज सुरभि समीर ॥
सुनत पथिक मुँह माह निसि लुएँ चलति उहिं ठाम ।
बिन बूझे बिन ही सुनें जियति बिचारि बाम ॥
गड़ी कुटुम की भीर मैं रही बैठि दै पीठि ।
तऊ पलक परिजाति उत सलज हँसौंही दीठि ॥
सहज सचिक्कन स्याम रुचि सुचि सुगन्ध सुकुमार ।
गनत न मन-पथ अपथ लखि बिथुरे सुथरे बार ॥
छुटे छुटावैं जगत तें सटकारे सुकुमार ।
मन बाँधत बेनी-बँधे नील छबीले बार ॥
कुटिल अलक छुटि परत मुख बढ़िगो इतो उदोत ।
बंक बिँकारी देत ज्यौं दाम रुपैया होत ॥
कच समेटि कर भुज उलटि खए सीस पट टारि ।
काको मन बाँधै न यह जूरो बाँधनहारि ॥
नीको लसत लिलाट पर टीको जटित जराय ।
छबिहिं बढावत रवि मनो ससि-मंडल में आय ॥

कहत सबै बेंदी दिये आँक दसगुनौं होत ।
तिय-लिलार बेंदी दिये अगनित बढ़त उदोत ॥
भाल लाल बेंदी ललन आखत रहे बिराजि ।
इन्दुकला कुज मैं बसी मनो राहु-भय भाजि ॥
सबै सुहाये ही लगैं बसे सुहाये ठाम ।
गोरे मुँह बेंदी लसै अरुन पीत सित स्याम ॥
तियमुख लखि हीरा-जरी बेंदी बढ़ो बिनोद ।
सुत-सनेह मानौं लिये बिधु पूरन बुध गोद ॥
भाल लाल बेंदी दिये छुटे बार छबि देत ।
गह्यो राहु अति आह करि मनु ससि सूर समेत ॥
मिलि चन्दन बेंदी रही गोरे मुख न लखाय ।
ज्यौं ज्यौं मद लाली चढ़ै त्यौं त्यौं उघरति जाय ॥
ससि-मुख केसर-आड़ गुरु मंगल बिदुरी रंग ।
रसमय किय लोचन जगत इक नारी लहि संग ॥
पचरँग रँग बेंदी बनी खरी उठी मुखजोति ।
पहरे चीर चुनौटिया चटक चौगुनी होति ॥
खौरि पनिच भृकुटी धनुष वधिक समर तजि कान ।
हनत तरुन-मृग तिलक-सर सुरक भाल भरि तान ॥
नासा मोरि नचाय दृग करी कका की सौंह ।
काँटे लौं कसकत हिये गड़ी कटीली भौंह ॥
रससिँगार मञ्जन किये कञ्जन भञ्जन-दैन ।
अञ्जन रञ्जन हू बिना खञ्जन-गञ्जन नैन ॥
अर तैं टरत न कर परे दई मरक जनु मैन ।
होड़ा होड़ी बढ़ि चले चित चतुराई नैन ॥
योग-युक्ति सीखहिँ सबै मनौ महामुनि मैन ।
चाहत पिय-अद्वैतता कानन सेवत नैन ॥
खेलन सिखये अलि भले चतुर अहेरी मार ।
काननचारी नैन-मृग नागर नरन शिकार ॥
सायक सम घायक नयन रँगे त्रिविध रँग गात ।
झखौ विलखि दुरि जात जल लखि जलजात लजात ॥

बर जीते सर मैन के ऐसे देखे मैं न ।
हरिनी के नैनान तें, हरि, नीके ये नैन ॥
झूठे जानि न संग्रहे मनु मुँह-निकसे बैन ।
याही तें मानौ किये बातनि कौं बिधि नैन ॥
तिय कत कमनैती पढ़ी बिन जिह* भौंह कमान ।
चित-चल बेझे चुकत नहिँ बंक बिलोकन-बान ॥
चमचमात चंचल नयन बिच घूँघट पट झीन ।
मानहुँ सुरसरिता बिमल जल उछरत जुग मीन ॥
वारौं बलि तो दृगन पर अलि खंजन मृग मीन ।
आधी डीठि चितौन जिहिँ किये लाल आधीन ॥
जे तब होत दिखादिखी भई अमी इक आँक ।
दगै तिरीछी दीठि अब ह्वै बीछी को डाँक ॥
बेधक अनियारे नयन बेधत करन निषेध ।
बरबस बेधत मोहि यो तो नासा को बेध ॥
जटित नीलमनि जगमगति सींक सुहाई नाँक ।
मनो अली चम्पक कली बसि रस लेत निसाँक ॥
जदपि लौंग ललितौ तऊ तू न पहिरि इक आँक ।
सदा संक बढ़ियै रहै रहै चढ़ी सी नाक ॥
इहिँ द्वै ही मोती सुगथ तू नथ गरब निसाँक ।
जिहिँ पहिरे जग दृग ग्रसति हँसति लसति सी नाक ॥
बरन बास सुकुमारता सब बिधि रही समाय ।
पखुरी लगी गुलाब की गाल न जानी जाय ॥
लोने मुख दीठि न लगै यों कहि दीनी ईठि ।
दूनी ह्वै लागनि लगी दियें दिठौना दीठि ॥
पिय तिय सों हँसिकै कह्यो लखे दिठौना दीन ।
चन्दमुखी मुखचन्द तैं भलो चन्द सम कीन ॥
लसत सेत सारी ढक्यो तरल तर्योना कान ।
पर्यो मनो सुरसरि-सलिल मनो रवि-बिम्ब बिहान ॥

---

* Persian زہ

लसै मुरासा तियस्रवन यों मुकुतनि-दुति पाइ।
मानो परस कपोल के रहे स्वेद्‌कन छाइ॥
झीने पट में झुलमुली झलकति ओप अपार।
सुरतरु की मनु सिन्धु में लसति सपल्लव डार॥
डारे ठोढ़ी गाड़ गहि नैन बटोही मारि।
चिलक चौंध में रूप-ठग हाँसी फाँसी डारि॥
तो लखि मो मन जो लही सो गति कही न जाति॥
ठोड़ी गाड़ गड़्यो तऊ उड़्यो रहै दिन राति।
ललित स्याम लीला ललन चढ़ी चिबुक-छबि दून।
मधु छाक्यो मधुकर पर्‌यो मनो गुलाब प्रसून॥
सूर उदित हू मुदित मन मुख सुखमा की ओर।
चितै रहत चहुँ ओर ते निहचल चखनि चकोर॥
पत्रा ही तिथि पाइयत वा घर के चहुँ पास।
नित प्रति पून्योई रहै आनन-ओप उजास॥
छप्यो छबीलो मुख लसै नीले अंचल-चीर।
मनौ कलानिधि झलमलै कालिन्दी के नीर॥
जरी-कोर गोरे बदन बढ़ी खरी छबि देख।
लसति मनो बिजुरी किये सारद-ससि-परिबेख॥
पहिरत ही गोरे गरे यौं दौरी दुति लाल।
मनो परसि पुलकित भई मौलसिरी की माल॥
बड़े कहावत आपहू गरुये गोपीनाथ।
तौ बदिहौं जो राखि हैा हाथन लखि मन हाथ॥
गोरी छिगुनी, नख अरुन छला स्याम छबि देइ।
लहत मुकुति-रति छनिक यह नैन त्रिबेनी सेइ॥
लह लहाति तन तरुनई लचि लग लौं लफि जाइ।
लगे लाँक लोयन-भरी लोयन लेति लगाइ॥
पाय महावर देन कों नाइन बैठी आय।
फिरि फिरि जानि महावरी एड़ी मीडति जाय॥
कोहर सी एड़ीन की लाली देखि सुभाइ।
पाय महावर देन को आप भई बेपाइ॥

सोहत अँगुठा पाँय के अनवट जटित जराइ।
तीज्यो तरुवनि-दुति सुढरि पस्यो तरनि मनु आइ॥
अरुन-बरन तरुनी-चरन अँगुरी अति सुकुमार।
चुअति सुरँग रँग सी मनहुँ चँपि बिछियन के भार॥
पग पग मग अगमन परति चरन-अरुन-दुति झूलि।
ठौर ठौर लखियत उठे दुपहरिया सी फूलि॥
तन भूषन, अँजन दृगनि, पगनि महाउर रंग।
नहिँ शोभा को साजियत कहिबेही के अंग॥
मानहुँ बिधि तन अच्छ छबि स्वच्छ राखिबे काज।
दृग-पग पोंछन को किये भूषन पायन्दाज॥
वाहि लखें लोयन लगै कौन जुवति की जोति।
जाके तनकी छाँह ढिग जोन्ह छाँह सी होति॥
कहा कुसुम कह कौमुदी कितिक आरसी-जोति।
जाकी उजराई लखें आँखि ऊजरी होति॥
कहि लहि कौन सकै दुरी सोनजुही मैं जाइ।
तनकी सहज सुबासना देती जो न बताइ॥
रहि न सक्यो कस करि रह्यो बस करि लीनौ मार।
भेद दुसार कियौ हियौ तन-दुति भेदै सार॥
कंचन-तन धन-बरन बर रह्यो रंग मिलि रंग।
जानी जाति सुबास ही केसर लाई अंग॥
ह्वै कपूरमनिमय रही मिलि तनदुति मुकुतालि।
छन छन खरी बिचच्छनौ लखति छ्वाइ तृन आलि॥
बाल छबीली तियन मैं बैठी आप छिपाइ।
अरगट ही फानूस सी परगट होति लखाइ॥
करत मलिन आछी छबिहिँ हरत जु सहज विकास।
अंगराग अंगनि लगै ज्यौं आरसी उसास॥
पहिर न भूषन कनक के कहि आवतु इहि हेत।
दर्पन के से मोरचा देह दिखाई देत॥
लीने हूँ साहस सहस कीने जतन हजार।
लोइन लोइन-सिन्धु तन पैरि न पावत पार॥

दीठि न परत समान-दुति कनक कनक से गात।
भूषन कर करकस लगत परसि पिछाने जात॥
अंग अंग नग जगमगत दीपसिखा सी देह।
दिया बढ़ाये हूँ रहै बड़ो उजेरो गेह॥
अंग अंग प्रतिबिम्ब परि दर्पन से सब गात।
दुहरे तिहरे चैाहरे भूषन जाने जात॥
अंग अंग छबि की लपट उपजति जाति अछेह।
खरी पातरी ऊ तऊ लगै भरी सी देह॥
रँच न लखियत पहिरि यौं कंचन से तन बाल।
कुम्हिलानी जानी परै उर चम्पे की माल॥
त्यों त्यो प्यासे ई रहत ज्यौं ज्यौं पियत अघाइ।
सगुन सलोने रूप को जु न चख-तृषा बुझाइ॥
केसर कै सर क्यौं सकै चंपक कितिक अनूप।
गातरूप लखि जात दुरि जातरूप को रूप॥
रूप लग्यो सब जगत को तो तन अवधि अनूप।
दृगनि लगी अति चटपटी मो दृग लागे रूप॥
भूषन-भार सँभारि हैं क्यौं ये तन सुकुमार।
सूधे पाय न धर परत सोभा ही के भार॥
अनुक धरत हरि-हिय धरे नाजुक कमला बाल।
भजत भार-भयभीत ह्वै घन चन्दन बनमाल॥
छाले परिबे के डरन सकै न हाथ छुवाइ।
झझकति हिये गुलाब के झवाँ झँवावति पाइ॥
मैं बरजी कै बार तू इत कित लेत करौट।
पखुरी गरे गुलाब की परिहै गात खरौट॥
जो न जुक्ति पिय-मिलन की धूर मुक्ति-मुँह दीन।
ज्यौं लहिये सँग सजन तौ धरक नरक हू की न॥
कुँज-भवन तजि भवन को चलिये नन्दकिसोर।
फूलत कली गुलाब की चटकाहट चहुँ ओर॥
जु ज्यौं उझकि झाँपति बदन झुकति बिहँसि सतराइ।
तु त्यौं गुलालमुठी झुठी झझकावत प्यौ जाइ॥

पीठि दिये ही नैंक मुरि कर घूँघुट-पट टारि ।
भरि गुलाल की मूठि सो गई मूठि सी मारि ॥
दियो जु पिय लखि चखन में खेलत फागु-खियाल ।
बाढ़त हूँ अति पीर सु न काढ़त बनत गुलाल ॥
छुटत मुठिन सँगही छुटी लोकलाज कुलचाल ।
लगे दुहुन इक संग ही चल चित नैन गुलाल ॥
गिरे कंपि कछु कछु रहे कर पसीज लपटाइ ।
डारत मुठी गुलाल की छुटत झुँठी ह्वै जाइ ॥
ज्यों ज्यों पट झटकति हठति हँसति नचावति नैन ।
त्यों त्यों निपट उदार हू फगुआ देत बनै न ॥
रस-भिजये दोऊ दुहुन तउ टिक रहे टरै न ।
छबि सों छिरकत प्रेमरंग भरि पिचकारी नैन ॥
छकि रसाल-सैारभ सने मधुर माधुरी-गंध ।
ठैार ठैार झैारत झिँपत भैाँर-झैाँर मधुअंध ॥
दिस दिस कुसुमित देखिये उपवन बिपिन-समाज ।
मनहुँ बियोगिन को कियो सरपंजर रितुराज ॥
फिरि घर को नूतन पथिक चले चकित चित भागि ।
फूल्यो देखि पलास बनस मुहें समुझि दवागि ॥
नाहिन ए पावक प्रबल लुयें चलत चहुँ पास ।
मानौ बिरह बसन्त के ग्रीषम लेत उसास ॥
कहलाने एकत रहत अहि मयूरमृग बाघ ।
जगत तपोबन सों कियो दीरघ-दाघ निदाघ ॥
बैठि रही अति सघन बन पैठि सदन-तन माँह ।
देखि दुपहरी जेठ की छाँहहुँ चाहति छाँह ॥
वे ई चिरजीवी अमर निधरक फिरैा कहाइ ।
छन-बिछुरे जिनकी न इहिँ पावस आयु सिराइ ॥
घन घेरो छुटिगो हरषि चली चहूँ दिसि राह ।
कियो सुचैनो आइ जग सरद-सूर नरनाह ॥
अरुन सरोरुह कर चरन, दृग खंजन, मुख चन्द ।
समै आय सुन्दरि सरद काहि न करै अनन्द ॥

ज्यौं ज्यौं बढ़ति बिभावरी, त्यौं त्यौं बढ़त अनन्त ।
ओक ओक सब लोक-सुख, कोक-सोक, हेमन्त ॥
आवत जात न जानिये, तज तेजहिँ सियरान ।
घरहिँ जमाई लौं घट्यौ, खरौ पूस-दिनमान ॥
रनित भृङ्ग-घण्टावली, झरत दान-मधुनीर ।
मन्द मन्द आवतु चल्यौ, कुञ्जर कुञ्ज-समीर ॥
रुक्यौ साँकरे कुञ्ज-मग, करतु झाँझ झुकरात ।
मन्द मन्द मारुत-तुरँग, खूँदत आवत जात ॥
चुवत सेद-मकरन्द-कन, तरु तरु-तर बिरमाय ।
आवत दच्छिनदेस तेँ, थक्यौ बटोही बाय ॥
चटक न छाँड़त घटत हू, सज्जन नेह गँभीर ।
फीको परै न बरु घटै, रँग्यौ चोलरँग चीर ॥
जेती संपति कृपन के, तेती तू मत जोर ।
बढ़त जात ज्यौं ज्यौं उरज, त्यौं त्यौं होत कठोर ॥
नीँच हिये हुलसे रहैँ, गहे गेंद के पोत ।
ज्यौं ज्यौं माथे मारिये त्यौं त्यौं ऊँचे होत ॥
कोरि जतन कोई करै, परै न प्रकृतिहिँ बीच ।
नलबल जल ऊँचे चढ़ै, अन्त नीच को नीच ॥
गढ़-रचना, बरुनी अलक, चितवन भौँह-कमान ।
आघु बँकाई ही बढ़ै, तरुनि-तुरंगम तान ॥
कैसे छोटे नरनि तेँ, सरत बड़नि के काम ।
मढ़्यौ दमामो जात क्यौँ लै चूहे के चाम ॥
ओछे बड़े न ह्वै सकैँ, लगि सतरौहैँ बैन ।
दीरघ होहिँ न नेक हू, फारि निहारे नैन ॥
प्यासे दुपहर जेठ के, थके सबै जल सोधि ।
मरु-धर पाय मतीरहू, मारू कहत पयोधि ॥
विषम वृषादित की तृषा, जिये मतीरन सोधि ।
अमित अपार अगाध जल, मारौ मूढ़ पयोधि ॥
अति अगाध अति औथरौ, नदी कूप सर-बाय ।
सो ताको सागर जहाँ जाकी प्यास बुझाय ॥

मीत न नीति गलीति ह्वै, जो धरिये धन जोरि ।
खाये खरचे जौ जुरै, तौ जोरिये करोरि ॥
दुसह दुराज प्रजान कौं, क्यौं न करै अति दंद ।
अधिक अँधेरो जग करत, मिलि मावस रबि चन्द ॥
घर घर डोलत दीन ह्वै, जन जन जाँचत जाइ ।
दिये लोभ-चस्मा चखनि, लघु पुनि बड़ो लखाइ ॥
बसै बुराई जासु तन, ताही को सनमान ।
भलो भलो कहि छोड़िये, खोटे ग्रह जप दान ॥
कहै यहै श्रुति सुमृति, सो यहै सयाने-लोग ।
तीन दबावत निसँकही, राजा पातक रोग ॥
इक भीँजे चहले परे बूड़े बहे हजार ।
किते न अवगुन जग करत, नै बै चढ़ती-बार ॥
गुनी गुनी सब कोउ कहत, निगुनी गुनी न होत ।
सुन्यौ कहूँ तरु-अर्क तें, अर्क समान उदोत ॥
सङ्गति सुमति न पावहीं, परे कुमति के धंध ।
राखो मेलि कपूर में, हींग न होइ सुगंध ॥
सबै हँसत करताल दै, नागरता के नाँवँ ।
गयौ गरब गुन को सबै, बसे गँवारे गाँवँ ॥
सोहत संग समान सों, यहै कहैं सब लोग ।
पान पीक ओंठनि बनै, नैननि काजर जोग ॥
जो सिर धरि महिमा मही लहियत राजा राउ ।
प्रकटत जड़ता आपनी, मुकुट सुपहिरत पाउ ॥
अरे परेखो को करै, तुही बिलोकि बिचारि ।
किहिँ नर किहिँ सर राखियो, खरे बढ़े परवार ॥
बुरो बुराई जो तजै, तो मन खरो सकात ।
ज्यौं निकलंक मयंक लखि, गनै लोग उतपात ॥
को कहि सकै बड़ेनि सों, लखें बड़ी यौ भूल ।
दीने दई गुलाब की इन डारनि वें फूल ॥
सीतलता रु सुगंध की, घटै न महिमा-मूर ।
पीनसवारे जो तज्यो, सोरा जानि कपूर ॥

चित दै चित्त-चकोर ज्यौं, तीजे भजै न भूख ।
चिनगी चुगै अँगार की, पियै कि चन्द्रमयूख ॥
चले जाहु ह्याँ को करै, हाथिन कौ ब्यौपार ।
नहिँ जानत इहिँ पुर बसैँ धोबी, औंड़, कुम्हार ॥
नर की अरु नल नीर-की, एकै गति करि जोइ ।
जेतो नीचे ह्वै चलै, तेतो ऊँचो होइ ॥
बढ़त बढ़त सम्पति-सलिल, मन-सरोज बढ़ि जाय ।
घटत घटत सु न पुनि घटै, बरु समूल कुम्हिलाय ॥
समय समय सुन्दर सबै, रूप कुरूप न कोइ ।
मन की रुचि जेती जितै, तितै तिती रुचि होइ ॥
गिरि ते ऊँचे रसिकमन, बूड़े जहाँ हजार ।
वहै सदा पसु-नरनि कौं, प्रेम-पयोधि पगार ॥
कुटिल बंक भ्रू-संग भे, कुटिल बंक-गति नैन ।
सङ्गति दोष लगै सबनि, कहते साँचे बैन ॥
मोर चन्द्रिका स्याम सिर, चढ़िकन करत गुमान ।
लखबी पायनि पर लुठति, सुनियत राधामान ॥
गोधन तू हरष्यौ हिये घरि इक लेहु पुजाइ ।
समुझ परैगी सीस पर, परत पसुन के पाइ ॥
नहिँ पराग नहिँ मधुर मधु, नहिँ विकसइहिँ काल ।
अली कली ही तें तध्यौ, आगे कौन हवाल ॥
जिन दिन देखे वे कुसुम, गई सो बीत बहार ।
अब अलि रही गुलाब मैं अपत कँटीली डार ॥
यहीं आस अटक्यौ रहै, अलि गुलाब के मूल ।
ह्वैहैं फेरि बसन्त ऋतु, इन डारनि वे फूल ॥
सरस कुसुम मड़रात अलि न झुक झपट लपटात ।
दरसत अति सुकुमार तन, परसत मन न पत्यात ॥
पट पाँखैं भख काँकरे, सफर परेई संग ।
सुखी परेवा जगत में, एकै तुही विहङ्ग ॥
दिन दस आदर पाइकै करिलै आप बखान ।
जौ लगि काग सराध-पख तौ लगि तो सनमान ॥

मरतु प्यास पिँजरा पर्‌यौ सुआ समै के फेर ।
आदर दै दै बोलियत बायस बलि की बेर ॥
स्वारथ सुकृत न स्रमवृथा, देखि बिहङ्ग बिचारि ।
बाज पराये पानि परि तू पंछीहि न मारि ॥
को छूट्यौ यहि जाल परि मति कुरङ्ग अकुलाय ।
ज्यौं ज्यौं सुरझि भज्यो चहै त्यौं त्यौं उरझत जाय ॥
नहि पावस ऋतुराज यह, तज तरवर मति भूल ।
अपत भये बिन पाय है क्यौं नवदल फल फूल ॥
अजौं तर्‌योनाहीं रह्यो स्रुति सेवत इक अङ्ग ।
नाक बास बेसर लह्यो बसि मुकनि के सङ्ग ॥
जनम जलधि पानिप अमल भो जग आवु अपार ।
रहै गुनी ह्वै गर पर्‌यो भलो न मुकताहार ॥
वे न इहाँ नागर बड़े जिन आदर तो आव ।
फूल्यो अनफूल्यौ भयो, गँवई गाँव गुलाब ॥
करलै सूँघि सराहि कै सुबै रहे गहि मौन ।
गंधी गंध गुलाब को, गँवई गाहक कौन ॥
करि फुलेल को आचमन मीठो कहत सराहि ।
चुप रहिरे गंधी सुघर अतर दिखावत ताहि ॥
कनक कनक तें सौगुनी मादकता अधिकाय ।
वा खाये बौराइ जग या पाये बौराय ॥
बड़े न हूजै गुननि बिन बिरद बड़ाई पाय ।
कहत धतूरे सौं कनक गहनो गढ़ो न जाय ॥
स्याम-सुरति करि राधिका तकति तरनिजा-तीर ।
अँसुवनि करति तरेस कौ खिनक खरौंहो नीर ॥
लोपे कोपे इन्द्र लौं रोपे प्रलै अकाल ।
गिरधारी राखे सबै गो गोपी गोपाल ॥
डिगत पानि डिगलात गिरि लखि सब ब्रज बेहाल ।
कम्प किसोरी-दरस तें खरे लजाने लाल ॥
प्रलय करन बरखन लगे जुरि जलधर इक साथ ।
सुरपति-गर्व हर्‌यो हरषि गिरि धर गिरिधरि हाथ ॥

मोह-नमूरति स्याम की अति अद्भुत गति जोइ ।
बसत सु चित अंतर तऊ प्रतिबिम्बित जग होइ ॥
या अनुरागी चित्त की गति समुझै नहिँ कोइ ।
ज्यौं ज्यौं बूड़ै स्यामरँग त्यौं त्यौं उज्जल होइ ॥
यह जग काँचो काँच सो मैं समझ्यो निरधार ।
प्रतिबिम्बित लखियत जहाँ एकै रूप अपार ॥
कोऊ कोटिक संग्रहौ कोऊ लाख हजार ।
मो सम्पति जदुपति सदा विपति-बिदारन-हार ॥
जप माला छापा तिलक सरै न एकौ काम ।
मन-काँचे नाचे वृथा साँचे राँचे राम ॥
जगत जनायो जिहिँ सकल सो हरि जान्यो नाहिँ ।
ज्यौं आँखिन सब देखिये आँखि न देखी जाहिँ ॥
भजन कह्यो ता तेँ भज्यो भज्यो न एकौ बार ।
दूर भजन जाते कह्यो सो तैँ भज्यो गँवार ॥
दूरि भजत प्रभु पीठि दै गुन-विस्तारन काल ।
प्रगटत निर्गुन निकट रहि चङ्ग रङ्ग भूपाल ॥
ब्रजबासिन को उचित धन जो घन-रुचि-तन कोइ ।
सुचित न आयो सुचितई कहौ कहाँ ते होइ ॥
तौ लगि या मन सदन में हरि आवहिँ किहिँ बाट ।
निपट बिकट जब लगि जुटे खुले न कपट-कपाट ॥
बुधि अनुमान प्रमान श्रुति किये नीठि ठहराइ ।
सूछमगति परब्रह्म की अलख लखी नहिँ जाइ ॥
तजि तीरथ हरिराधिका-तन-दुति करि अनुराग ।
जिहिँ ब्रजकेलि-निकुँज मग पग पग होत प्रयाग ॥
अपने अपने मत लगे बादि मचावत सोर ।
त्यौं त्यौं सब को सेइबो एकै नन्दकिसोर ॥
तौ अनेक औगुन भरी चाहै वाहि बलाइ ।
जो पति सम्पति हू बिना जदुपति राखैं जाइ ॥
नीकी दई अनाकनी फीकी परी गुहारि ।
मनो तज्यो तारन-बिरद बारक बारन तारि ॥

कौन भाँति रहिहै बिरद अब देखवी मुरारि ।
बीधे मो सों आय कै गीधे गीधहिँ तारि ॥
बन्धु भये को दीन के को तार्‍यो रघुराय ।
तूठे तूठे फिरत हो झूठे बिरद कहाय ॥
थोरे ई गुन रीझते बिसराई वह बानि ।
तुम हूँ कान्ह मनो भये आजकाल के दानि ॥
कब को टेरत दीन-रट होत न स्याम सहाय ।
तुम हूँ लागी जगतगुरु जयनायक जग-बाय ॥
ज्यौं ह्वै हौं त्यों होहुँगो हौं हरि, अपनी चाल ।
हठ न करौ अति कठिन है मो तारिबो गुपाल ॥
करौ कुबत जग, कुटिलता तजौं न दीनदयाल ।
दुखी होहुगे सरल-हिय बसत त्रिभंगी लाल ॥
मोहि तुम्हैं बाढ़ी बहस को जीतै यदुराज ।
अपने अपने बिरद की दुहुन निबाहनलाज ॥
समै पलट पलटै प्रकृति को न तजै निज चाल ।
भो अकरुन करुनाकरौ यह कपूत कलिकाल ॥
तो बलि ये भलिये बनी नागर नन्दकिसोर ।
जो तुम नीके के लखो मो करनी की ओर ॥
हरि कीजतु तुम सों यहै बिनती बार हजार ।
जेहि तेहि भाँति डर्‍यो रहौं पर्‍यो रहौं दरबार ॥
निज करनी सकुचौं हि कत सकुचावत इहिँ चाल ।
मोहू से अति बिमुख सों सम्मुख रहि गोपाल ॥
कीजे चित सोई तरौं जेहि पतितन के साथ ।
मेरे गुन अवगुन-गननि गनो न गोपीनाथ ॥
प्रगट भये द्विजराज-कुल बसे सुबस ब्रज आय ।
मेरे हरौ कलेस सब केशव केशवराय ॥
घर घर हिंदुनि तुरकिनी देत असीस सराह ।
पति न राखि चादर चुरी तैं राखी जयसाह ॥
हुकुम पाय जयसाह को हरि-राधिका-प्रसाद ।
करी बिहारी सतसई भरी अनेक सवाद ॥
संबत ग्रह ससि जलधि छिति छठ तिथि बासर चंद ।
चैत मास शुभ कृष्ण में पूरन आनँदकंद ॥

## 10—BHUPATI.

The manuscript of Bhupati's Dashama Skanda Bhagwat was obtained by the Kashi Nagari Pracharini Sabha from Babu Krishnaprasad Singh, *rais* of Gorakhpur and is preserved in the Sabha library. My sometimes pupil, the late much-lamented Babu Jagan Mohan Varma who had seen the manuscript and sent to me the accompanying extract, says that it does not bear any date, that it is written in the Kaithi script, but the paper and writing ( and I would add, the language also ) are however such as were used in the seventeenth century of the Christian era. The date of the completion of the book itself as given in the manuscript was originally read as follows:—

संवत तेरह सै भये चारि अधिक चालीस।
मँगसिर सुध एकादसी बुद्धवार रजनीस॥
दच्छिन देस पुनीत में पूरन कियो पुरान।
जो हित सों गावै सुनै पावै पदनिर्वान॥

"The Puran was completed on Wednesday Margashirsh sudi 11th, Sambat 1344 in the country of the Deccan. "Those who read or hear it recited attentively will attain beatitude."

This led Hindi scholars to believe that Bhupati was the earliest poet known to us ( earlier than Chand ) and was as such mentioned in the Misrabandhu-Vinod and other works. Subsequent researches have, however shown that the correct reading of the first line was संवत सत्तरह सै भये चारि अधिक चालीस। and this is now accepted as correct. Bhupati was a Kayastha of Unao. How he went to the Deccan is not clear. The date of completion of the book, 1744 V. E., corresponds to 1687 of the Christian era. Bijapur was con-

quered in 1686 and Golconda in 1687 and like Sabal Sinha ( No. 10. ) Bhupati had evidently attached himself to the expedition of Emperor Aurangzeb.

The language of the book is Brajbhasha and the composition would do credit to any poet who holds a higher place in Hindi literature.

—:o:—

# दशमस्कंधभागवत

## कंस-बध

कहै परीछित सों सुक ग्यानी ।
जबहीं प्रात उठे सुखदानी ॥
छबि सों रंगभूमि को चले ।
सोभित संग सखा अतिभले ॥
स्याम अंग सोभा सुखदाता ।
राम संग बोले यह बाता ।
हम चाणूर मल्ल सों लरिहैं ।
छल बल कै वाको बल हरिहैं ॥
मुष्टिक संग युद्ध तुम कीजो ।
मुष्टि मारि ताको जिय लीजो ॥
जबै पवरि पर गये कन्हाई ।
देखो कुबल* मस्त दुखदाई ॥
हरि सिर पाग खोंचकर बाँधो ।
अलकावलि ता भीतर साधो ॥
पीत बसन बाँधे कटि माहीं ;
बोले तभी महावत पाहीं ॥
हस्ती के एक ओर करि हमको मारग देहु ।
ना तो अबहीं जाइके जमपुर करि है गेह ॥
वह तो मूढ़ महाअभिमानी ।
हरि जू सों बोलत यह बानी ॥
अरे बालक चंचल बहुगुनी ।
तुम-बल की महिमा मैं सुनी ॥
ब्रज में बहुत नीच रनु मारे ।
महाप्रबल दानौ संघारे ॥
बहुत गर्व राखे मन माँहीं ।
सो अब सब जैहै छन माहीं ॥

---

* कुबलयापीड ।

देखौं अब कैसे बल करिहौ ।
का बिधि या हस्ती सों लरिहौ ॥
या समान दूजा जग नाहीं ।
गज सहस्र को बल जा माँहीं ॥
अति संग्राम होत है जबहीं ।
या करिवर को खोलत तबहीं ॥
ऐसे कहि गजराज चलाये ।
महामेघ सम गरजत धाये ॥
भूपति-प्रभु ब्रजराज को लियो सुंड लपटाइ ।
जो सिव सनकादीन को मन ते गहेव न जाइ ॥
छूट सुँडते मदन मुरारी ।
मुष्टि गरिष्ट सुँड पर मारी ॥
मुष्टि मार कर भजे गोपाला ।
गज रिसाइ धायो तेहि काला ॥
केतिक पग धाये जब हरी ।
तभी आन पहुँचो वा करी ॥
तब हरि जू भुइ माँ गिरि गये ।
जुगल दंत हस्ती तहँ दये ॥
रहे श्यामघन दाँतन माँही ।
तन को कष्ट भये कछु नाँही ॥
दाँतन ते पायन पै आये ।
मुष्टि मारि के फिर हू धाये ॥
कबहूँ पोंछ पकरि करि खीँचैं ।
ज्यौं खेलत बछरुन को हीँचैं ॥
नर नारी सब कौतुक देखैं ।
अति अचरज मन में अवरेखैं ॥
यद्यपि धावत कोप करि सूँड हिलावत जाइ ।
भूपति-प्रभु गोपाल सों तदपि कछु न बसाइ ॥
बहुत बार धायो जब करी ।
अती प्रबल होइ धरनी धरी ॥

तब धरनीधर जू बलधारी ।
पकड़ि पोंछ धरनी पर मारी ॥
दसन उखाड़ि हाथ में लीन्हो ।
दूजो रदन राम कर दीन्हो ॥
मारो कुबल मस्त बल भारी ।
आनन्द भरे सभी नर नारी ॥
बाल रूप नन्दलालै जानो ।
अचरज करि या भाँति बखानो ॥
रिसी भई गजराज संघारो ।
चाहत हो ब्रजराजै मारो ॥
जो ब्रजराज बसै मन माँही ।
ताहि दोष लागत कछु नाँही ॥
जो सब जीवन को सुखदाई ।
हनै चहै तेहि कंस कसाई ॥

जो भुआल मनसा करी सो कछु होइहै नाँहि ।
प्रगट कंस के काल हैं आये मथुरा माँहि ॥

राजन जब गज मारो हरी ।
रकत बूँद बस्त्रन पै परी ॥
ताकी उपमा कही न जाइ ।
मानों सब केसर छिरकाइ ॥
धरे कंध पर दंत सोहाइ ।
छबि सों चले लाल मनभाइ ॥
मोहन-मुख सब को मन मोहै ।
स्रम-जल-बुँद बदन पर सोहै ॥
मनो कमल के सुमन सोहाये ।
ये सब बुँद तिन ऊपर छाये ॥
या छबि सो सोहत ब्रजराजा ।
अति अगाध है हरि को काजा ॥
महाप्रबल दानव जिन मारे ।
चतुरानन को भ्रम में डारे ॥

जो ब्रजबासिन को सुखदाई ।
सकल काम की ताप बुझाई ॥

भीतर पगरि गये जभी भूपति-प्रभु गोपाल ।
काल रूप हरि जान के डरो कंस भूपाल ॥

राजन दुष्ट कंस अतिमानी ।
भाजन की मनसा उर आनी ॥
कालसमय जाको जब आवै ।
सो का बिधि सों भाजन पावै ॥
लाज-फाँस अटकी पग माहीं ।
ताते भाज सक काहू नाहीं ॥
नटबर-भेष धरो गोपाला ।
रंग भूमि पहुँचे तेहि काला ॥
मुष्टिकादि जिन मोहन देखो ।
प्रबल मल्ल मन में अवरेखो ॥
सकल देवता ताही ठाईं ।
देखत सब देवन की नाईं ॥
जेते असुर हुते बलकारी ।
दानव सम देखे बलधारी ॥
बहु जोगी दरसन को आये ।
तिनको जोगीश्वर देखराये ॥

भूपति-प्रभु घनस्याम को सभी नवोढ़ा वाम ।
कामरूप देखत भई अति अनूप अभिराम ॥

नंद आदि जेते सब ग्वाला ।
ते देखे हरि बाल गोपाला ॥
देस देस के नृप जो आये ।
भूपरूप तिन को दरसाये ॥
कंस भूप जब हीं हरि देखे ।
कालरूप मन में अवरेखे ॥

जा विधि गुन हरि को जिमि जानो ।
तिन ता भाँति दृष्टि में आनो* ॥
देखि श्याम सुन्दर नन्दलाला ।
परिफूलित भये सभी गुवाला ॥
भेख सुरेख देखि सुख लेखे ।
देखि रूप चख लगी निमेखे ॥
निज आसन तजि नीचे आये ।
श्रीमनमोहन अंक लगाये ॥
कहैं सभी यह नन्दकुमारा ।
हैं प्रत्यक्ष पूरण औतारा ॥
जैसे श्रवन सुनत रहे भूपति-प्रभु गोपाल ।
तैसे देखे दृगन अब सुन्दर श्याम-तमाल ॥
पुतन आदि निशिचर जिन मारे ।
ब्रजबासनि के कष्ट निवारे ॥
श्रीजमुनाजल में बिष बाढ़ो ।
काली बिषधर उनहीं काढ़ो ॥
जभी इन्द्र पठई घनसेना ।
बरखी सभी सात दिन रैना ॥
तब गोबरधन लये उठाइ ।
ब्रजबासिन के भये सहाइ ॥
सोई है यह जग उजियारो ।
सुन्दर नन्दमहर का वारो ॥
सब गैावन का पालनहारो ।
विप्र तपस्विन का रखवारो ॥
तब चानूर मल्ल अभिमानो ।
हरि जू सों बोलत मृदुबानी ॥

*मल्लानामशनिर्नृणां नरवरः स्त्रीणां स्मरो मूर्त्तिमान्
गोपानां स्वजनो ऽसतां क्षितिभुजां शास्ता स्वपित्रोः शिशुः ।
मृत्युर्भोजपतेः विराड विदुषां तत्वं परं योगिनाम् ।
वृष्णीनां परदेवतेऽति विदितो रङ्गंगतः साग्रजः ॥ श्रीमद्भागवत १०

अहो नन्द-सुत कृष्ण कन्हाई ।
तुम को विश्न दई चतुराई ॥
रीति धरम अरु नीति की सब जानत मन माँहि ।
स्वामिकाज ते जगत में औ कछु उत्तम नाँहि ॥
नित चित लाय कीजिये सोई ।
जामे निज स्वामीरुचि होई ॥
निज प्रभुकाज प्रान जो दीजै ।
पूरण भाग मान कर लीजै ॥
कंसराज राजन में राजा ।
अति प्रचंड हैं जिनके काजा ॥
या बिधि हमको आयुस दीन्हो ।
हित सो मानि सीस पर लीन्हो ॥
कह्यो नन्द-सुत बाल कुमारा ।
तेहि सो युद्ध करो एक बारा ॥
अति बलवंत तोहि मै जानो ।
बल को गरब सरब पहिचानो ॥
बिन्द्राबन में बछरु चरावै ।
गोपसुवन में युद्ध मचावै ॥
छल अनेक देखत मन माँही ।
मल्लन में बल ते घट नाँहीं ॥
सो सब बल तब जानिहौ जब लरिहौ मोहिँ साथ ।
यह सुनि के बोलत भये भूपति-प्रभु ब्रजनाथ ॥
जो तैँ कहत सत्य सब सोई ।
प्रभु-सेवन तेँ सुभ गति होई ॥
कंस नृपति है तुम्हरो राजा ।
जो वह कहत करो सोइ काजा ॥
यद्यपि तू बल को अधिकारी ।
हौं अहीरबालक सुकुमारी ॥
तद्यपि एक बारहू लरिहौं ।
युद्ध-बिषय तो सों नहिँ टरि हौं ॥

धरम-युद्ध हम सो अब कीजै ।
करम अधरम छाँडि सब दीजै ॥
करता सोँ डरिये मन माँही ।
रीति अनीति भली कछु नाँही ॥
पुनि चानूर कहै सुनु लाला ।
देखन को अति बाल गोपाला ॥
अद्भुत काज कियो ब्रज माहीँ ।
जैसे श्रवन सुने हम नाहीँ ॥

यद्यपि तो मारो कुवल महाबली गजराज ।
तद्यपि मोरे हाथ ते जान न पैहो आज ॥

कहै परीछित सोँ रिपिराय ।
कंसहतन लीला अब आय ॥
अब चानूर मल्ल अभिमानी ।
निज महिमा या भाँति बखानी ॥
ताहि बीच मुष्टिक बलधारी ।
बोलत जहाँ राम हलधारी ॥
दोऊ ओर या भाँति बखानी ।
अपने बल को घाटि न जानी ॥
जुद्ध काज तब सन्मुख आये ।
आइ परस्पर सीस मिलाये ॥
उर सोँ उर बाँहन सोँ बाँही ।
घात अनेक करै मन माँही ॥
कोमल कँवल समान गोपाला ।
बज्र शरीर धरेउ तेहि काला ॥
मुष्टिक औ चानूर विचारैँ ।
बहुत भाँति विस्मय मन धारैँ ॥

बड़े मल्ल बलवन्त अति मारे हम पल माँहि ।
इन लरिकान अजीत सोँ कैसो जीतत नाँहि ॥

जो बल इन की अंगुलि माँही ।
ताहि सँभारि सकत हम नाँही ॥
इत हम मुष्टि बज्र सम मारी ।
लगै सुमन जौं मुष्टि हमारी ॥
राजा सुनौ कहत रिषिराई ।*
इन मल्लन को भाग बड़ाई ॥
जद्यपि अब या देही माहीँ ।
कुँअर कान्ह को जानत नाहीँ ॥
पूरब जन्म बिषै तप कीन्हो ।
ताको फल हरिजू अब दीन्हो ॥
जाहि बिरंचि ईश नित ध्यावैँ ।
पदरज जाको सीस चढ़ावैँ ॥
ताको दरस परस इन पाये ।
मुख सौँ मुख उर सौँ उर लाये ।
राजन सो पदवी इन पाई ।
जाकी महिमा कही न जाई ॥
रीति अनीति निहारि कै कहैँ परस्पर लोग ।
अब यह ठौर अधर्म को नहीं बैठिवे जोग ॥
कहँ यह बालरूप सुखदाता ।
कुसुमतुल्य है जिनको गाता ॥
कहँ यह मल्ल महा बलधारी ।
कंटक सम रोमावलि सारी ॥
यह अनरीति जो मन में धरै ।
तेहि को गर्व नास विधि करै ॥
अवर जे जन बैठे यहि ठाँई ।
होत अनीत रीत जेहि ठाँई ॥
तेन्ह के बंसबिधंसन होई ।
यह निश्चय जानत सब कोई ॥
जो साधू कहियत मन माहीँ ।
ते अनीत देखत कछु नाही ॥

जहाँ अनीत दिष्टि में आवै ।
बर्जन को हरिजन उठि धावै ॥
जो नहिं बचन सुनै अन्याई ।
तौ हरिजन वहँ ते उठिजाई ॥
जो अनीत देखत नहीं तिनको पाप न होइ ।
जो जैसी करनी करै फल पावत है सोइ ॥
जो अनीत को देखत रहै ।
प्रीति काज कर नीति न कहै ॥
सो नर घोर नरक में जाइ ।
यह बेदन में कहत जनाइ ॥
जब मल्लन जानो मन माहीं ।
बल सो जीतत (इनको) नाहीं ॥
तब उन मन में यही बिचारो ।
छल बल कै इनको संघारो ॥
महाबली गुनवन्त कन्हाई ।
तिनसों छल बल कहा बसाई ॥
जबहीं मल्ल गहैं कर बाहीं ।
कूदि फाँदि हरि बाहर जाहीं ॥
ऐसे भाँति बहुत श्रम पाये ।
सो श्रमजल मुख ऊपर आये ॥
भई महा छबि की अधिकाई ।
तिनकी महिमा कही न जाई ॥
मोहन मुख पर श्रम-जल सोहै अति सुखदाइ ।
जौं कलीन के दलन मे रहे ओस कन छाइ ॥
याही बिधि मुष्टिक बल-धारी ।
करै युद्ध हलधर सों भारी ॥
यह कौतुक जो देखैं प्रानी ।
करुना कर बोले मृदुबानी ॥
धन्य धन्य वह भूमि सुहाई ।
प्रगटे जहाँ कृष्न सुखदाई ॥

धन्य धन्य सब ब्रज की बाला ।
जिनकी गाव चरत नंदलाला ॥
बेन सुनाइ चैन सुख दीन्हो ।
सरबस कै हरि बस कै लीन्हो ॥
जिनके संग रहे दिन रैना ।
प्रान प्रसंग कहे मृदु बैना ॥
बहु उत्पात भये ब्रज माहीं ।
ब्रजबासी ब्यापो कछु नाही ॥
तेहि के कारन यही मुरारी ।
काली-नथन लाल गिरिधारी ॥
ब्रजबासिन के भाग की महिमा कही न जाइ ।
चित की वृत्ति बसे जहाँ भूपतिप्रभु ब्रजराय ॥
महाजोग तप गोपन कीन्हो ।
हरि सन जोग भोग जिन लीन्हो ॥
जो हरि पुरुष पुरान कहाये ।
भगत-सनेह देह धरि आये ॥
रूप अनेक धरे जग माहीं ।
जग करतार को अचरज नाहीं ॥
कहै एक हिय सों यह बाता ।
कंस नरेश महा सुखदाता ॥
जा प्रसंग हरि-दरशन देखो ।
अंग अंग आनँद अवरेखो ॥
नातर जे हम से जड़ लोइ ।
तिन्हैं कृश्न-दरशन कहँ होइ ॥
कहै एक जे जिय ब्रज माहीं ।
ब्रह्मादिक तिन के सम नाहीं ॥
जाके देव ध्यान धरि धावैं ।
ब्रजबासी तेहि दरसन पावैं ॥
प्रगट मगन गृह काज में रहैं सभी ब्रजबाल ।
चित की वृत्ति बसै जहाँ भूपति-प्रभु गोपाल ॥

कृश्नरूप देखत न अघाहीं ।
बार बार जसुदा-घर जाहीं ॥
प्रातकाल बन जात गोपाला ।
चलत संग ग्वालन के बाला ॥
जहँ जहँ परै चरन सुखदैना ।
गोपी तहाँ धरैं निज नैना ॥
साँझ समय बन ते जब आवैं ।
तभी दरसरस लै सचुपावैं ॥
राजन राम कृश्न सुर ज्ञानो ।
जे सब सन्तन के सुखदानी ॥
कंसै मारन को मन दीन्हो ।
इह संकल्प चित्त में कीन्हो ॥
जेती सृष्टि दिष्टि में परी ।
कुँअर कृश्न की अस्तुति करी ॥
औ वसुदेव देवकी माता ।
श्रवन सुने पुत्रन की बाता ॥

बार बार करुना करैं धरै धरनि पै सीस ।
मम पुत्रन को हूजिये रच्छुपाल जगदीस ॥

जो मम पुत्र कुसल सों रहिहैं ।
बहुत भाँति करतार मनैहैं ॥
जो हम पुत्रन को मुख देखैं ।
अपनो सुभग भाग अवरेखैं ॥
अंग अंग सुमिरत गोपाला ॥
काल समान दीस तेहि काला ॥
राजन राम कृश्न बलधारी ।
करैं जुद्ध मल्लन सों भारी ॥
जब हीं गहे उन्हे कर माँही ।
सकल अस्थि चूरन ह्वै जाँही ॥
तब चानूर मल्ल अभिमानी ।
व्याकुल होय बहुत रिस मानी ॥

मुष्टि गरिष्ठ बाँध अति भारी ।
हरिजू के उर ऊपर मारी ॥
राजन जो बल हो वा माँही ।
सो सब गये भये कछु नाँही ॥
कठिन मुष्टि चाणूर की बज्र त्रिसूल समान ।
भूपतिप्रभु के अंग पर लागत फूल प्रमान ॥
राजन कोप कृश्न मन आये ।
दोनों कर गहि ताहि उठाये ॥
फेर सीस पर भुइ में पटको ।
पंछी प्रान देह ते सटको ॥
जा छन हरि चानूर सँहारो ।
तब हलधर जू मुष्टिक मारो ॥
मारे प्रबल मल्ल अति भारी ।
नाचन लगे लाल गिरिधारी ॥
ब्रजबासिन को हरख बढ़ाये ।
ओन्ह के मन के त्रास मिटाये ।
मारे जभी मल्ल बलधारी ॥
आनन्द-सबद भये अति भारी ।
कोपवन्त सुनि भये भुआला ॥
बरजे सकल लोक तेहि काला ।
अति रिसाइ के भौंह चढ़ाई ।
निज मित्रन को कहो जताई ॥
काहू मिस करिके करो कछुक उपाय निदान ।
नंद गोप के सुतन को बाहिर देहु न जान ॥
उन्हें मारि के नन्द संघारो ।
अरु बसुदेव देवकी मारो ॥
बहुरो उग्रसेन को मारो ।
पाप पुन्य कछु नाँहि बिचारो ॥
या बिधि बचन वृथा अज्ञानी ।
बोलत हतो कंस अभिमानी ॥

तब हरिजू सुजान जो धाये ।
चढ़ि मचान के ऊपर आये ॥
राजन जब आये नन्दलाला ।
सुधि बुधि भूलि परी भूपाला ॥
जद्‌पि खड्‌ग नगन कर माहीं ।
हाथ हिलाइ सको वह नाँही ॥
जगतईस जो लात चलाई ।
मुकुट सीस ते दिये गिराई ॥
कंस पकड़ि के सीस नवाये ।
आसन ते भुइ में ढरकाये ॥
जिमि धरनी में आइ के पड़ो उतानो भूप ।
उर ऊपर दरसन दिये स्याम चतुरभुजरूप ॥
संख चक्र कर माँहि बिराजै ।
गदा पदुम अद्‌भुत छबि छाजै ॥
माथे मुकुट अनूपम सोहै ।
कुण्डलदुति देखत मन मोहै ॥
मुकुत माल भृगुलता बिराजै ।
पीताम्बर की छबि अति साजै ॥
कंठ कवस्तुभमनि की सोभा ।
जाहि देखि सबको मन लोभा ॥
ई स्वरूप देखो जेहि काला ।
तबहीं प्रान दिये भूपाला ॥
वही रूप हरि जो तेहि दीन्हो ।
सुरपद को अधिकारी कीन्हों ॥
रयन दिवस हरि सों चित लाये ।
सोवत जागत में न भुलाये ॥
ता कारन उत्तमपद पाये ।
जाको जस त्रिभुवन में छाये ।
भूपति-प्रभु के रूप की महिमा अगम अपार ।
जाके सुमिरन ध्यान में तरत सकल संसार ॥

मारो जभी कंस भूपाला ।
जीव जन्तु हरषे तेहि काला ॥
ब्रह्मादिकन महा सुख भये ।
जय जय सबद तिहूँ पुर छये ॥
देवलोक में बाजन बाजे ।
जाके सुनत सभी दुख भाजे ॥
सुर नर इष्ट की अस्तुति करी ।
पुहुपवृष्टि बरषो जय हरी ॥
जबहीं मरो कंस दुख दाता ।
उठे कोप करि आठौ भ्राता ॥
खडग पानि करिके सब धाये ।
हरि सो जुद्ध करन की आये ॥
ता अवसर हलधर बल धारो ।
हल मूसल लै तिन्हैं सँघारो ॥
राजन तभी कंस की नारी ।
जो निज प्रीतम की हितकारी ॥
सो धाईं सुधि पाय के आईं जहाँ नरेस ।
टूटे हार सिँगार सब छूटे सिर के केस ॥
और सकल भाइन कै बाला ।
महा बिलाप करैं तेहि काला ॥
ते सब नैनन तें जल ढारैं ।
निज स्वामी के अंक पसारैं ॥
रोव सभी करैं दुख भारी ।
छतिश्राँ सभी छेद करि डारी ॥
गये कहाँ प्रीतम सुखदाई ।
जिन्ह जग में कीन्हीं ठकुराई ॥
जीते सकल सृष्टि के राजा ।
तुम सम आन करे किन काजा ॥
माते गज तुरंग अति भये ।
सकल विभव अति छाड़ि के गये ॥

व्याकुल महा धरनि में परैं ।
महा सोक बस करुना करैं ॥
हमरी व्यथा निहारत नाहीं ।
तुम बिनु क्यों जीवैं जग माहीं ।
यह सुन्दर मन्दिर महा जिनके सम नहिँ आन ।
तुम्ह बिनु ऐसो कवन है जो बैठे इन ठाँव ॥
जब या बिधि रोवैं सब बाला ।
करुनामय तब भये दयाला ।
तिन्ह सों कहो सोक परिहरो ।
अपने स्वामी की गति करो ॥
सोक किये कछु हाथ न आवै ।
जो बिधि लिखा सो कौन मिटावै ॥
ऐसे बिधि जुवती समुझाइ ।
तब कछु समाधान भे आइ ॥
कंस ( के ) केस गहे बलबीरा ।
ल्याये खींच जमुन के तीरा ॥
अपने हाथ दाग तेहि दीन्हो ।
निज पद के अधिकारी कीन्हो ॥
या बिधि सब किरिया जो कीन्ही ।
करि अस्नान तिलांजुर दीन्ही ॥
बहुतै श्रम कीन्हें सुखदाई ।
ताते कछु बिलमे वा ठाई ॥
भूपति-प्रभु या भाँति सों भये कोप ते सांत ।
ता दिन ते वा घाट को नाँउ धरो विश्रांत ॥
बहुरो चलि आये सुखदाई ।
जहँ वसुदेव देवकी माई ॥
तात मात के दरसन पाये ।
पग परसन को सीस नवाये ॥
तात मात गहि हाथ उठावैं ।
चहैं सुतन को अंक लगावैं ॥

वे तो मनमें बहुत लजाहीं ।
स्रम सों सीस उठावत नाहीं ॥
कहैं यही गृह जन्म हमारो ।
जाते सब सुख गये तुम्हारो ॥
तहँ बसुदेव देवकी माई ।
देखि स्यामघन की चतुराई ॥
जगकरतार कृस्न पहिचानो ।
यह निश्चय अपने मन मानो ॥
गति अगाध हरिजू की चीन्ही ।
पानि जोरि तब अस्तुति कीन्ही ॥

कंस-हतन लीला सुनै चित दैकै जो कोय ।
भूपति-प्रभु के नेह ते वाको बहुत फल होय ॥

इति श्री भागवते महापुराने दशमस्कन्धे हरिचरित्रमानसे कंसबधन-लीला-संपूरन समाप्त ।

---

## 11. SABAL SINHA CHAUHAN

" There are various traditions as to who he was. Some say he was Raja of Chandgarh, others that he was Raja of a Sabalgarh. Sibsingh considers that he was zemindar of some village in district Itawa." (Etawah). According to Misra Brothers he was possibly in the service of Aurangzeb with his relative Raja Mitrasen whose name is given in the book.

He was the first man to render the story of the Mahabharat in Hindi verse. He has given dates of the completion of only eight chapters as follows :—

*Bhishma Parva* 1718.
*Karna Parva* 1724.
*Shalya Parva* 1724.
*Sabha Parva* 1727.
*Drona Parva* 1727.
*Musal Parva* 1720.
*Asrambasik Parva* 1751.
*Swargarohan Parva* 1781.

From this it appears that poetry was his pastime. He also seems to have lived to a good old age as according to Misra brothers he could not have been less than sixteen years old when he composed his first chapter in 1718.

His narrative is simple and he is evidently a follower and imitator of Tulsidas.

# महाभारत

## अथ बनपर्व

### पहिला अध्याय

दोहा—अब बनपर्व-कथा यह आगे सुनहु नरेश।
छाँड़ो देशहि धर्मसुत कीन्हो बन परवेश॥

चौपाई।

कामक-विपिन रहे तहँ जाई।
धौम्य नाम प्रोहित तहँ आई॥
जहाँ विपिन हैं बहु विस्तारा।
सिंह भालु बाराह अपारा॥
कामी नाम दैत्य यक रहई।
महा सो वीर-पराक्रम अहई॥
ताके डर बहु तपी डेराई।
तेहि बन निशिबासर सो रहई॥
मानुष-चाप पाइके धायो।
धर्मराज सन पूंछन आयो॥
किंबर नाम अहै बन मोरा।
को तुम बीर अहो बरजोरा॥
धर्मराज बोले यह बानी।
पाण्डुपुत्र हैं सब जग जानी॥
भीम धनंजय नकुल कुमारा।
सहदेव लघु है बंधु हमारा॥
हमहीं राज युधिष्ठिर अहहीं।
सत्य बचन तो सों सब कहहीं॥
यह द्रौपदी अहै पटरानी।
हारे राज्य लियो बन आनी॥

दोहा—सुनत दैत्य हँसि बोलेउ बिधि मोहिं दीन्ह अहार।
भीम नाम बलबीर सो बैरी अहै हमार॥

चौपाई

रहै बकासुर बन्धु हमारा ।
ताको भीमसेन संहारा ॥
शंख हमार हिडम्बक रहई ।
मारो ताहि दैत्य अस कहई ॥
सो बिधि मो कहँ दीन्ह मिलाई ।
आजु मारिहौं पाँचौ भाई ॥
शोणित करौं भीम कर पाना ।
तब संतुष्ट होइँ मम प्राना ॥
यह कहि दैत्यरूप तब धारा ।
वृत्त एक हँसि भीम उपारा ॥
मारयो भीमसेन करि क्रोधा ।
किंबर नाम दैत्य बड़ योधा ॥
मास्यो वृत्त तासु के माथा ।
क्रोधित भयो दैत्य कर नाथा ॥
एकै एक जीति नहिं पायो ।
दूनो बीर जूझ मन लायो ॥
तब पर्वत यक दैत्य उपारा ।
भीमसेन के उर पर डारा ॥
मारु मारु करिकै तब धावा ।
चंद्रहि राहु ग्रसन जनु आवा ।

दोहा—उठेउ भीम तब क्रोध करि मल्लयुद्ध तब ठान ।
जिमि सुग्रीवहि बालि सों विविध भाँति मैदान ॥

चौपाई

क्रोधित भीम गह्यो तब ताही ।
दूनौ हाथ दियो कटि माहीं ॥
बहुरि भीम पकरेउ शिरबारा ।
क्रोधवंत होइ भूमि पछारा ॥
आरत दूनों कीन्ह चिकारा ।
मुखते चलो रुधिर की धारा ॥

भीम दैत्य को जबहिं सँहारा ।
छाँडेउ तब जब प्राण निकारा ॥
बधेउ दैत्य कहँ भीम जुझारा ।
हर्षित भे तब पवनकुमारा ॥
मिलि सब बंधु हर्ष उर छाये ।
दुर्वासा तहँ देखन आये ॥
साठि सहस्र शिष्य लै साथा ।
बोलेउ बचन सुनहु नरनाथा ॥
हम सब कहँ भोजन करवावो ।
नातरु ब्रह्मशाप तुम पावो ॥
त्रासवंत पाण्डव सब भयऊ ।
तब द्रौपदि हरि सुमिरन करेऊ ॥
सुमिरत श्रीहरि आये जबहीं ।
क्षुधावंत भाषेउ तिन तबहीं ॥
भोजन नेकु न कछु गृह अहई ।
श्रीपति सों यह द्रौपदि कहई ॥
यदुपति कछू न भोजन अहई ।
लावो पात्र सो यदुपति कहई ॥
भोजन-भाजन लै कर आई ।
यकु रंचक भाजी तहँ पाई ॥
पुनि कृष्णहि अस वचन सुनाये ।
तीनों लोक तृपित होइ जाये ॥
मुनिगन केर उदर भरि आये ।
श्रीहरि द्वारावती सिधाये ॥
दुर्वासा कहँ भीम बुलाये ।
भोजन हेतु चलौ मुनिराये ॥
दुर्वासा तब बचन प्रकाशा ।
कबहुँ न होइ भक्त कर हासा ॥

दोहा—यह कहिगे दुर्वास ऋषि हर्षित धर्मकुमार ।
सूर्य-बिनय करि द्रौपदी पूजा करि बिस्तार ॥

चौपाई

ह्वै प्रसन्न तब रवि बर दीन्हों ।
माँगु माँगु यह कहि सो लीन्हें ॥
कहा द्रौपदी धर्म उपाई ।
अन्नपूरणा देहु गुसाँई ॥
ह्वै प्रसन्न रवि तहँ अति दीन्हों ।
धर्म्मराज कहँ हर्षित कीन्हों ॥
प्रति दिन तहँ ब्राह्मण विधि नाना ।
भोजन करैं बहुत सुख माना ॥
साठि सहस तहँ मुनिवर आये ।
नित प्रति तहँ भोजन करवाये ॥
ऐसे धर्म्मराज तहँ रहई ।
परम हर्ष बन भीतर अहई ॥

दोहा—ब्राह्मण भोजन प्रति दिन बन में धर्म-भुवार ।
पाँडवबिजय रहस्य है सुने पाप सब छार ॥

चौपाई

आगे सुनु जनमेजय राजा ।
धर्म्मराज कीन्ह्यो जस काजा ॥
सरवर एक सुभग वन रहेऊ ।
जल कारन सहदेव तहँ गयऊ ॥
जल में एक जंतु तहँ रहई ।
पायो शब्द बचन सो कहई ॥
को तुम जीव कहो अब भाई ।
कहो सो सब मम कथा बुझाई ॥
प्रतिउत्तर सहदेव न दीन्हो ।
तुरतहि ग्राह लीलि तब लीन्हो ॥
यहि प्रकार तहँ चारिउ भाई ।
लीले ग्राह सरोवर जाई ॥
धर्म्मराज तहँ करो बिलापू ।
पाछे गये सरोवर आपू ॥

जल-भाजन देखेउ तब राई ।
तट में चरण चिह्न हैं भाई ॥
अरु बक-चिह्न पाइ लखि राजा ।
तब चलि गयो सरोवर काजा ॥
लखि भाजन राजन तब गहई ।
पावन शब्द ग्राह तब कहई ॥
दोहा—को जीवत के जागत कहौ भेद समुझाइ ।
कहे बिनाहिं सरोवर कोउ न जल लै जाइ ॥

चौपाई

धर्मराज तब मन महँ जाना ।
यही जन्तु कछु कस्रो विधाना ॥
धर्म्मराज तब कह समुझाई ।
जीव जौन सो सुनु मन लाई ॥
दया शील समता मन रहई ।
सत्य छोड़ि मिथ्या नहिं कहई ॥
बिष्णुभक्ति अाने करि ज्ञाना ।
प्रेमभाव मन में जो ठाना ॥
जाके हृदय कपट है नाहीं ।
परसेवक सो है जग माहीं ॥
जीवै सदा सो भक्त कृपाला ।
तू किमि जीवै सुनु चण्डाला ।
कहे वचन अस धर्म भुआला ।
तब छोड़ेउ सहदेवै काला ॥
फेरि कह्यो को जीवत प्रानी ।
धर्म्मराज तब कहेउ बखानी ॥
सेवा मात पिता की करई ।
सदा धर्म्म हिरदय महँ धरई ॥
पाप कपट जिय कबहुँ न जाना ।
जीवै सदा भक्त भगवाना ॥

तू किमि जीवै जो निज चेरा।
परो है अधम काल के फेरा॥
इतनी सुनेउ ग्राह पुनि जबहीं।
नकुलहि कहँ छाँड़ेउ पुनि तबहीं॥
और सत्य अपने जिय माना।
हैं यह धर्म्मराज जिय आना॥

दोहा—को जीयत है जगत में सुनिये धर्म्मकुमार।
सुनु रे पापी पातकी धर्म न बचन उचार॥

चौपाई

देह आपनी हठ करि जाना।
करै योग बिधि बेद-प्रमाना॥
ये षट्चक्र बिदारै कोई।
जीवै सदा भक्त जन सोई॥
तू तो भक्ति धर्म नहिं जाना।
सदा मृत्यु-मुख सुनु अज्ञाना॥
इतना सुनतहि अर्ज्जुन बोरा।
उगिलि ग्राह ह्वै हर्ष शरीरा॥
पुनि तब ग्राह कही यह बानी।
धर्म्मराज सुनि कह्यो बखानी॥
जीवन योग देह मह होई।
भावत कर्म्म धर्म्म नहिं सोई॥
कामी क्रोध लोभ अहँकारा।
काल रूप जानै संसारा॥
जीवै जो यह भक्त सुजाना।
जीवै सदा भक्त भगवाना॥
तैं किमि जियै मूर्ख अज्ञानी।
परो नरक चौरासी खानी॥
सुनत भीम उगिलेउ तिहि बारा।
विनय कीन्ह तिहिं बारम्बारा॥

दोहा—सुनिये भूपति धर्मसुत जानत सब संसार।
छुवो जो चरन शरीर मम तब होवै उद्धार॥

चौपाई

परस्यो चरन भूप तेहिं जबहीं।
दिव्य रूप राजा भे तबहीं॥
धर्म्मराज पूछ्यो हरषाई।
कौन कहौ गति कैसे पाई॥
तबहिँ राउ सों कहेउ विचारी।
सुनहु धर्म्मसुत बिपति हमारी॥
हम तौ यही शाप हितपाई।
ताते तव लोलेउँ सब भाई॥
सो तब तुमहिं चीन्हि हम पायो।
तुमहीं ते उद्धार करायो॥

---

## दूसरा अध्याय

सुनु राजा यह कथा सुहाई।
जौन हेतु हम यह गति पाई॥
मै यक बार अहेरे गयऊँ।
कर्म्म-हीन तबहीं सोँ भयऊँ॥
एक कहार मृतक ह्वै गयऊ।
मम सँग अश्व न एकौ रहेऊ।
परेउँ भूलिकै सो बन माहीं।
बिपिन सघन तहँ समझ्यो नाहीं॥
तीनि कहार रहे तेहि पाहीं।
एक मृतक भा तेहि वन माहीं॥
कर्म्म-हीन ते दुख मैं लहेऊ।
करत तपस्या ऋषि बन रहेऊ॥
तीन महा ऋषि आन न पाये।
तिन्हैं कहार तहाँ धरि लाये॥

आनि पालकी माहिं लगाये ।
निज पुर को फिरि तब हम आये ॥
द्वारे धरी पालकी आई ।
बैठ मुनीश्वर पुनि तेहि ठाई ॥
भोजन पान खबरि नहिं लयऊ ।
बासर गयउ राति पुनि भयऊ ॥

दोहा—बासर बीते रैनि भे कीन्हेउँ मैं उच्चार ।
प्रथम पहर मैं भाषेऊँ को जागत संसार ॥

चौपाई

तब मुनि कही तहाँ यह बाता ।
जन्म मृत्यु दुख सुख सँग ताता ॥
क्षुधा तृषा ते नित दुख सहई ।
करत बंध सो सुख नहिं लहई ॥
जानै यह जग दुःख समाजा ।
सो जागै सब सोवत राजा ॥
दूजे यहै चलाई बाता ।
जागै कौन कहौ सति ताता ॥
पुनि बोल्यो मुनि बात प्रमाना ।
योगी योग करै नित ध्याना ॥
काम रु क्रोध लोभ अहँकारा ।
बसैं देह में सब बटपारा ॥
सदा ज्ञान ते रहे सचेता ।
सोवत जागत रहै सो येता ॥
तीजे पहर पूँछ मैं आही ।
सो सुनि बोले पुनि मुनि याहीं ॥
जो कोइ ध्यान करै जग माहीं ।
ताको संकट परै न काहीं ॥
दिव्य ज्ञान करि हरि को जानै ।
हिंसा कपट हृदय नहिं आनै ॥

जो दुःखी सो संशय भरई ।
परवश ह्वै प्रचार सो करई ॥
सो जागै सब सोवै राजा ।
सोवै खोवै आपन काजा ॥
चौथे पहर कहेउ को जागे ।
क्रोधित मुनि बोले सो आगे ॥
सुनु मूरुख जागै जो ज्ञानी ।
तू किमि जागै गृह-अभिमानी ॥
ग्राह होय राजा तैं जाई ।
भूप शाप ऋषि को यह पाई ॥

दोहा—तब मैं विनती कीन्हेउँ भा बड़ दोष हमार ।
कीजै दाया महामुनि अब हमार उद्धार ॥

चौपाई

बोले मुनि तब सहित कृपारा ।
द्वापरयुग उद्धार तुम्हारा ॥
पाण्डुपुत्र अइहैं बन माहीं ।
धर्म्मपुत्र धर्म्मे मन चाहीं ॥
परसे अंग होब उद्धारा ।
पुनि दीन्हयो बर याहि प्रकारा ॥
सो राजा तव दर्शन पाई ।
मम उद्धार भयो अब भाई ॥
यहि प्रकार ते पायउँ शापू ।
मेटेउ शाप कृपा करि आपू ॥
अस्तुति करि राजा दिवि गयऊ ।
धर्म्मराज मन हर्षित भयऊ ॥
भाइन सहित हर्ष हिय भयऊ ।
तेहि थल बसे धर्म्म सुख लहेऊ ॥
सुनो भूप जनमेजय बाता ।
सो अह भरत हतो मुनि-भ्राता ॥

दोहा—रहे हर्षि सो तेहि बन परम मनोहर ठांय ।
सहित द्रौपदी राज तहँ अरु सब चारिउ भाय ॥

चौपाई

तब सो द्रुपदराज भगवाना ।
धृष्टद्युम्न संग करेउ पयाना ॥
मिलन हेतु सो बन महँ आये ।
बहु बिधि उन्हैं कृष्ण समुझाये ॥
दुख सुख यह बिधि-करतब राजा ।
हस्तिनपुर कर राज-समाजा ॥
यहि विधि मिले तिनहिं सो जाई ।
सहित द्रौपदी पाँचो भाई ॥
धौम्य ऋषिहि मिलि बहु सुख माना ।
तबहिं द्रुपदगृह कियो पयाना ॥
पाँडव बसहिं जौन बन माहीं ।
कामकवन उत्तम है जाहीं ॥
बहु दिन रहे तौन बन महहीं ।
चारिउ बन्धु धर्म्मसुत रहहीं ॥

दोहा—बहु दिन कामक बनहिं में रहे पाण्डु तहँ आइ ।
ह्वै उदास पुनि धर्म्मसुत छाँडो सो बन जाइ ॥

चौपाई

तबहिं दैतबन पांडव गयऊ ।
मार्कण्डेय मुनि दर्शन दयऊ ॥
नारद आदि सुनी यह तबहीं ।
पाँडव गये दैत्यबन जबहीं ॥
तहाँ बसहिं बहु ऋषय समाजा ।
पांडव शोक मिटेउ बेकाजा ॥
सो सम्बाद बहुत विस्तारा ।
कछु संछेप सुनौ सुख सारा ॥
बसे दैत्यबन पांडव आई ।
तहाँ द्रौपदी बात चलाई ॥

कहे बचन तब धर्म-नरेशहि ।
बिपिन-बास बहु सहे कलेशहि ॥
पापी दुर्योधन जग जाना ।
शकुनी कर्ण दुशासन नाना ॥
अंध नृपति कछु कहो न आई ।
सुनो धर्मसुत पाँचौ भाई ॥
हमहिं सहित उन बनहिं पठायें ।
दुर्योधन छल ख्याल न लाये ॥
नेकु दया हिरदै नहिं लायो ।
कपट अक्ष करि बनहिं पठायो ॥

दोहा — आपु सहेउ बहु दुःख वन हमैं सहो नहिं जाइ ।
दुर्योधन अपकारी सों रानी कह्यो बुझाइ ॥

चौपाई

नाना यज्ञ धर्म बहु कीन्हा ।
ताकर यह फल विधि बहु दीन्हा ॥
भीम वीर अर्जुन धनुधारी ।
ाल मा करैं सकल संहारी ॥
ये तुम्हरे बाचा के कारन ।
सकैं न कौरव दल संहारन ॥
आज्ञा देउ सुनौ हो राऊ ।
मारैं शत्रु देश तब पाऊ ॥
क्षमा केर अवसर अब नाहीं ।
क्रिपि कै हरब कहाँ धो जाहीं ॥
क्षमा के समय क्षमा है भारी ।
युद्ध समय कीजै हठि रारी ॥
राज-धर्म क्षत्री के कर्म्मा ।
मारु शत्रु जिन कीन कुकर्म्मा ॥
द्रौपदि केर बचन ये सुनि कै ।
बोले बचन धर्म्म मन गुनिकै ॥

कहे बचन राजा तिहि ठाईं ।
धर्महि सदा बेद मो अहई ॥
बारह संबत निज मुख हारा ।
चित्त छमा तेहि हेतु हमारा ॥

दोहा—किये क्रोध सम पाप नहिं राजा कह्यो बुझाइ
क्रोध किये पुनि धर्म नहिं भाषेउ पाण्डवराइ ॥

चौपाई

दान धर्म सब कालहि करई ।
परै दुःख तेहि जनि परिहरई ॥
है सब घट में पुरुष प्रधाना ।
दुख सुख सब समान करि जाना ॥
एक पुरुष है सुखदुखदाता ।
दूसर अहै न सुनु मम बाता ॥
सुनत भीम क्रोधित ह्वै गयऊ ।
धर्मराज सन बोलत भयऊ ॥
जापै धर्म महा सुख पाये ।
तौ बन को सहेतु केहि आये ॥
कौन धर्म्म महँ बहु सुख पाये ।
देखत देखत राज गँवाये ॥
कौन धर्म्म दुर्योधन राऊ ।
राज को सुख सो सकल बनाऊ ॥
आज्ञा देउ बधौं सौ भाई ।
फिरि पीछे लै जाउँ लवाई ॥
तुम्हहिं राज्य बैठारहुं राजा ।
ऐसो जाय करौं सब काजा ॥
अर्ज्जुन धनुष खैंचि शर धारैं ।
एक छन में कुरुराज सहारैं ॥

दोहा—तुम्है हीनबल कौरवा जानैं अपने जी म ।
आज्ञा देवहु धर्म नप कह्यों कोप करि भीम ॥

चौपाई ।

भीम-वचन सुनि राजा कहई ।
जुआ खेल हारे सब अहई ॥
बाचा हारि करौ सत कर्म्मा ।
पीछे युद्ध कीजिये धर्म्मा ॥
धर्म्म न छाँड़ब जब तक प्राना ।
धर्म्म ते राजवृद्धि जग जाना ॥
ताही समय व्यास तहँ आये ।
हर्ष हृदय पाँडव समुझाये ॥
तब यक मंत्र व्यास मुनि कहेऊ ।
सुनिकै धर्म्मराज सुख भयऊ ॥
पुनि यह मंत्र जपौ तुम जाई ।
पारथ ते तब कहेउ बुझाई ॥
देउँ मंत्र जपतै बर पैहौ ।
युद्ध जीति पृथ्वीपति ह्वै हौ ॥
इन्द्र बरुन यम शंकर देवा ।
होत सबै परसन्नहिं सेवा ॥
यह कहिकै ऋषि व्यास सिधाये ।
कामक बन पुनि पाँडव आये ॥
कामक बन पुनि भयउ प्रकासा ।
पाँचौ बन्धु द्रौपदी पासा ॥

दोहा—यहि प्रकार ते बनहि महँ रहे पाण्डुसुत आनि ।
जनमेजय नृप आगेहू वैसम्पानि बखानि ॥

---

## तीसरा अध्याय

सुनु राजा रहैं जौन प्रकारा ।
चारिउ बाँधव धर्म्मकुमारा ॥
केतिक दिवस रहे तिहि ठाहीं ।
यक दिन पारथ नृप सों कहहीं ॥

आज्ञा होय आउँ मैं तहँवाँ।
गौरीपति के दर्शन जहँवाँ॥
आज्ञा पाइ चरन छुइ राई।
चढ़ो हिमाचल पर्बत जाई॥
ब्यास मंत्र जो विद्या दयऊ।
तौन मंत्र जपि ध्यान लगयऊ॥
फल औ मूल भषे त्रय मासा।
पुनि दुइ मास भयो उपवासा॥
शंकर तब प्रसन्न ह्वै आये।
पारथ सों इमि बचन सुनाये॥
काहे तप कठोर तनु त्रासा।
मनइच्छा सो करौ प्रकासा॥
जो वाञ्छा उर अहै तुम्हारे।
होइ सिद्धि सुनु बचन हमारे॥
भये शम्भु कहि अन्तर्द्धाना।
तेहि बन पारथ पुनि तप ठाना॥

दोहा—अन्तर्द्धान महेश भे अरु अर्जुन बर पाइ।
ह्वै प्रसन्न तप करत भे शंकर सो मन लाइ॥

चौपाई

तप साधत बीते कछु काला।
और चरित्र सो सुनौ भुवाला॥
रूप किरात धरो हर तहँवाँ।
करत उग्र तप पारथ जहँवाँ॥
दोउ कर धनुष बान हर लीन्हो।
रूप सुन्दरी गौरी कीन्हो॥
भूत कटक सब संग लेवाई।
कोल भील कर बेष बनाई॥
अहै नाम शुक दैत्यकुमारा।
शूकर रूप घोर पुनि धारा॥

पारथ के आगे भे आई।
रूप किरात महेश्वर जाई॥
चला दैत्य तारक के काजा।
करो विचार भूत के राजा॥
गर्ज्यो शूकर पारथ आगे।
ध्यान छोड़ि कै पारथ जागे॥
धनुष बान पारथ कर गहेऊ।
तब किरात अर्जुन सन कहेऊ॥
बहुत परिश्रम करि मैं आयों।
बड़ो पराक्रम करि मैं पायों॥

दोहा—तेहि चाहत है मारन अरे मूढ़ अज्ञान।
अर्जुन कहो न मानि तब हन्यो तासु शिर बान॥

चौपाई

ग्राह-रूप तजि दानव भयऊ।
तब किरात मन क्रोधित भयऊ॥
मारेसि ग्राह आपने हाथा।
पठवों तोहिं ग्राह के साथा॥
यमपुर अबहिं पठावों तोहीं।
तैं अब बीर बिरोधेसि मोहीं॥
जो शक्ती है तनु तुव हारी।
ताते अस्त्र देहु परहारी॥
सुनि कै क्रोध धनंजय ठाना।
पुनि किरात पर बर्ष्यो बाना॥
एकौ बान न भेदेउ अंगा।
बिस्मय करि पारथ मन भंगा॥
तब हंसि शंकर बचन बखाना।
और बान तोहिं करौं निदाना॥
अर्जुन धनुष हन्यो बर जोरा।
टूट्यो अस्त्र तौन पुनि घोरा॥

अर्जुन कह्यो किरात न होई ।
होय विष्णु की शंकर सोई ॥
मायाबपु करि बंचे मोहीं ।
भयो चकित चिन्ता मन सोही ॥

दोहा—खड्गघाव जो मारेउ सो निःफल ह्वै जाय ।
तबहिं वृक्ष यक लीन्ह्यउ पारथ क्रोधित धाय ॥

चौपाई

शंकर भूतबान अस मारा ।
काटि वृक्ष भूतल में डारा ॥
तब पारथ मुष्टिक अस मारा ।
पौरुष करि अर्जुनहिं प्रहारा ॥
शंकर पुनि तहँ हाथ पसारा ।
अल्प-तेज को पारथ मारा ?
लागत भूमि परेउ मुरझाई ।
छनक एक पुनि चेत सो आई ॥
रहु रहु पुनि कहि उठ्यो प्रचारी ।
तब सो हृदय निहारि निहारी ॥
प्रथमहि पूज्यो शंकर जोई ।
पारथ ताहि बिलोक्यो सोई ॥
सो माला हर गरे निहारा ।
देखि चकित भे पाण्डुकुमारा ॥
निश्चय जान्यो शंकर होई ।
परेउ दौरि चरनन पर सोई ॥
क्षमा करौ यह चूक हमारी ।
बिन जाने कीन्ही मैं रारी ॥
तब शंकर प्रसन्नचित भयऊ ।
हित करि चितै परम सुख दयऊ ॥
मैं प्रसन्न हरिहर कहि दीन्हा ।
तब अर्जन प्रनाम सो कीन्हा ॥

दोहा—पशुपतस्त्र मंत्रहि सहित हर अर्जुन कहँ दीन्ह ।
हर्षित गात धनंजय चरनकमल गहि लीन्ह ॥

चौपाई

तुम सँग युद्ध पार को पाई ।
ऐसी शक्ति न काहु भाई ॥
अस्त्र देइ कै पशुपतिनाथा ।
अन्तर्धान भये गन साथा ॥
हर्षवंत कह पारथ बैना ।
मैं शंकर देख्यों भरि नैना ॥
धनि जीवन जग आज हमारा ।
जो शंकर निज नैन निहारा ॥
पारथ बहुत हर्षजिय पाये ।
तौने समय देव सब आये ॥
इन्द्र आदि सँग सब दिग पाला ।
पारथ ऊपर भये दयाला ॥
हर नारायन सुरपति कहई ।
तुम नररूप जन्म सुत अहई ॥
भूमि सहै नहिं क्षत्री-भारा ।
तेहि कारण अवतार तुम्हारा ॥
जेहि विधि अस्त्र जौन हैं जेते ।
सिखे देब हम तुम कहँ तेते ॥
यह कहि शक्र अस्त्र सब दीन्हे ।
मंत्रन सहित समर्पन कीन्हे ॥

दोहा—कालदण्ड यम दीन्हेऊ बरुन दियो जल बान ।
बज्रदण्ड इन्द्रादि दै हर्षित भो बलवान ॥

चौपाई

जब उपकार अग्नि को कीन्हो ।
पावक-अस्त्र तहाँ बहु दीन्हो ॥

सप्तपंच गांडिव धनु लीन्हो ।
नंदिघोष रथ हुतभुक दीन्हो ॥
आपन अस्त्र यज्ञपति दीन्हो ।
तबहीं इन्द्र कछुक शिष दीन्हा ॥
मातुल साथ स्वर्ग कहँ ऐहो ।
अस्त्र अनेक तहाँ तुम पैहो ॥
यह कहिकै सुरपति तब गयऊ ।
रथ सह सूत उपस्थित भयऊ ॥
देवसभा जब पारथ गयऊ ।
नाना अस्त्र इन्द्र तब दयऊ ॥
बहु विधि अस्त्र सिखाये ताही ।
इन्द्रलोक पारथ जहँ आही ॥
देवअस्त्र पढ़ि सब बिधि जाना ।
सुरपति जिष्णु परम सुख माना ॥

दोहा—सिखै अस्त्र बहु पारथहि देवपुरी महँ जाय ।
चिन्ता करत युधिष्ठिर पारथ को हित पाय ॥

चौपाई

कौने देश धनंजय गयऊ ।
चारिउ बान्धव शोचत भयऊ ॥
कीन्ह्यो शोच द्रौपदी रानी ।
तबहिं धर्मसुत कह्यो बखानी ॥
विद्या महा व्यास ते पायउ ।
तौने कारन बनहिं सिधायउ ॥
गौरीपति आराधन गयऊ ।
कौन हेत जिय विस्मय भयऊ ॥
हरपूजा ते संशय नाहीं ।
है कल्यान लोक तिहुँ माहीं ॥
होउ प्रसन्न शोच केहि काजा ।
इमि सब को समुझावत राजा ॥

तपकारन पारथ तहँ जाई ।
सुनत भीम तब कह्यो रिसाई ॥
जो बियोग पारथ सँग होई ।
प्रानत्याग करिबो सब कोई ॥
प्रथमहिं आज्ञा देतेउ राजा ।
सहतेउँ कत यह दुखहि समाजा ॥
क्षमा किये राजा कहँ पैये ।
दिन दिन दुख बहु विधि किमि सहिये ॥

दोहा—राज देश सब छूटेऊ राव तुम्हारे हेत ।
देहु रजायसु राज तुम अब ते होउ सचेत ॥

चौपाई

मरिय शत्रु देश तब पाई ।
बन को दुःख सह्यो नहिं जाई ॥
बारह वर्ष सह्यो दुख भारा ।
एक वर्ष अज्ञात भुवारा ॥
अर्जुन बीर बड़ो धनुधारी ।
और सहायक श्रीबनवारी ॥
राव तुम्हारी आज्ञा पावों ।
दुर्योधन शत बंधु नशावों ॥
भीम के वचन श्रवन सुनि लीन्हे ।
धर्मराज उत्तर पुनि दीन्हे ॥
सुनो भीम जो वचन बखानौ ।
दोष हमार सत्य करि जानौ ॥
सुनि मम बचन रहौ अरुगाई ।
पीछे बन्धु करौ मनुसाई ॥
अब यहि समय रहो चुप भाई ।
तबै दक्ष ऋषि तहँ चलि आई ॥
धर्मराज उर आनँद छाये ।
अर्घ देइ आसन बैठाये ॥

कहेउ आप सब बरनि कलेशा ।
महादुखित होइ बरनि नरेशा ॥

दोहा—तजेउँ देश बहु दुख सहेउँ दुर्योधन के काज ।
आदि अंत सुनि आगे बरजो दुख सब राज ॥

चौपाई

सुनि कै तब दुख कहो बखानी ।
मिटै न कर्मलिखा सुनु बानी ॥
तुम तो बड़ा दुःख नृप पाये ।
राज छोड़ि बनबासहि आये ॥
नल दुख सुनो मनहि धरि राजा ।
घटै पाप बहु सुक्खसमाजा ॥
पाँसे खेलि हारि सब देशा ।
रानी सँग बन कीन्ह प्रवेशा ॥
एक वस्त्र दोनों ढिग रहेऊ ।
सोऊ तजि राजा बन गयऊ ॥
पायउ सो दुख बहु बन जाई ।
छुट्यो दुःख भे राजा आई ॥
ताको कहउँ सहित बिस्तारा ।
सावधान होइ सुनो भुवारा ॥
तासु दुखहि सुनिहौ हो राऊ ।
सुनत प्रान धीरज न रहाऊ ॥
पायउ पतिव्रता दुख जेता ।
तो पर कहो जाइ नहिँ तेता ॥

दोहा—सुनत दुखहि बहु नृपति के पारथ बीर न होइ ।
धर्मराज के आगे कहत दस्वऋषि सोइ ॥

---

# चौथा अध्याय

## चौपाई

सुनु नृप है नैषध यक देशा ।
तहँ पुनीत नल नाम नरेशा ।।
बहु बिस्तार कहो नहिं जाई ।
लघु करि ताहि कहौं समुझाई ।।
यक दिन राव सरोवर जाई ।
पंगति हंस देखि बहु पाई ॥
तबहीं हंस पकरि नृप जाई ।
रोइ हंस तब नृपहि सुनाई ॥
राजा बेगि छाँड़ि दे मोहीं ।
कन्या एक मिलावों तोहीं ॥
देश बिदर्भ भीम नृप रहई ।
कन्या एक तासु गृह अहई ॥
दमयंती बिधि रूप सँवारी ।
देखि गिरा रति रूप निहारी ।।
सुनतहि राज हर्ष मन लीन्हा ।
तुरतहि छाँड़ि हंस कहँ दीन्हा ॥
राजा गे अंतःपुर माहीं ।
देश बिदर्भ हंस उड़ि जाहीं ॥
उतरो जाइ हंस सो तहँवाँ ।
पारिजात फूले बहु जहँवाँ ॥

दोहा—उत्तम सरवर देखि कै उतरो हँस विचारि ।
विधिरचना सब सखी सँग आई राजकुमारि ॥

## चौपाई

देखि हंस कहँ राजकुमारी ।
गहन हेत तब बुद्धि बिचारी ॥

तब वह हंस रूप अति धरेऊ ।
निज बश कन्या को मन करेऊ ॥
सुनु दमयंती बात हमारी ।
नैषध देश महीपति भारी ॥
नल राजा उपमा को कहई ।
देखत रूप मोहि जग रहई ॥
तब यह सफल तोर है रूपा ।
जो पति पावो नल सों भूपा ॥
सुनि दमयंती हृदय जुड़ाना ।
हंसवचन सुनि हर्षित प्राना ॥
कह दमयंती करहु उपाई ।
जाते होइ मोर पति राई ॥
भये स्वयम्बर उन कहँ बरिहौं ।
अरु काहू को चित्त न धरिहौं ॥
सुनत बचन यह कहेउ बुझाई ।
जात अबहिं मैं कहौं उपाई ॥
बढ़ो हंस तब पंख पसारी ।
देखि रही तब राजकुमारी ॥

दोहा—हंस देश नैषध महँ राजहि कहा बुझाइ ।
कन्यामन तुमसों बसेउ करहु हर्ष मन राइ ॥

चौपाई

राजा सुनत हर्ष मन कीन्हो ।
पूरब कथा कहन मन लीन्हो ॥
देखि सुता कर चितहि उदासा ।
रानी नृप सों बचन प्रकासा ॥
राजा सन रानी कह बाता ।
कन्या योग स्वयम्बर गाता ॥
सुनत बचन राजा मन भाये ।
देश देश तब बिप्र पठाये ॥

राजा भीम स्वयम्बर कीन्हो ।
भूपन सबहि निमंत्रन दीन्हो ॥
नल राजा कहँ नेवत पठावा ।
करि निज साज तुरंग सिधावा ॥
नारद सुरपुर बात जताये ।
चारो दिगपति सुनतै धाये ॥
इन्द्र बरुन यम पावक अहई ।
चारिउ देव चले मुनि कहई ॥
मारग मांझ मिले नलराई ।
सुरपति बचन कह्यो समुझाई ॥
हम सब जात स्वयम्बर-काजा ।
हँसिकै बचन कहे सुरराजा ॥
हमरे हेत दूत ह्वै जाहू ।
दमयंती हमसों करै ब्याहू ॥
चारि जने हम यक मनमाना ।
सुनि नल राजा बहुत लजाना ॥

दोहा—बोले नल नृप मन्दिर रहैं बहुत रखवार ।
राजसुता पहँ कैसही जाय बचन उचार ॥

चौपाई

इन्द्र कहो मम आज्ञा होई ।
तुमहिं जात देखिहै न कोई ॥
करि मन दुखित चले नृप तहँवाँ ।
राजकुवँरि अंतःपुर जहँवाँ ॥
दूनो जन ते दरशन भयऊ ।
दुवो रूप मूर्च्छित ह्वै गयऊ ॥
सखी धाइ तब शीतल नीरा ।
सींचेउ तब जल दुवो शरीरा ॥
दूनों चेत भये मन माहीं ।
[illegible] नरनाहीं ॥

जौन प्रकार इहाँ को आये ।
आवत काहुन देख न पाये ॥
इन्द्र बरुन यम पावक आये ।
तेइ दूत करि मोहिं पठाये ॥
चारौ जन कहँ मन महँ धरहु ।
एक जने कहँ स्वामी करहु ॥
लज्जित ह्वै दमयंती कहई ।
देव नाग नर चित्त न अहई ॥
केवल पति हम तुम कहँ जाना ।
देव नाग नहिं कोउ मनमाना ॥

दोहा—जा दिन हँसहि रूप कह ता दिन मैं पति जान ।
देव नाग नर गन्धरब हृदय और नहिं आन ॥

चौपाई

राजा कहेउ दोष मोहिं होई ।
कहैं देव हमहीं सब कोई ॥
दूत ह्वै आपन काज सँवारा ।
देव-अवज्ञा दुख है भारा ॥
कह कन्या नृप देवन साथा ।
पठयहु तुमहिं होन नरनाथा ॥
जिय अपने मन तुमहीं आनों ।
तुम तजि कैसे दूसर जानों ॥
यह कहि कन्या नृपहि बुझाये ।
देवन पै नल राजा आये ॥
देव सबै तब पूछन कीन्हो ।
तब हीं नल यह उत्तर दीन्हो ॥
मोहिं छाँडि मन और न माना ।
मैं गुन रूप तुम्हार बखाना ॥
सुनत देव भे अन्तर्द्धाना ।
राजसभा नल करेउ पयाना ॥

देश देश के राजा आये ।
अद्भुत भूषन रूप बनाये ॥
चारिव देव भये नल रूपा ।
लखि नहिं परे सो एक स्वरूपा ॥

दोहा—बैठ जहाँ नल राजा सब करि करि शृंगार ।
संग प्रोहित कर माल लै सभा माँझ पगुधार ॥

चौपाई

प्रोहित सब कर नाम बताये ।
नल राजा कर नाम सुनाये ॥
कन्या देखि तहाँ यह रूपा ।
पाँचौ जने बैठ नल-रूपा ॥
बिनय करत तब राजदुलारी ।
ए देवहु मैं शरन तुम्हारी ॥
नैषधपति है स्वामी मोरा ।
करौ प्रकट पद बंदत तोरा ॥
सुनिके विनय दया सुर कीन्हे ।
आपन रूप बहुरि धरि लीन्हे ॥
चीन्हे नल तब राजदुलारी ।
जयमाला ताके उर डारी ॥
राजा सत्य बचन कह सोई ।
देवन तजि जनि हम मन होई ॥
यहै प्रतिज्ञा सत्य हमारी ।
छन यक तुमहिं करब नहिं न्यारी ॥
दीन्ह देवपति यह बर दाना ।
इन्द्र कहे सम पवन पयाना ॥
सुमिरत तुम ढिग तुरतहिं ऐहौं ।
याते सदा सुक्ख तुम दै हौं ॥

दोहा—पावक अग्नी शक्ति दै बरुन दियो जल बान ।
धर्मबिषयरति यम दई भे सब अन्तर्द्धान ॥

चौपाई

देव सबै बर देकर गयऊ ।
आशा भंग सकल नृप भयऊ ॥
यहि प्रकार दमयंति बिवाही ।
वेद मंत्र करि जो विधि गाई ॥
दाइज भोम नृपति बहु दीन्हो ।
ह्वै कै बिदा चलन चित कीन्हो ॥
बाजन शब्द मनो घन गाजा ।
नगर आपने आयउ राजा ॥
ऐसे आइ बसे रजधानी ।
नल राजा दमयंती रानी ॥
केतिक दिवस बीति इमि गयऊ ।
नाना केलि रंग रति भयऊ ॥
नृप के पुत्र प्रकट यक भयऊ ।
इन्द्रसेन अस नाम सो कहेऊ ॥
कन्या एक भई पुनि ताके ।
बहुतक हर्ष भई मन वाके ॥
ऐस रंग रस राजा कीन्हो ।
इन्द्र सरिस उपमा कहँ लीन्हो ॥
धर्मवंत नैषधपति राजा ।
पाले प्रजा पुत्र के काजा ॥

दोहा—राज्य करै नल राजही करि बहु धर्म प्रकास ।
दमयंती अरु राजा पूजेउ दूनों आस ॥

चौपाई

आगे सुनो धर्मभुवराऊ ।
देवलोक कर करेउ उपाऊ ॥
बैठे सभा देवता जाई ।
कलियुग बैठ तहाँ सुख पाई ॥

इन्द्र तहाँ यक बात चलाई ।
दमयंती राजा नल पाई ॥
देवनकेर करेउ अपमाना ।
नल राजा को पति करि जाना ॥
सुनि यह कलियुग उठा रिसाई ।
बोलेउ बचन क्रोध जिय लाई ॥
नल के निकट जात सुरराई ।
राज छोड़ावउँ निज बरि आई ॥
कलियुग द्वापर दोनों भाई ।
पहुँचे नगर नैषधहि आई ॥
द्वापर ते कलि कह मुसुकाता ।
होइ अक्ष यह सुनु मम बाता ॥
हम अब बिप्र रूप ह्वै जैये ।
चलिये अब पुष्कर सो कहिये ॥
पुष्कर सों यह तब करि बाता ।
तुम अब जीतो नल कहँ ताता ॥

दोहा—जीति लेहु नल राजहि कह कलियुग समुझाइ ।
बैल-रूप तब कलियुग कहेउ तासु ते आइ ॥

चौपाई

धरि यह रूप उन्हें समुझाई ।
नल पहँ जाउ स्वरूप बनाई ॥
तहाँ पुनीत रहै नल राई ।
तिनके बदन प्रवेशहु जाई ॥
एक समय बन में नलराजा ।
तृषा लागि जल लीन्हेनि राजा ॥
यहि प्रकार तब अवसर पाये ।
नलशरीर महँ कलियुग आये ॥
पुष्कर गे तब नल के पासा ।
आइ करेउ यह बचन प्रकासा ॥

जुआ हेतु आयहु तुम पाई ।
आजु दुवो जन खेलिय भाई ॥
नल राजा के मन महँ आई ।
खेलन हेत सो करेउ उपाई ॥
दमयंती के बचन न भाये ।
नल राजा सब द्रव्य गवाँये ॥
सोन रूप जो लाव भुवारा ।
धरत दाउँ पल महँ सब हारा ॥
गज तुरंग हारे सब राऊ ।
एकौ वार न जीत उपाऊ ॥

दोहा—बहुत दाँव जब लायऊ हारेउ सब भंडार ।
पुरजन मंत्री संग लै आये नल दरबार ॥

चैापाई

रानी अरु मंत्री समुझाये ।
राजा के कछु मनहिं न आये ॥
रानी कह सब हारे राजू ।
खेलु न अब उठि चलु नल राजू ॥
रोइ कही छूटत सब देशा ।
झूठ बचन नहिं मानु नरेशा ॥
एक सखी बोली तेहि पासा ।
पठवो पुत्र सासु के पासा ॥
वह सो आइ यहाँ लै जैहै ।
सुत कन्या बिदर्भ पहुंचैहै ॥
कहिये और बात कछु नाहीं ।
पढ़न हेत पठये तुम पाहीं ॥
सुत कन्या तब रथ बैठावा ।
सारथि देश बिदर्भ पठावा ॥
पहुँचे बेगि सारथी तहँवाँ ।
देश बिदर्भ भीम नप अहँवाँ ॥

दमयंती पठये लै साथा।
सुत प्रतिपाल करौ नरनाथा॥
खेले जुआ कहेउ सो गाथा।
चिन्तावन्त भये नरनाथा॥

दोहा—यह कहि सारथि तब चलो राजहि कियो जोहार।
बहुत देश तहँ देखि कै अवध-नगर पगुधार॥

चौपाई

है ऋतुपर्ण भूप के नाऊँ।
हय-सारथी रहे तेहि ठाऊँ॥
राज्य सकल तब पुष्कर जीता।
यह कलियुग कीन्हेउँ बिपरीता॥
पुष्कर कहो रहो कछु अहई।
दमयंती लावहु यह कहई॥
सुनत राउ भो क्रोध अपारा।
रानी के आभरन उतारा॥
हारे अस्त्र आभरन जेते।
राजस्थान आदि पुर तेते॥
सर्बस हारि उठे नल राजा।
पांसा खेले भयउ अकाजा॥
दमयन्ती जानो यह राजा।
कियो चलन बनकेर समाजा॥
रोइ चली दमयंती रानी।
सो करुणा किमि करौं बखानी॥
राज्य तजा बनबास सिधाये।
ताकी करुणा जाति न गाये॥
दासी दास बहुत बिलखाहीं।
दमयन्ती नृप पाछे जाहीं॥

दोहा—चले जात नृपराज सो पुरजन धीर धराय।
दमयन्ती सिय-ऊपमा रामचन्द्र संग जाय॥

चौपाई

पुष्कर-दूत फिरे सब गाऊँ ।
नल राजा कर लेव न नाऊँ ॥
उनहिं कोउ जो भोजन देहीं ।
पकरि ताहि कारागृह देहीं ॥
नगरलोग नृप पाछे जाहीं ।
भय बश होइ बहुत बिलखाहीं ॥
बाहर नगर रहे दिन तीनो ।
भोजन खबरि न केहू लीनो ॥
क्षुधावंत तब राजा भयऊ ।
पक्षि एक तहँ देखत भयऊ ॥
सुनु रानी यह बचन हमारा ।
यह पक्षी है आजु अहारा ॥
आपन बसन तासु पर डारो ।
सो पक्षी लै गगन सिधारो ॥
गा अकाश तब बोल्यो बयना ।
हमें न अब तुव देखौ नयना ॥
खेलि अक्ष सब राज्य गँवावा ।
बसन-हीन तबहीं सुख पावा ॥
राजा सुनि यह चकित भयऊ ।
बसन लिये वह पक्षी गयऊ ॥

दोहा—राजा कह रानी सुनहु क्षुधावंत भे प्रान ।
परमहंस यह देहते चाहत कियो पयान ॥

चौपाई

अर्द्ध बसन पहिरो नरनाहा ।
रानी संग चले गहि बाँहा ॥
दमयन्ती धीरज धरि कहई ।
दुख सुख नारि पुरुष सब सहई ॥

चले राह राजा अरु रानी ।
द्वै राहै तब आई तुलानी ॥
दाक्खन दिशि यक मारग जाई ।
रानी सन बोले नलराई ॥
दूसर मारग सुनु मनलाई ।
देश बिदर्भ सूत यह जाई ॥
पाय पिता-गृह सुख तुम रहऊ ।
संग हमारे दुख किमि सहऊ ॥
रानी सुनत भरे जल नयना ।
रोदन करति कहति अस बयना ॥
कंत चित्त है तुम थिर नाहीं ।
ऐसे बचन कहत मुख माहीं ॥
पति के दुख लौं त्रिय दुख होई ।
पितु को राज काम केहि सोई ॥
जो तुम दुख बन सहौ अपारा ।
तौ पति सुख हमार सब छारा ॥

दोहा—कुण्डिन पुर कहँ चलो नृप जो मन मानै कंत ।
तुम कहँ देखत भीम नृप करि है प्रेम अनंत ॥

चौपाई

बोले राव भीम नृप पाहीं ।
ऐसे रानि जाब हम नाहीं ॥
हम को पंथ देखावत कंता ।
कौन काज पितु-राज अनंता ॥
चले जात बन गहन गँभीरा ।
रानी सहित धर्म नृप धीरा ॥
एक वृक्षतर बनहिं मँझारी ।
सोयउ राउ संग लै नारी ॥
देखि राउ उर में बहु सोगा ।
देखौं बिधि कीन्हौं कस योगा ॥

रवि शशि जिन कहँ देखेउ नाहीं ।
सो मम संग फिरत बन माहीं ॥
मेरे संग बिपिन दुख पैहैं ।
बहु संताप कहाँ लौं सैहैं ॥
जाऊँ याहि तजि जो बन माहीं ।
आखिर पिता भवन सो जाहीं ॥
यह बिचार नृप के मन आयो ।
कलियुग हृदय धर्म उपजायो ॥
बसन अर्द्ध लीन्हो पुनि राजा ।
दया हीन कलि के बस साजा ॥

दोहा—छन आवै नल निकट ही छनक चलै तजि मोह ।
करै बिचार अनेक विधि कबहुँ करै मन छोह ॥

चौपाई

भीम-सुता तजि चलिगे राजा ।
बहु रोदन करि चले अकाजा ॥
गये राव मन बहु दुख पागी ।
भीम-सुता तेहि अवसर जागी ॥
चहुँ दिशि चितै चकित चित भयऊ ।
हा हा करि बहु रोदन ठयऊ ॥
हा हा स्वामी कंत हमारे ।
तजि मो कहँ बन कहाँ सिधारे ॥
प्रथमहिं कहो न छाँड़ब तोहीं ।
जब लगि घट बिच जीवन मोहीं ॥
यहि दुख जीवन जात हमारा ।
बचन झूँठ नृप भयउ तुम्हारा ॥
कीन्ही सेवा सदा तुम्हारी ।
कौनि चूक भै कंत हमारी ॥
आज्ञाभंग कबहुँ नहिं कीन्हा ।
केहि हित त्यागि हमहिं दुख दीन्हा ॥

धीरज आइ देउ जो नाहीं ।
कैसे प्रान रहैं बन माहीं ॥
कहाँ नाथ कैसे तुम रहऊ ।
हमहिं छाँडि किमि धीरज गहऊ ॥

दोहा—सघन बिपिन महँ रोवती दमयंती बिलखाइ ।
कौने अवगुन कीन्हेउ दीन कंत दुख आइ ॥

चौपाई

सर्प एक तब सन्मुख आवा ।
रानी पद मुख भीतर लावा ॥
रानी बिकल बहुत बिलखाई ।
हाय कंत मोहिं राखौ आई ॥
नैषध-देश स्वामि जब जैहो ।
कहो कंत मो कहँ कहँ पैहो ॥
व्याध एक तहँ देखेउ जाई ।
बधिक सर्प कहँ टारेहु जाई ॥
बधिक सर्प कहँ डारेउ मारी ।
पिड़ितकाम कह्यो सुनु नारी ॥
कामवश्य होइ बोलेउ बानी ।
केहि हित बन में फिरो भुलानी ॥
तब रानी कहँ चिंता आई ।
नल को मन में पुनि पुनि ध्याई ॥
रानी शाप बधिक कहँ दीन्हा ।
तुरत भस्म तेहि खल कहँ कीन्हा ॥
करत विलाप चली बन माहीं ।
गिरि कंदर बन ढूँढ़त जाहीं ॥
कोई नल की कहै न बाता ।
रोवत रानी अति बिलखाता ॥

दोहा—भृगु बशिष्ठ मुनि अंगिरा नारद मुनि जहँ आहिं ।
करि बिलाप तब रानि सो पहुँची तेहि थल माहिं ॥

### चौपाई

जाइ तिनहिं कीन्ह्यउ परनामा ।
आपन दुःख कहो तब बामा ॥
सब मुनि मिलि यह आशिष दीन्हों ।
मिलि हैं नल सुनि जिय सुख कीन्हों ॥
अंतर्द्धान भये मुनिराई ।
चिन्ता उर रानी के आई ॥
सपनो सो मन में यह जानी ।
मानुष जन्म कहा तब रानी ॥
कर्म वश्य बन फिरौं भुलानी ।
ऐसे शोचि रानि अकुलानी ॥
नल को खोजत बहु दुख पाये ।
आपन पति कहुं देखि न पाये ॥
नायक कहो नगर को जैये ।
खोजो जाइ कर्म गति पैये ॥
बन महँ ढूँढ़ि बहुत दुख पाये ।
ग्राम नगर खोजो चितु लाये ॥

दोहा—चली संग बन राज के बसे एक बन आहिं ।
सिंधुरयूथ बहुत तहँ निकसे त्यहि बन माहिं ॥

### चौपाई

कचरि गये तहँ बहु बनिजारा ।
हाइ हाइ सब करैं पुकारा ॥
दमयंती देखो तब ताहीं ।
बहुत लोग कचरे बन माहीं ॥
दमयन्ती कह करत बिलापा ।
मैं बचि गई कौन बस पापा ॥
कीन्हों गमन बहुत दुख पाई ।
दिना आठ दश पंथ सिराई ॥

नाम बाहुबल राजा आही ।
उत्तर नगर चित्तवर जाही ॥
तौन नगर महँ पहुँचौ आई ।
लरिकन तहँ दुख दीन्ह बनाई ॥
मन में दुःख अहै तेहि भारी ।
बावरि रूप फिरहि तहँ नारी ॥
ऊपर महल भूप महतारी ।
देखो तिन निज नयन निहारी ॥
तब रानी यक सखी पठाई ।
दमयंती कहँ संग लै आई ॥
तब पूँछेउ राजा-महतारी ।
आपनि व्यथा कहौ सुकुमारी ॥

दोहा—दमयंती यह भाषेऊ हम मानुष अवतार ।
करौं कहाँ लगि बात बहु बिधि दुख लिखा लिलार ॥

चौपाई

कह्यो राव की तब महतारी ।
रहौ गेह काहू सुकुमारी ॥
दमयन्ती बोली यह बाता ।
रहै धर्म्म रहिबे तहँ माता ॥
होई जौन शुचि सेवौं चरना ।
ऐसी होइ रहिहौं तेहि शरना ॥
ब्राह्मण सों पूछति मैं बाता ।
जाते सुख पावौं मैं माता ॥
सुनि राजा की मातु बखाना ।
पुत्री कह्यउ सो बचन प्रमाना ॥
मम कन्या जो अहै सुनन्दा ।
रहौ तासु सँग करहि आनन्दा ॥
तहाँ जाइ दमयंती रहई ।
नल की कथा सुनो जस अहई ॥

यक बन में दावा नल लाग्यो ।
तहँ यक सर्प जरे दुख पाग्यो ॥
ऊंचे स्वर तब कीन्ह पुकारा ।
हा विधि मो कहँ कौन उबारा ॥
मैं नारद को डसिकै लीन्ह्यो ।
अचल शाप मोकहँ ऋषि दीन्ह्यो ॥

दोहा—चलि नहिं सक्यों हेत तेहि बन में लागी आगि ।
कौन उबारै आनि अब जरत सकौं अब भागि ॥

चैापाई

तबहिं भूप मन दया जो आई ।
तुरत जाइ तेहि लियो उठाई ॥
बोल्यो व्याल पैग गनि जाहू ।
तब हमार होई निरबाहू ॥
राजा चल्यो पैग गनि ताहू ।
दशौ पैग बोले नरनाहू ॥
दशो पैग जब कह्यो भुवारा ।
काट्यो नल कै माँझ लिलारा ॥
श्यामस्वरूप भूप ह्वै गयऊ ।
दे यक बसन मंत्र दुइ दयऊ ॥
एक मंत्र पै हौ निज रूपा ।
एक मंत्र ते ह्वै हो भूपा ॥
यहि विद्या भय तोहिं न होई ।
यह गति तोरि कीन्ह मैं जोई ॥
है ऋतुपर्ण अवधपुर राई ।
ह्वै सारथी रहौ तहँ जाई ॥
बाहुक नाम राखि तहँ दयऊ ।
यह तब कहि कर कोटक गयऊ ॥
शापहु ते सो भयउ उबारा ।
गयउ भूप ऋतुपर्ण के द्वारा ॥

दोहा—बाहुक-नामा सारथी रहौं आपु के धाम।
होइ बिकट हय जौन तुम करौं शुद्ध, मम काम॥

चौपाई।

ऐसे भूप हेतु तहँ जाई।
भीम भूप मन चिंता आई॥
तबही बिप्र-समूह बोलाये।
नल-दमयंती-खोज पठाये॥
बहुतक देश फिरे द्विज जाई।
बीरबाहुपुर देखेउ आई॥
बिप्र सुदेव देखिगो ताहीं।
दमयंती मिलि जल के पाहीं॥
ब्राह्मन को दमयंती चीन्हा।
करि प्रनाम बहु रोदन कीन्हा॥
द्विज को लै पुनि निज गृह आई।
तबहिं सुनन्दा सब सुधि पाई॥
राज-मातु तहँ दौरी आई।
दमयंती कहँ चीन्हेउ जाई॥
भूप-मातु पूंछी यह बाता।
आपन देश नाम कहु ताता॥
भीम भूप को प्रोहित अहई।
नाम सुदेव हमारो कहई॥
रोय सुनन्दा नृप-महतारी।
अहो प्रथम नहिं कीन्ह चिन्हारी॥

दोहा—सेवा कीन्हि हमारि बहु नल राजा की बाम।
मैं अनचीन्हे तुमहिं सों करवायों सब काम॥

चौपाई

भीम सों ब्राह्मन जाय सुनायउ।
राजा निज दल-लोग पठायउ॥

कन्या को लै गयउ भुवारा ।
राजा भीम बिदर्भ सिधारा ॥
पाछे नलकर खोजन हेता ।
ब्राह्मन बिदा किये नृप जेता ॥
नाम पर्न बोले द्विज पाहीं ।
तिन सों अब दमयन्ती कहहीं ॥
बारह मास दुःख भो जाता ।
जाइ कहेउ तब द्विज सब बाता ॥
मोर स्वयम्बर कहियो जाई ।
सुनत दुःख जो औरो पाई ॥
आधो बसन तजो निशि नारी ।
बन बिच दीख न असन बिचारी ॥
यहै बात सुनि रोवै जोई ।
जानेउ नल राजा सो होई ॥
ब्राह्मन चल्यो खोज तहँ पाई ।
ग्राम ग्राम देशन प्रति जाई ॥
अवधनगर-राजा-गृह गयऊ ।
तहाँ जाइ के यह दुख कहेऊ ॥

दोहा—सुनि बाहुक तहँ रोयऊ ब्राह्मन पायउ आस ।
यहै देखि कै ब्राह्मना गा दमयंती पास ॥

चौपाई

दमयंती पूछत बिलखाई ।
कहौ बिप्र सब बात बुझाई ॥
जननी पास गई तब नारी ।
ह्वै उदास तब बचन उचारी ॥
नल की खबरि कही समुझाई ।
मिलन-केर सब करहु उपाई ॥
मोर स्वयम्बर कहि समुझावो ।
विप्र सुदेवहि तुरत पठावो ॥

अवध नगर ऋतुपर्न नरेशा ।
कहै जाइ सम्मत उपदेशा ॥
जौ आजुहि नृप पहुँचहु जाई ।
तौ दमयंती पावहु राई ॥
को नल बिन पहुँचै यहि बारा ।
यही प्रतिज्ञा चित्त बिचारा ॥
माता सब बिप्रन सन कहई ।
तुरत अवधपुर दीन्ह पठाई ॥
सब यह हाल सुनावहु जाई ।
है ऋतुपर्ण-सभा जेहि ठाईं ॥
तब राजा बाहुक हँकराई ।
एक दिवस महँ पहुंचउँ जाई ॥

दोहा—आजुहि पहुँचउँ तहाँ सो बरहुँ भीमजहि जाहि ।
आजु करौं पुरुषारथ देश बिदर्भहि आहि ॥

चौपाई

यह कहि बिप्र तुरन्त पठाये ।
बाहुक रथहि साजि लै आये ॥
राजा ते यह कहि समुझाई ।
आजु बिदर्भ देउँ पहुँचाई ॥
सुनतहि राव भयो असवारा ।
जोतेउ रथ सारथि तेहि बारा ॥
छूटि बसन तब कर ते परेऊ ।
लेन हेत राजा मन करेऊ ॥
कहेउ सूत शत योजन राहा ।
लौटत पर लीन्हो नरनाहा ॥
इन्द्र-केर चेला नरनाहू ।
वृक्ष बहेर मिला तेहि ठाहू ॥
देहु राव ऋतुपर्ण सो कहही ।
फूल पत्र फल येते रहही ॥

एकोत्तर सै फल अरु पाता ।
भूमी माहिं परे झरि बाता ॥
एक सहस फल हैं तरु माहीं ।
पाँच कोटि दल हैं तरु वाहीं ॥
बाहुक कह्यो उतरि हम गनिहैं ।
फिरत बार जो मम मति मनिहैं ॥

दोहा—बाहुक हठ करिकै गनै पत्र फूल फल ताहि ।
जो कछु भाषत राज भो सो सब तरु में आहि ।

चौपाई

बाहुक कह्यो कौन यह ज्ञाना ।
अक्ष बिद्या यह राव बखाना ॥
बाहुक अक्ष दुगुन मति दीन्ह्यउ ।
गणित मंत्र राजा सो लीन्ह्यउ ॥
जब नल भूप मंत्र यह पाये ।
तब सों कलियुग चले पराये ॥
पूरुब बिष ज्वाला तनु लागा ।
तौन त्रास ते कलियुग भागा ॥
अस्थित भयउ बहेरे माहीं ।
ताते पाप बहेरे आहीं ॥
यह कौतुक तब मारग भयऊ ।
पाछे देश बिदर्भहि गयऊ ॥
तब पूछो यह भीम भुवारा ।
कहौ आप जू कहँ पगु धारा ॥
ह्वै लज्जित नृप कहेउ बुझाई ।
मिलन आपु कहँ आयन भाई ॥
राजा बहुविधि आदर कीन्हा ।
उत्तम सदन बास तब दीन्हा ॥
दमयंती तब रचो उपाई ।
नल को चीन्हो मन में आई ॥

दोहा—करन रसोई साज सब बाहुक पास पठाय ।
पावक अरु जल ना दियो कीन्हो ऐस उपाय ॥

चौपाई

पवन ते पावक आनेउ पानी ।
पावक-ध्यान अगिनि पुनि आनी ॥
दासी डरी देखि व्योहारा ।
दमयंती सों करत बिचारा ॥
दमयंती दोउ बाल पठाये ।
दासि सँग रथ-शालहि आये ॥
देखि सुतन कहँ जल भरि नैना ।
बाहुक ते दासी कह बैना ॥
क्षुधावंत बालक सुनि लेहू ।
भोजन आनि कछुक इन देहू ॥
तब बाहुक बालक कहँ दयऊ ।
लै बालक अंतःपुर गयऊ ॥
यह प्रसाद है मिष्ट प्रमाना ।
निश्चय नल दमयंती जाना ॥
तब दमयंती आई तहँई ।
रथशाला बाहुक है जहँई ॥
पछिले दुख की कथा चलाई ।
सुनत रुदन कीन्हो नरराई ॥
रानी कही कृपा अब करहू ।
माया तजौ रूप सो धरहू ॥

दोहा—करकोटक को ध्यान धरि जप्यो मंत्र शत आनि ।
पूर्वरूप तब पायऊ नल को तब पहिंचानि ॥

चौपाई

तब ऋतुपर्न चकित लखि भयऊ ।
बहु बिनती राजा सन कियऊ ॥

क्षमा करौ सब दोष हमारा ।
मैं माया तब जानि न पारा ॥
तब नृप भीम अनुग्रह कीन्हो ।
नृप ऋतुपर्न को बहु सुख दीन्हो ॥
नलहि पाइ तब हर्षित राजा ।
आज्ञा भै तब बाजे बाजा ॥
सो ऋतुपर्न बिदा तहँ भयऊ ।
अवधनगर तब राजा गयऊ ॥
तब नरवर भूपति पगु धारा ।
लै दल परिग्रह संग भुवारा ॥
जो ऋतुपर्न सों विद्या पाये ।
तब पुष्कर पर जुआ लगाये ॥
मंत्र यंत्र नल जेते जाई ।
हारो पुष्कर नृप को भाई ॥
देश कोश साहस भण्डारा ।
रथ गज द्रव्य जो हतो अपारा ॥
जीते नल पुष्कर जो हारा ।
फिरि क्रोधित ह्वै कहेउ भुवारा ॥

दोहा—दमयंती के दास तुम कुटुंब सहित हौ आन ।
कलि दुख हम कहँ दीन्हऊ तुमहिं कहै को जान ॥

चौपाई

पुनि नल भे नैषध के राजा ।
आज्ञा भइ बाजे तहँ बाजा ॥
अर्द्ध बसन रानी लै दीन्हे ।
अर्द्ध फारि जो नल नृप लीन्हे ॥
राव देखि सो अति दुख कियऊ ।
बैठे राजा दुख बिसरयऊ ॥
धार्मिक नल तब धर्महि कीन्हो ।
एक ग्राम पुष्कर को दीन्हो ॥

ऐसे राजा दुख सो पाये।
पुण्य बीर राजा कहवाये॥
बृहदश्व मुनि पुनि अनुसारा।
सुनो युधिष्ठिर धर्म्मकुमारा॥
यहि के सुने पाप तनु भागै।
व्याधि होय सो तन नहिं लागै॥
दुखी सुनै सब दुख मिटि जाई।
बन्दि होइ त्यहि बन्दि छोड़ाई॥
राज ते हीन सो राजहि पावै।
जेहि दुख बहुत सुने च्चय पावै॥
होयहौ धर्म्मज्ञ तुमहुँ भुवारा।
जो यह कथा सुनेहु सुख सारा॥

दोहा—बृहदश्व मुनि भाषेऊ धर्म्मराज सुख पाव।
नसै पाप तनु सुख बढ़ै नल चरित्र जो गाव॥

---

## पाँचवाँ अध्याय

### चौपाई

बहु दिन राजा तेहि बन रह्यऊ।
यक दिन नारद मुनि तहँ गयऊ॥
नारद कहि सम्बाद अपारा।
तीरथ बरत महातम सारा॥
तेहि अन्तर सुनि कै यह भयऊ।
लोमश ऋषि पुनि तेहि थल गयऊ॥
राजा देखत पूजा कीन्ह्यउ।
अर्घ पाद्य दै आसन दीन्ह्यउ॥
लोमश कहेउ सुनहु भुवराई।
मोकहँ तुम ढिग इन्द्र पठाई॥

इन्द्रलोक यक दिन पगुधारा ।
देखा अर्जुन सभा मँझारा ॥
सिखे शस्त्र अरु अस्त्र अपारा ।
परम अनन्दित आहि कुमारा ॥
पारथ हित चिन्ता तुम पाये ।
सुरपति ताते हमहिं पठाये ॥
कहन कुशल पारथ की राजा ।
हम इत को आये यहि काजा ॥
सुनहु तहाँ हम जात हैं राऊ ।
राजा सुनत परम सुख पाऊ ॥
सहित बंधु नारी नरनाथा ।
तीर्थराज को चलि मुनि साथा ॥
धौम्य नाम प्रोहित सँग लागे ।
चले जात मन अति अनुरागे ॥
तीर्थराज के दर्शन कीन्हे ।
परम हर्ष भूपति मन लीन्हे ॥
औरौ पुनि तीरथ हैं जेते ।
परसे कहत न आवैं तेते ॥
नैमिषबन काशी अस्थाना ।
गया सुरसरी आदि बखाना ॥
सर्ब तीर्थ परसे तब राजा ।
चित उद्वेग धनंजय काजा ॥
गंधमदन पर्बत भे पारा ।
बद्रिक आश्रम गये भुवारा ॥
बिंदुतसर तीरथ तब देखा ।
नाना बन पर्बत बहु लेखा ॥

दोहा—पुनि बिंदुतसर तीर्थ महँ पाँचौ जने अन्हाइ ।
पुष्प पत्र फल शोभित देखत तरुवर जाइ ॥

चौपाई

पुरुव ओर से पवन उड़ाई।
पुष्प एक तेहि सर महँ आई॥
अहैं सहसदल पुनि तेहि माहीं।
सुंदर बहुत सुगंधित अहहीं॥
जल ते फूल द्रौपदी लीन्हा।
भीमसेन के आगे कीन्हा॥
पाइ सो फूल देव के लायक।
सुनो वृकोदर हो मम नायक॥
वेगि अनुग्रह मो पर कीजै।
यक शत पुष्प आनि मोहिं दीजै॥
सुनि कै वचन वृकोदर कहई।
देहौं आनि शोच जनि करई॥
धनुष बान कर लैकर धाये।
जौने दिशि सों पवन ते आये॥
चलो सिंधुसम भीम रिसाई।
गंधमदन गिरि देखेउ आई॥
सो पर्वत गहवर बन भारी।
नाना सर्प रहत विषधारी॥
नाना मोर नृत्य तहँ करहीं।
कोकिल कुहकि हरष जिय भरहीं॥

दोहा—छैयो ऋतु तहँ प्रकट शुभ करत भँवर गुंजार।
अम्रित सम फल लाग्यऊ हरष्यो पवनकुमार॥

चौपाई

बहु बन भीतर हरषि अपारा।
कुन्तीसुत औ पवनकुमारा॥
तेहि बन बिहरत भीम सो फिरहीं।
नाद सिंहसम पुनि पुनि करहीं॥

हने ग्राह मृग गैंड़ा भारी ।
क्रीड़ा कर इमि बनहिं मँझारी ॥
भगे जंतु पुनि बन के नाना ।
सिंह भालु मृग सबै पराना ॥
गरजे भीम जंतु सब भागे ।
कदलीवन देख्यउ यक आगे ॥
महा गँभीर सो वह बन अहई ।
क्रीड़त भीम सो वह बन रहई ॥
तोरेउ वृक्ष तौन बन नाना ।
मिष्ट पाक फल करि सो पाना ॥
गरजै भीम करै फल पाना ।
जीव जंतु सब शंका माना ॥
तेहि बन माँह रहैं हनुमाना ।
शब्द सुनत सो करेहु पयाना ॥
हनूमान तब देह बढ़ावा ।
उज्ज्वल रूप अनूप सुहावा ॥

दोहा—बोले कुबचन भीमसों बन तैं कियो उजार ।
मोरे हाथहि मरन तुव भाष्यो पवन-कुमार ॥

चौपाई

यह कुबेर-बन सब जग जाना ।
करत भोग यह कहँ हनुमाना ॥
हनू संग जो बन-रखवारा ।
दुऔ बीर बलपुंज जुझारा ॥
तिन सब आइ कही यह बाता ।
भयो भीम सुनि क्रोध ते ताता ॥
धनुष बान पुनि कर लै लीन्हेउ ।
युद्ध वृकोदर बहु विधि कीन्हेउ ॥
हते भीम जे बन-रखवारा ।
तब कुबेर पहँ जाइ पुकारा ॥

मानुष एक गहे धनुबाना ।
कदली बन कीन्हेउ खड़काना ॥
हनूमान तेहि बरजन ठाना ।
सुना कुबेर आपु जो काना ॥
आइ कुबेर हनू समुझाई ।
करो बिरोध न तुम कपिराई ॥
देखौ तुम यह मानुष नाहीं ।
मानुष-वेष देव कोउ आहीं ॥
लेहु फूल खावो फल नाना ।
जेतिक मन महँ होइ सुजाना ॥

दोहा—हनूमान यह सुनतही क्रोधे बहुत बढ़ाइ ।
फूल काज विधि भीम सो कीन्हों येस उपाइ ॥

चौपाई

हनूमान बोले यह बानी ।
सुनिये भीम बचन अस जानी ॥
रामकाज लगि मै यक बारा ।
लंका बीर बहुत संहारा ॥
सागर नांघि लंक मैं जारा ।
महिरावन पाताल सँहारा ॥
यहै नेम मेरे मन माहीं ।
मैं कछु प्रीति देखावत नाहीं ॥
इतना प्रेम आप करि लेई ।
पाछे फूल जान लै देई ॥
यह हमार लंगूर जो अहही ।
ताते बात कहत तोहिं पाहीं ॥
भूमि ते मम लंगूर उठावो ।
लैकै फूल जान तब पावो ॥
सुनतहि भीम कोप जिय गहाउ ।
टारन चित लँगूर सो करेऊ ॥

बायें हाथ गह्यउ तब ताहीं ।
नेक न डोला सो महि नाहीं ॥
फिरि बल कीन्हो भीम जुझारा ।
वज्र लँगूर टरत नहिं टारा ॥

दोहा—गहेउ गदा कर भीम जो धरो भूमि महँ ताहि ।
दोनों कर लंगूर सो गह्यो भीम कर माहिं ॥

चौपाई

हारेउ भीम करेउ बहु करनी ।
कपि लंगूर न डोलत धरनी ॥
भीमसेन। यह मन में जाना ।
महाबीर ये हैं हनुमाना ॥
हारो भीम ठाढ़ होइ रह्यऊ ।
हर्षि गात कपि बोलत भयऊ ॥
है प्रसन्न भाष्यो हनुमाना ।
माँगो बर जो तुम मनमाना ॥
यह सुनि भीम कहन अस लागे ।
अमृत बचन हनुमान के आगे ॥
जब कौरव कहँ मारन जाई ।
तब कपि करियो मोर सहाई ॥
रामकाज कीन्ह्यउ जिमि भाई ।
तैसेइ होउ हमार सहाई ॥
हनूमान बोले यह बाता ।
भीमसेन सुनिये यह ताता ॥
पारथ के रथ पर हम रहिहैं ।
रक्षा करत अस्त्र सब सहि हैं ॥
ऐसे बचन कहे हनुमाना ।
भीमसेन सुनि बहु सुख माना ॥

दोहा—यह रहस्य राजा सुनो हनू भीम व्यवहार ।
दूनों पवनपुत्र बल कह सुनि हृदय बिचार ॥

चौपाई

भयउ प्रसन्न कुवेर सुजाना ।
भीमसेन लखि बहु सुख माना ॥
लेहु फूल जेते मन भावै ।
यहै हनू तब बात सुनावै ॥
सुनतहि भीम हर्षयुत भयऊ ।
अपने गृह कुबेर तब गयऊ ॥
रक्षक कोउ बोलत कछु नाहीं ।
तोरत फूल जौन मन माहीं ॥
बिहरत भीम हरषि बन माहीं ।
सुमन सुगन्धित तोरेउ आहीं ॥
भोमसेन बन में बहु गरजैं ।
हाँक सुनत पशु पक्षी लरजैं ॥
व्याघ्र सिंह औ गज मतवारे ।
गैंड़ा महिष अनेकन मारे ॥
भीमसेन के शंका भयऊ ।
भागि जन्तु तेहि बनते गयऊ ॥
जनमेजय तब हर्षित भयऊ ।
वैशम्पायन कथा सो कहाऊ ॥

दोहा—भीमसेन मनहर्षित लीन्ह फूल करि हेत ।
वैशम्पायन भाषत सुनिये भूप सचेत ॥

## छठा अध्याय

चौपाई

धर्मराज-मन चिन्ता भयऊ ।
कहँ मम बन्धु वृकोदर गयऊ ॥
जिय अकुलाइ मनों उर दरकै ।
कुशकुन देखि बाम अँग फरकै ॥

निशि सपना लखि विस्मय राऊ ।
कुशल क्षेम बिधि भीम मिलाऊ ॥
कहा धौम्य यह बचन बिचारी ।
घटउत्कच सुमिरन अनुसारी ॥
घटउत्कच आये नृप पासा ।
का आज्ञा यह बचन प्रकासा ॥
जब राजा यह बोलत भयऊ ।
गंधमदन गिरि भीम जो गयऊ ॥
नाना कुशकुन देखियत भाई ।
तासे चित चिंता अधिकाई ॥
तीनिउ बन्धु पुरोहित रानी ।
राजा कह यह बचन बखानी ॥
सब को सुत लै चलिये तहँवाँ ।
गंधमदन गिरि भीम है जहँवाँ ॥
सुनत हरषि उठि करो प्रनामा ।
जो आज्ञा कहिये सो कामा ॥

दोहा—पाँचो जने चढ़ाइ पुनि पीठि आपने आन ।
गंधमदन पर भीम जहँ कीन्हे तुरत पयान ॥

चौपाई

नाना बन सब देखत जाई ।
घटउत्कच के ऊपर राई ॥
बहु इतिहास पंथ कर अहई ।
लिखे न जाइँ सूक्ष्म सो कहई ॥
गंधमदन पर्वत जेहि ठाई ।
धर्मराज प्रविशे तहँ जाई ॥
देखि धर्मसुत मन हरषाई ।
कर में धनुष भीम के आई ॥
अगनित रन महँ मारे बीरा ।
वीर वृकोदर अभय शरीरा ॥
देखेउ राजहि पवन-कमारा ।

करि प्रनाम तब बचन उचारा ॥
भीमहि देखेउ अद्भुत रचना ।
लिये धनुष शर बोलेउ बचना ॥
दैव समर सहाय कोउ नाहीं ।
अस साहस सुत तोहि न चाहीं ॥
सुनत भीम बहु लज्जा पाये ।
घटउत्कच तब बचन सुनाये ॥
आज्ञा कौन मोहिं यहि ठाऊँ ।
रहौं कि निज आश्रम में जाऊँ ॥
आज्ञा पाय चरन सिर नायउ ।
अपने थल घटउत्कच आयउ ॥

दोहा—रहे युधिष्ठिर तौन थल चारि बंधु यक साथ ।
करत हर्ष बहुतै बनहिं धर्मराज नरनाथ ॥

चौपाई

एक दिवस तहँ अचरज भयऊ ।
मृगया हेतु वृकोदर गयऊ ॥
धौम्य पुरोहित लोमश तहँवाँ ।
गे मज्जन हित सरवर जहँवाँ ॥
तीनो बन्धु द्रौपदी साथा ।
आसन पर बैठे नरनाथा ॥
जरा नाम यक दैत्य सो अहई ।
मनहिं बिचारि तेही सन कहई ॥
तहँ तीनो जन पीठि चढ़ाई ।
पवनबेग लै चला उड़ाई ॥
धर्मराज बोले यह बानी ।
पाप कर्म कह कर अज्ञानी ॥
हम को लिये जात केहि काजा ।
बहुतहि ताहि बुझायउ राजा ॥

धर्म कथा सुनि भूपति पाहीं ।
हँसेउ दुःख सुनि मानत नाहीं ॥
चोर धर्म कह लंपट नाना ।
निसरत काम न सब कोउ जाना ॥

दोहा—छांड़ै ताहि न दैत्य सो लैकर चलो उठाइ ।
पर्वत कन्दर घोर बन दानव लीन्हे आइ ॥

**चौपाई**

जानि दुष्ट तेहि धर्मभुवारा ।
ऊंचे स्वर बहु करी पुकारा ॥
येहो भीम गयो कहँ भाई ।
परो दुःख हम ऊपर आई ॥
आरत नाद जबै सुनि पायो ।
लैकर गदा वृकोदर धायो ॥
दूरिहि ते सब भीम निहारा ।
लिये जात सो धर्मकुमारा ॥
तब सहदेव भूमि पर आयो ।
कूदि हाँक तब ताहि सुनायो ॥
तबहिं वृकोदर धावत आवा ।
गदा हाथ करि गर्जि सुनावा ॥
दैत्य अशंक मानि नहिं शंका ।
हाँकत बीर क्रोधकरि बंका ॥
तबहिं द्रौपदी धर्म-कुमारा ।
पीछे नकुल बीर बरियारा ॥
इन कहँ तुरत भूमि बैठावा ।
दैकर हाँक भीम पर धावा ॥
भीम कही निज मरन के काजा ।
पापी लै भाजे सुत राजा ॥

दोहा—आजु मारि तोहिं एक शर पठवों यम के पाहिं ।
यह कहि गदा घाव तेहि दीन्ह्यों मस्तक माहिं ॥

चौपाई

गदा-घाव तब भीम सँभारा।
तबहीं खल यक वृत्त उपारा॥
मारो वृत्त भीम पर जाई।
मारी गदा भीम पलटाई॥
दोनों वृत्त-युद्ध परि हारा।
मल्ल-युद्ध तहँ पुनि बिस्तारा॥
दोनों वोर लरैं बरजोरा।
करैं युद्ध मानों घन घोरा॥
कंपमान धरनी महँ होई।
प्रलयकाल आवै जनु सोई॥
मुष्टिक एक भीम तब मारा।
छाँड्यो दैत्य प्रान तेहि बारा॥
परम हर्ष भे धर्मकुमारा।
और अनन्दित भे परिवारा॥

दोहा—आशिर्वादहि देत मुनि राजा सूँघत माथ।
भुज पूजत लोमश ऋषिय हरषि आपने हाथ॥

चौपाई

परम हर्ष राजा तब पाये।
कहि संक्षेपहि भारत गाये॥
पुनि सब मिलिकै कीन्ह बिचारा।
बद्रिक-आश्रम गे त्यहि बारा॥
नाना पुष्प रम्य अस्थाना।
रहे हर्षि बन राव लोभाना॥
संवत चारि बीति इमि गयऊ।
पँचम बर्ष उपस्थित भयऊ॥
यही प्रकार रहे बन राऊ।
धौम्य आदि मुनि भोजन पाऊ॥

दोहा—नाना ज्ञान कथा तहँ राजा करहिं प्रकास।
चारि बन्धु हैं संग तहँ और द्रौपदी पास॥

## सातवाँ अध्याय

### चौपाई

कछु दिन राव बीति इमि गयऊ।
धौम्य पुरोहित ते नृप कह्यऊ॥
पारथ बिन देखे मुनि राई।
मम चित चंचल रहै सदाई॥
पँचम वर्ष खोज अब करई।
अर्जुन देखौं जल दृग ढरई॥
पूरब कह्यो पार्थ यह बानी।
पँचम वर्ष उपदेशौं आनी॥
धवलाचल पर दरश हमारा।
निश्चय पैहौ धर्मभुवारा॥
चलौ सो पर्बत देखौ जाई।
पारथ-दरश हेत कहँ राई॥
प्रोहित सहित द्रौपदी रानी।
तीनों बंधु रु लोमश ज्ञानी॥
कीन्ह बिचार चले सब तहँवाँ।
पर्वत धवल आइ पुनि जहँवाँ॥
लोमश धौम्य संग त्रिय भाई।
ज्ञान कथा बहु बरनत जाई॥
प्रथम गन्धमादन गिरि देखा।
पूरन बारि राव अवरेखा॥
सोहै मालपृष्ठि तेहि पासा।
धवला पर्बत परम प्रकासा॥
फटकि शिला तहँ देखत भयऊ।
दानव घोर तहाँ पुनि रह्यऊ॥

दोहा—रक्ष यक्ष दानव बहुत सब कुबेर के दास।
सो पर्बत देखों तहाँ पुरी कुबेर प्रकास॥

चौपाई

देखि भीम तहँ राक्षस जेते ।
बेगिहि भीम सँहारेउ तेते ॥
तबहिं कुबेर मरम सब पाये ।
युद्ध हेतु तब आपु सिधाये ॥
तब प्रनाम करि धर्म्मकुमारा ।
शुद्ध बचन कहि युद्ध निवारा ॥
हर्षित ह्वै कुबेर पहँ गयऊ ।
धर्म्मराज तेहि पर्बत रह्यऊ ॥
अर्जुन देवलोक महँ रह्यऊ ।
अस्त्र अनेक सुरन ते लह्यऊ ॥
देवन केर शत्रु जे पाये ।
मारि सकल यम-लोक पठाये ॥
जा सों देव युद्ध मों हारा ।
सो मारे सब पाण्डु-कुमारा ॥
होइ सन्तुष्ट देव बर दयऊ ।
कीट अस्त्र तब बासव दयऊ ॥
समय एक तहँ सो सुर आई ।
बैठि सभा महँ सभा बनाई ॥
यम कुबेर जलपति वैसन्दर ।
बैठे और अनेक मुनिन्दर ॥

दोहा—तब अर्जुन कहँ गोद लै बैठे देव भुंवार ।
नृत्य करत तहँ नर्त्तकी हर्षित सभा मँझार ॥

चौपाई

नाम उर्वशी देव अप्सरा ।
नृत्य करत सो सभा माँझरा ॥
बीना ताल मृदंग बजाये ।
नाना रूप नृत्य लय लाये ॥
इन्द्र-गोद सोवत बलवाना ।
मानों दूसर इन्द्र समाना ॥

पारथ देखि उर्बशी नारी ।
पीड़ित-काम स्वरूप निहारी ॥
काम-भाव तेहि अवसर भयऊ ।
नृत्य गीत बहु बिधि तेहि ठयऊ ॥
प्रीति सहित अर्जुन तेहि हेरा ।
सो सुरपति देखेउ तेहि बेरा ॥
जो उर्बशी तुमहिं बश करेऊ ।
तौन त्रिया सुत तुम कहँ दयऊ ॥
अर्जुन कह्यो जाय जोहारा ।
इनते प्रगटो बंश हमारा ॥
उठ्यो अखारा नृत्य सेराना ।
अपने गृह सुर कियो पयाना ॥
सुरपति गे अपने अस्थाना ।
निज थल गे पारथ बलवाना ॥
अर्द्ध निशा बीती सो आई ।
तेही समय उर्बशी आई ॥
अर्जुन के मन्दिर पगु धारा ।
देखे लगे कपाट दुआरा ॥
बहुत यतन करि खोलि केवारा ।
अर्जुन कहँ त्रैबार पुकारा ॥

दोहा—चेत पाइ अर्जुन तब मन में करैं बिचार ।
अर्द्ध रात्रि किमि उर्बशी आई निकट हमार

चैापाई

कहै धनंजय बचन बिचारी ।
मम ढिग केहि हित आई नारी ॥
अर्द्ध रात्रि बीती पुनि गयऊ ।
निद्रा-बश्य देव सब भयऊ ॥
जो कुछ दुख है चित्त तुम्हारा ।
कहौं प्रात सो करौं उधारा ॥

रानि जाउ अपने गृह नारी ।
पुरुष पियार एक की नारी ॥
पारथ बात सुनो सो नारी ।
मोहिं मदन-कर है अनुसारी ॥
हृदय समानो रूप तुम्हारा ।
काम-व्यथा तन जरत हमारा ॥
सुनत धनञ्जय विस्मय माना ।
त्राहि त्राहि करि मूँदेउ काना ॥
यक ब्रह्मनी दुजे सुरनारी ।
इन्द्र-अप्सरा मातु हमारी ॥
ऐसि बात अपने मुख माहीं ।
भूलि बात जानि कहु मोहिं पाहीं ॥
सुनत उरवशी व्याकुल भयऊ ।
दुखित होइ पारथ ते कह्यऊ ॥

दोहा—हम आई तुम आश करि सो तौ भई निराश ।
जानेउँ अहौ नपुंसक यह कहि बचन प्रकाश ॥

चौपाई

तब यह शाप पार्थ कहँ दीन्हा ।
ह्वै उदास निज गृह मग लीन्हा ॥
पारथ-चित्त भयउ परितापा ।
पाप किये बिन पायउँ शापा ॥
होतहि प्रात उदित भे भाना ।
बैठो सभा इन्द्र सुर नाना ॥
प्रात होत पारथ तहँ जाई ।
हाथ जोरि तब कह्यऊ बुझाई ।
कालिह नृत्य जो नारी कीन्हा ।
निशि को शाप हमैं तेहि दीन्हा ॥
होउ नपुंसक दीन्हो शापा ।
ताते मो मन भा संतापा ॥

सुनि कै इन्द्र महादुख पावा ।
तुरत सभा महँ ताहि बुलावा ॥
इन्द्र कहै नारी कह कीन्हा ।
मो सुत कहा शाप तैं दीन्हा ॥
सुनत उर्बशी लज्जा पाई ।
हाथ जोरि तब बिनय सुनाई ॥
मेरो शाप होय उपकारा ।
क्रोध न कीजै देव भुवारा ॥

दोहा—होइ यक बर्ष नपुंसक नृप बिराट के देश ।
संबत बीते शाप से होइ हौ मुक्त सुबेश ॥

चौपाई

यह बर तब पारथ कहँ दीन्हा ।
अपने भवन गमन तब कीन्हा ॥
तबहिं इन्द्र पुत्रहि समुझाई ।
देव अस्त्र दीन्हेउ बहु भाई ॥
कुण्डल कवच इन्द्र तब दीन्हों ।
भाषे मुनि अर्जुन शुभ कीन्हों ॥
मिलि सब देव शंख यक दीना ।
जाके नाद शत्रु बल-हीना ॥
पाँच वर्ष सुरपुर महँ भयऊ ।
पारथ तबहिं इन्द्र सो कह्यऊ ॥
आज्ञा दीजै इन्द्र भुवारा ।
परसौं पद कह धर्म भुवारा ॥
सुनि कै इन्द्र तुरत वर दयऊ ।
तब रथ मातलि साजत भयऊ ॥
भेंटि सकल सुर चढ़े बिमाना ।
मृत्यु लोक कहँ कियो पयाना ॥
रथ प्रवेश करि आयउ तहवाँ ।
धवल शिखर पर राजा जहवाँ ॥

धर्मराज पारथ कहँ देख्यउ ।
पुनि निज जन्म सुफल करि लेख्यउ ॥
पारथ जाय चरन नृप गह्यऊ ।
पूछी कुशल हर्ष बहु भयऊ ॥

दोहा—सर्व कथा विस्तार से पारथ कियो बखान ।
राजा आगे सहित बिधि बरन्यो बंधु सुजान ॥

चौपाई

जेहि विधि शंकर दरशन पाये ।
जिमि किरात ह्वै हर तहँ आये ॥
जैसो युद्ध भयो तेहि ठाँवा ।
सुरपति जैसे दरशन पावा ॥
जैसे रथ चढ़ि स्वर्गहि गयऊ ।
जैसे अस्त्र-लाभ तहँ भयऊ ॥
शाप उर्वशी जिमि वर दीन्हा ।
जैसे देव अस्त्र सब लीन्हा ॥
धर्मराज कहँ सर्व जनायो ।
राजा धर्म हर्ष तब पायो ॥
तेही समय इन्द्र तहँ आये ।
धर्मराज से कहि समुझाये ॥
सर्वजीत बर जबहीं दीन्हा ।
अंतर्द्धान इन्द्र तब कीन्हा ॥
तबहीं मातलि रथ लै गयऊ ।
धर्मराज आनंदित भयऊ ॥
पुनि यह कथा सो ऋषिहि सुनाये ।
घटउत्कच तेहि अवसर आये ॥
करि प्रनाम सब के पद बंदे ।
कहे बचन तब परम अनंदे ॥

दोहा—देश छोड़ि करि राजा आये दूरि पयान ।
चलौ सबै काम्यक बनहिं हर्षित भये सुजान ॥

चौपाई

सुनत बात यह सब बन आये ।
तब सब कहँ फिरि पीठि चढ़ाये ॥
सब को लै काम्यक बन आये ।
रहे तहाँ आनंद बहु पाये ॥
काम्यक बनहिं बहुत दिन गयऊ ।
परम अनंदित सब जन रह्यऊ ॥
तहाँ बहुरि आये यदुनाथा ।
मिले आइ पाँडवसुत साथा ॥
मिले कृष्ण पुनि धीरज दीन्हा ।
द्वारावती गमन पुनि कीन्हा ॥
अभिअंतर तब कथा सुनाये ।
मार्कण्डेय महामुनि आये ॥
बहु सम्बाद तहाँ मुनि कीन्हों ।
सो संक्षेप कहन मैं लीन्हों ॥
ऐसे पाण्डव बन महँ रह्यऊ ।
कथा प्रसंग धर्म तब कह्यऊ ॥

दोहा—पंच बंधु अरु द्रौपदी रहे पण्डव बन मांह ।
भारत पुण्य कथा यह जनमेजय नरनाह ॥

---

## आठवाँ अध्याय

चौपाई

ऐसे पांडव बन सुख पाये ।
दूत जाय कुरुनाथ सुनाये ॥
काम्यक बन महँ पांचो भाई ।
तबहिं बिचार करैं शत भाई ॥
करन दुशासन शकुनी राजा ।
मंत्र कुमंत्र करैं सब काजा ॥

वनोबास पांडव दुख नाना ।
वलकल बसन करैं परिधाना ॥
माथे जटा तपी के भेशा ।
देखिय शत्रु कियो उपदेशा ॥
देखब जाइ द्रौपदी पासा ।
सब मिलि कै करिबे उपहासा ॥
दुख में शत्रु देखिये राई ।
याते आनंद और न भाई ॥
दुर्योधन दल साज करायो ।
भीषम द्रोन भेद नहिं पायो ॥
और सबै रथ पैदर साजा ।
चले हर्षि दुर्योधन राजा ॥
काम्यक बन में पहुंचे जाई ।
देखत ताहि हरष बहु पाई ॥

दोहा—काम्यक बन देखा तबै एक सरोवर आहि ।
देव रु किन्नर गंधरव क्रीड़ करैं तेहि माहि ॥

चौपाई

देव चरित्र सुनहु सज्ञाना ।
कुरुपति को होइहै अपमाना ॥
नाम चित्ररथ गंध्रबराऊ ।
इस्त्री सहित सरोवर आऊ ॥
पत्नी सहित सो क्रीड़त भयऊ ।
वाही थल दुर्योधन गयऊ ॥
दुर्योधन लखि लज्जा पायो ।
क्रोधवंत गंधर्व सुनायो ॥
अरे मूढ़ त्वहिं यह हंकारा ।
ताकर फल तुम लह्यउ भुवारा ॥
हाथ अस्त्र वह गन्ध्रब नाना ।
दियो तिनहि आज्ञा परमाना ॥

मारु मारु यह आयसु दीन्हें ।
अस्त्र गहे सो धरि सब लीन्हें ॥
भयउ युद्ध सो क्रोधित होई ।
गन्धब मानुष सम नहिं कोई ॥
कुरुदल सबै पराभव दीन्हा ।
यह लखि करन क्रोध अति कीन्हा ॥
हाथ अस्त्र लैकै तब धाये ।
गन्धब दल में बान चलाये ॥

दोहा—गन्धबदल में बान बहु भयो भूमि अँधियार ।
ऐसे मारे करन बहु क्रोधित बान अपार ॥

चैापाई

गन्धब सबै पराभव कीन्हे ।
छत लागे तब जात न चीन्हे ॥
मारेउ करन खैंचिकर तीरा ।
चल्यउ रुधिर गंधर्व शरीरा ॥
अस्त्र अनेक करत परिहारा ।
रुण्ड मुण्ड गन्धर्व सँहारा ॥
काहू हाथ कटेउ अरु पाऊ ।
काहू केर हृदय महँ घाऊ ॥
रुधिर नदी गन्धबरन भयऊ ।
भागे सबै मार्ग तब लयऊ ॥
भागे सब कहुं खोज न पाये ।
पाछे देखत करन सिधाये ॥
देखि पराभव इन्द्रकुमारा ।
हाथ धनुष शर तब परचारा ॥
तब गन्धर्ब दुशासन मारा ।
परो दुशासन भुवि असँभारा ॥
रथ ते दुश्शासन भुइँ आये ।
लज्जावंत महा भय पाये ॥

करन के संग तबै रनठाना।
महावीर दोउ एक समाना॥

दोहा—क्रोधवंत गंधर्बपति मारे बान प्रचण्ड।
करन सँभारि सक्यउ नहीं कटे छत्र अरु दण्ड॥

चौपाई

मारे रथ सारथि संहारा।
हाथ धनुष गहि करन भुवारा॥
मारे तब गन्ध्रब शर नाना।
शरन तेज रज भयो निदाना॥
कुरुदल सबै पराभव दीन्हा।
दुर्योधनहिं बांधि पुनि लीन्हा॥
पांडव कर बैरी मैं जाना।
रहौ तोहिं दुख देहौं नाना॥
कुरुपति कहँ बांधे लिय जाई।
देखेउ भीमसेन तब धाई॥
देखि हरषि मन आये तहँई।
रहे धर्मसुत पुनि जेहि ठहँई॥
जोरि हाथ राजा सन कहई।
ऐसे दुःख दुर्योधन सहई॥
दुर्योधनहिं बाँधि लै जाई।
चलिकै राज्य करौ सब भाई॥
महा अधर्मि शत्रु भो नासा।
मिल्यउ राज तुव बिनहिं प्रयासा॥
तबहिं राव यह कहो बखानी।
कैसे नास भयउ अज्ञानी॥

दोहा—कौन प्रकारहि हेतु कहु कैसे शत्रु बिनास।
सो सब मम आगे कहौ कीन्हो भीम प्रकास॥

चौपाई

कही भीम राजहि समुझाई।
गा अखेट दुर्योधन राई॥

बिधि रचना ते गंधर्ब आयउ ।
युवती सँग सर क्रीड़ा ठायउ ॥
देखा तहँ दुर्योधन राऊ ।
गंध्रबगन रन तहाँ उपाऊ ॥
करन आदि सेना सब भागी ।
छांड़ो राजहि परम अभागी ॥
गंध्रबराज महाबल करेऊ ।
दुर्योधनहिं बांधि लै गयऊ ॥
सुनत धर्मसुत बिस्मय भयऊ ।
भीमसेन तें यहि बिधि कह्यऊ ॥
नीति शास्त्र नहिं जानत अहहू ।
मूरुखरूप सदा तुम रहहू ॥
तब पारथ ते यह कह राजू ।
लेउ छुड़ाइ सुयोधन आजू ॥
बंधु बंधुसोँ कलह प्रमाना ।
बंधु बंधु को बल जग जाना ॥
तुमहीं तुरत लयावहु भाई ।
गंध्रब कहँ तुव दे बिचलाई ॥

दोहा—जो गंध्रब छांड़ै नहीं तौ तेहि करब सँहार ।
मारि निपातौ धरनि पर कुरुपति लेहु उबार ॥

चौपाई

आज्ञा सुनि पारथ तहँ जाई ।
हाँक दई गंधर्वहि आई ॥
देखत पारथ गंध्रब नाना ।
शीघ्रवन्त तब करेउ पयाना ॥
तब बिचार गंधर्वन कीन्हा ।
दुर्योधनहिं डारि तब दीन्हा ॥
तब पारथ अस बान चलाये ।
भूमि स्वर्गसोपान बनाये ॥

बानन पर है राजा आये ।
धर्मराज के दरशन पाये ॥
धर्मराज यह कहै सो लीन्हा ।
यह गति तुमहि कहौ क्यहि कीन्हा ॥
ऐसो गर्व करिय जनि भाई ।
जाते अपनो मान गवांई ॥
दुर्योधन सुनि लज्जा पाई ।
मरन हेतु कछु करेउ उपाई ॥
तबहीं राज बोध बहु कीन्हा ।
मरम बचन कहि धीरज दीन्हा ॥
हम तुम भाई एक समाना ।
तोर मोर एकै अपमाना ॥

दोहा—हम तुम एकै बंधु हैं ताते कहा विचार ।
यह सुनि पायो सुख अमित पापी कुरुभुवार ॥

चैापाई

राजा कह यह बचन सुनाई ।
मांगो बर पावउ तुम भाई ॥
धर्मराज बोले मुसुकाता ।
दुर्योधन नृप सों यह बाता ॥
अवसर पाइ सुनो नृप जबहीं ।
तुम ते बर मांगब हम तबहीं ॥
कह्यउ सत्य राजा तब गयऊ ।
कुरुदल तेजहीन सब भयऊ ॥
राजा धर्म वहो बन बासा ।
पूछहिं तपसिन सहित हुलासा ॥
केतक काल रहे सुख पाई ।
एक दिना जयद्रथ तहँ आई ॥
अर्जुन भीम राव के संगा ।
माद्रीसुत दूनौ रन रंगा ॥

मज्जन हेतु सरोवर जाई ।
तेही समय दुष्ट सो आई ॥
देखि अकेलि द्रौपदी रानी ।
लै हरि कै भाग्यउ अज्ञानी ॥
तौने समय पार्थ तहँ आये ।
देख्यो चरित क्रोधि जिय पाये ॥

चौपाई

दोहा—भीम सहित पारथ बली भेट्यउ दुर्मति जाय ।
भीम पछारो तासु को परा भूमि महँ आय ॥

दूनौ कर शिर केश उपारा ।
बाँधे बोझ समान भुवारा ॥
श्वासाहीन रह्यउ तनु माहीं ।
ऐसे लाय धर्मसुत पाहीं ॥
राजा देखि दया मन भयऊ ।
छाँडिय यह आज्ञा नृप दयऊ ॥
जो कोई पाप करै जग माहीं ।
बिन भुगते छूटत सो नाहीं ॥
धर्मकथा कहि ताहि सुनायो ।
दया धर्म भाषै मन लायो ॥
पापकर्म को फल तब पावै ।
नरक माहिं परलोक नसावै ॥
ऐसे ज्ञान बोध समुझावा ।
करि प्रबोध अज्ञान करावा ॥
तब आज्ञा दै धर्म नरेशा ।
गयउ दुमति सो अपने देशा ॥

दोहा—धौम्य नाम प्रोहित तहाँ धर्मराज के साथ ।
बारह संवत पूर भे कहो बात नरनाथ ॥

चौपाई

अब अज्ञात बरष परमाना ।
कहाँ रहउँ सो करहु बखाना ॥

कुरु के दूत फिरैं सब ठाऊ ।
कहाँ दुरैं सो कहैा उपाऊ ॥
जो कोउ लखै गुप्त दिन माहीं ।
बारह वर्ष फेरि बन जाहीं ॥
तौ हमार दुख छूटत नाहीं ।
रहिये गुप्त कौन बन माहीं ॥
यह बिचारि मन रोदन कीन्हा ।
हमैं बिधाता बहु दुख दीन्हा ॥
धैाम्य नाम प्रोहित तहँ आई ।
धर्मराज ते कह समुझाई ॥
तुम तौ धर्मरूप हैा राऊ ।
बिपति-काल कादर कस आऊ ॥
सुख दुख व्यापक है संसारा ।
चित्त धीर्य करु पांडुकुमारा ॥
माया बिष्णु गुप्त है राजा ।
गुप्त रूप देवन कर काजा ॥
बामन रूप छल्यउ बलि राऊ ।
देव काज कीन्ह्यउ परभाऊ ॥

दोहा—रामरूप मायाधनी रावन कीन्ह सँहार ।
चित चिन्ता केहि हेत कर सुनिये धर्म भुवार ॥

चैापाई

यहि प्रकार प्रोहित समुझाये ।
तबहि धीर राजा मन आये ॥
पांच बन्धु अरु प्रोहित संगा ।
करत वहाँ बहु कथा प्रसंगा ॥
जयद्रथ बहु लज्जा जिय पावा ।
पार्थ भीम अपमान करावा ॥
लाजवन्त हर सेवा ठाना ।
गंगाधर को कीन्हों ध्याना ॥

बहुत प्रकार तपस्या करेऊ ।
पाइब जीती मन महँ धरेऊ ॥
होइ प्रसन्न तब शंकर आये ।
माँगु माँगु बर बचन सुनाये ॥
करि परनाम जयद्रथ कहई ।
जीता पांच पाण्डवन चहई ॥
गंगाधर बोले यह बानी ।
पारथ तन मन शारँगपानी ॥
चारिहु बन्धु जीतिहौ राऊ ।
पारथ कहँ जीते नहिं पाऊ ॥
यह बर तौ गंगाधर दीन्हों ।
जयद्रथ हृदय हर्ष बहु कीन्हों ॥
यह बन पर्व कही मैं गाई ।
रहे बनै महँ धर्म्मज राई ॥
जे फल तीरथ करि अरु दाना ।
सिन्धु आदि सरिता-अस्नाना ॥
जो केदार बद्रिकाश्रम जाये ।
जगन्नाथ के दरशन पाये ॥
नाना दुख व्रत करि जो सहई ।
सो बनपर्व सुने फल लहई ॥

दोहा—कहि बनपर्व कथा यह सुनु जनमेजय राय ।
पुण्य कथा श्री भारत सबलसिंह कहि गाय ॥

---

Printed by RAMZAN ALI SHAH at the National Press, Allahabad.